श्री जैन श्वे० स्था० शिक्षा समिति द्वारा

संचालित

एस० एस० जैन सुबोध महाविद्यालय

एवम्

विद्यालयों की स्वर्ण जयन्ती

के

अवसर पर प्रकाशित

# स्वर्ण-जयन्ती स्मारिका



प्रकाशक :

श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा-समिति, जयपुर

जनवरी, १९७६

राष्ट्रपति सचिवालय,

राष्ट्रपति भवन,

नई दिल्ली–110004


पत्रावली सं० 8-एम/75 | अक्तूबर 25, 1975



# सन्देश

प्रिय महोदय,

राष्ट्रपति जी के नाम दिनांक 22 अक्तूबर, 1975 का आपका पत्र प्राप्त हुआ। यह जानकर प्रसन्नता हुई कि श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति के स्वर्ण-जयन्ती समारोह के शुभ अवसर पर एक स्मारिका प्रकाशित करने का आयोजन किया गया है। समारोह एवं स्मारिका की सफलता के लिए राष्ट्रपति जी अपनी शुभकामनायें भेजते हैं।

भवदीय

[illegible] गुप्ता

[illegible]

उप राष्ट्रपति, भारत
नई दिल्ली

अक्टूबर 25, 1975



# सन्देश

प्रिय महोदय,

आपका पत्र दिनाक 22 अक्टूबर, 1975 का प्राप्त हुआ, धन्यवाद ।

मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि आप श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति के अन्तर्गत सचालित शिक्षण सस्थाओं का स्वर्ण-जयन्ती समारोह मनाने जा रहे हैं । इस अवसर पर एक स्मारिका भी प्रकाशित करने का निश्चय किया गया है । मैं आपके इस समारोह तथा स्मारिका की सफलता के लिए अपनी हार्दिक शुभ कामनाएँ भेजता हूँ ।

आपका,
ब० दा० जत्ती

**संदेश**

राज भवन,
हैदराबाद

मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति की विभिन्न शिक्षण संस्थाओं की स्वर्ण जयन्ती आगामी जनवरी महीने में आयोजित की गई है। गत 50 वर्षों में समिति के विद्यालयों ने शिक्षा के क्षेत्र में जो प्रगति की है, वह महत्वपूर्ण है। मैं आशा करता हूँ कि समिति का महाविद्यालय अपने नये भवन में जनता की महत्वपूर्ण सेवा करेगा। स्वर्ण जयन्ती की सफलता के लिए मैं अपनी हार्दिक शुभकामनाये भेजता हूँ।

**मोहनलाल सुखाड़िया**
राज्यपाल, आन्ध्र-प्रदेश

---

**संदेश**

मुख्य मंत्री, राजस्थान
जयपुर

मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति द्वारा संचालित शिक्षण संस्थाओं का स्वर्ण जयन्ती समारोह मनाया जा रहा है।

मैं शिक्षा समिति को बधाई देना चाहता हूँ जो 50 वर्ष से शिक्षा क्षेत्र में कार्य कर रही है।

मैं आपके स्वर्ण जयन्ती समारोह की सफलता के लिए हार्दिक शुभ-कामनायें प्रगट करता हूँ।

सं

दे

श

शिक्षा मन्त्री राजस्थान
जयपुर

अ शा पत्र सख्या 1059 — 27 अक्टूबर, 1975

श्रीमान् नवलखा सा०

मुझे यह जानकर अत्यन्त प्रसन्नता हो रही है कि आपकी शिक्षा समिति के अन्तर्गत सचालित शिक्षण सस्थाओ का स्वर्ण जयन्ती समारोह मनाया जा रहा है, तथा इस शुभावसर पर एक स्मारिका का प्रकाशन भी किया जावेगा।

मैं स्मारिका के सफल प्रकाशन की शुभकामनायें प्रकट करता हूँ।

आपका सद्भावी,
खेतसिंह राठौड

---

Mr Justice S N Modi

Ph 20707
Sardarpura Road 3, Jodhpur

30 Oct, 1975

सं

दे

श

*My dear Shri Navlakha Sahib,*

*I was much pleased to receive your affectionate letter of 24th October, 1975 Our association for over a week at Madras etc provided us an opportunity to know each other closely Your firm determination to bring Subodh College into eminence is praise-worthy For its betterment, I am also prepared to lend my services as and when they are required*

*With best compliments*

*Yours sincerely,*

SN MODI

# सम्पादकीय

श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति द्वारा सचालित शिक्षण संस्थाओं के स्वर्ण-जयन्ती समारोह के अवसर पर समस्त शिक्षण संस्थाओं की यह समन्वित पत्रिका एक स्मारिका के रूप में प्रस्तुत करते हुए हमें अत्यन्त हर्ष का अनुभव हो रहा है। किसी भी संस्था द्वारा संचालित विद्यालयों की स्वर्णजयन्ती एक महत्त्वपूर्ण अवसर होता है। सुबोध महाविद्यालय एवं विद्यालयों को भी यह सौभाग्य मिला है कि वे अपनी स्वर्णजयन्ती मनावे और उस अवसर पर देश के सर्वोच्च प्रशासक महामहिम राष्ट्रपतिजी को आमंत्रित करें। शिक्षा समिति के अध्यक्ष एवं प्रसिद्ध समाजसेवी श्री सिरहमलजी नवलखा, उनके सहयोगियों और महाविद्यालय के भू० पू० प्राचार्य श्री बालचन्द्रजी वैद्य ने संस्थाओं की इस आकांक्षा को पूर्ण किया। जब यह एक हाई स्कूल था और उसकी रजत-जयन्ती मनायी गयी थी तब तत्कालीन उपराष्ट्रपति पधारे थे।

स्वर्णजयन्ती पर एक अच्छी स्मारिका प्रकाशित करने का भी निश्चय किया गया। इसके लिए प्रकाश्य सामग्री का संकलन प्रारम्भ किया गया। देशभर के अनेक शिक्षा शास्त्रियों से विभिन्न विषयों पर उनके लेख आमंत्रित किये गये, जिनमें से कुछ ने अपनी रचनायें भेजने की कृपा की, उन्हें 'ज्ञान-विज्ञान' भाग में प्रकाशित किया गया है। महाविद्यालय, विद्यालय एवं बालिका विद्यालय के शिक्षकों की रचनाएँ भी इसी भाग में प्रकाशित की गयी हैं। 'स्वर्णजयन्ती' सभी छात्रों एवं छात्राओं के लिए एक उल्लास का अवसर है, इसलिये उन्होंने बड़े उत्साह से अपनी रचनाएँ तैयार की हैं, जिन्हें 'छात्र-रचनाएँ' भाग में प्रकाशित किया गया है। अन्त में विज्ञापन विभाग प्रकाशित किया गया है।

इस स्मारिका के प्रकाशन कार्य मे प्रमुख सबल शिक्षा समिति के अध्यक्ष श्री सिरहमलजी नवलखा सा० का मिला है, जिन्होंने व्यक्तिगत रूप से रुचि लेकर इसका प्रकाशन सम्भव कराया है। स्मारिका समिति के दिशादर्शक श्री उमरावमलजी चोरडिया, श्री बालचन्द्रजी वैद्य एव श्री सन्तोषचन्द्रजी कर्णावट ने कृपा पूर्वक अपने अमूल्य सुझावो से इसके स्वरूप निर्धारण हेतु दिशा प्रदान की है। महाविद्यालय के प्राचार्य श्री नथमलजी गोलेछा व अन्य सस्था प्रधानों ने स्मारिका प्रकाशन के कार्य को अपना कार्य समझ कर सम्पन्न कराया है। विज्ञापन समिति के सदस्यो के सत्प्रयास ने स्मारिका को जो सहयोग दिया है, उसके महत्त्व को हम कैसे भुला सकते हैं? सम्पादक-मण्डल उक्त सभी महानुभावो का आभारी है। इसी प्रकार जिन विद्वान् लेखको, शिक्षक बन्धुओ एव छात्रो ने अपनी रचनाएँ देकर जो सहयोग दिया है, उसके लिए हम उनके कृतज्ञ हैं। फ्रैण्ड्स प्रिण्टर्स एण्ड स्टेशनर्स के सचालको ने रात-दिन कार्य करके इसे समय पर प्रकाशित किया, उनकी तत्परता और निष्ठापूर्ण सेवाओ को हम कभी भुला नही सकेंगे।

'स्मारिका' का कलेवर जैसा भी बन पडा है, आपकी सेवा मे प्रस्तुत है। इतने बडे काम मे कई प्रकार की त्रुटियों का रहना स्वाभाविक है, हम उनके लिये क्षमा प्रार्थी हैं।

---

# स्वर्णजयन्ती समारोह समिति

१ श्री बालचन्द्र वैद्य (सयोजक)
२ श्री सिरहमल नवलखा
३ श्री जतनमल कर्णावट
४ श्री कीर्तिचन्द ढड्ढा
५ श्री सतोषचन्द कर्णावट
६ श्री चन्द्रराज सिंघवी
७ श्री सुमेरसिंह बोथरा
८ सुश्री विमलाकुमारी वैद्य
९ श्री राजमल चोरडिया
१० श्री विनयचन्द नवलखा
११ श्री उमरावमल चोरडिया
१२ श्री लाभचन्द लोढा
१३ श्री ज्ञानचन्द कोठारी
१४ श्री विनयचन्द बम्ब
१५ श्री इन्दरचन्द हीरावत
१३ श्री हीराचन्द हीरावत
१७ श्री विजयलाल शर्मा
१८ श्री नथमल गोलेछा, प्राचार्य
१९ श्री लक्ष्मण चतुर्वेदी, प्र० अ०
२० श्रीमती विजयलक्ष्मी चोरडिया, प्र० अ०
२१ श्रीमती कमलेश सेठी, प्र० अ०

---

# कार्यालय

१ श्री गोकुलदास आचार्य-सगठन सचिव
२ श्री बद्रीनारायण शर्मा
३ श्री निहालचन्द मोदी
४ श्री गोपालकृष्ण गौड

स्वर्णजयन्ती के मुख्य अतिथि—

*महामहिम राष्ट्रपति*



## राजस्थान के महामहिम राज्यपाल



सम्माननीय सरदार श्री जोगेन्द्रसिंह

## सुबोध शिक्षण संस्थाओं के उदार शुभचिन्तक
## आन्ध्र प्रदेश के महामहिम राज्यपाल



### आदरणीय श्री मोहनलाल सुखाड़िया

राजस्थान के मुख्यमन्त्रित्व काल मे महाविद्यालय के नवीन भवन का शिलान्यास आपही के करकमलो से सम्पन्न हुआ था । श्री जैन सुबोध शिक्षण सस्थाओ को आपका आशीर्वाद सदैव मिलता रहा है ।

राजस्थान के लोकप्रिय मुख्य मंत्री



माननीय श्री हरिदेव जोशी

## राजस्थान विधान सभा के यशस्वी अध्यक्ष



श्री रामकिशोर व्यास

सुबोध शिक्षण संस्थाओ को शैशवकाल से ही श्री व्यास का आशीर्वाद प्राप्त होता रहा है। जयपुर नगर के चहुँमुखी विकास मे आपका योगदान विस्मृत नही किया जा सकेगा।

राजस्थान के शिक्षा मंत्री

## श्री खेतसिंह राठौड़

शिक्षा पद्धति में क्रांतिकारी परिवर्तन के हामी श्री खेतसिंहजी का सुबोध शिक्षण संस्थाओं को पूर्ण आशीर्वाद प्राप्त है।



# हमारे पोषक व शुभचिन्तक

शिक्षा सचिव

## श्री जगन्नाथसिंह मेहता

सुबोध शिक्षण संस्थाओं के सम्पूर्ण [illegible]
[illegible]





सघ अध्यक्ष

श्री इन्दरचन्द हीरावत

सफल रत्न व्यवसायी श्री हीरावत
सौम्य-प्रकृति के मूधन्य
समाज-सेवी हैं ।

## श्री वर्धमान स्थानकवासी जैन श्रावक सघ, जयपुर के पदाधिकारी



सघ मत्री

श्री सरदारमल चोपडा

श्री चोपडा ने विगत कुछ समय से
ममाज-सेवा को ही अपना
कायक्षेत्र वना लिया है ।
आप मिलनसार एवम्
सामजस्यवादी व्यक्ति हैं ।

श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति के

अध्यक्ष



श्री सिरहमल नवलखा

# श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा-समिति
## द्वारा
# संचालित शिक्षण संस्थाओं की स्वर्णजयन्ती

• प्रधान सम्पादक

श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति द्वारा संचालित शिक्षण संस्थाओं के स्वर्ण जयन्ती समारोह का शुभारम्भ दिनांक 21 जनवरी, 1976 को एक विशाल रैली निकालने के साथ हुआ। समाज संघ के पदाधिकारियों, शिक्षा समिति के पदाधिकारियों व सदस्यों की अगुवाई में महाविद्यालय, हायर सैकण्डरी विभाग, बालिका विद्यालय एवं प्राथमिक शाला के समस्त शिक्षकों, छात्रों और अन्य कर्मचारियों की विशाल रैली लाल-प्रकाश भवन से प्रारम्भ होकर जौहरी बाजार, त्रिपोलिया बाजार व चौड़ा रास्ता होती हुई रामनिवास बाग के यूनियन मैदान पर पहुँची। वहाँ एक समारोह का आयोजन किया गया, जिसके मुख्य अतिथि विधायक श्री श्रीराम गोटेवाला थे और अध्यक्ष डॉ० रमेन्द्रनाथ चौधरी, निदेशक कॉलेज शिक्षा राजस्थान, थे।

श्री श्रीराम गोटेवाला ने स्वर्णजयन्ती समारोह के प्रथम चरण की सफलता पर बधाई देते हुए कहा कि सुबोध शिक्षण संस्थाओं का जयपुर और राजस्थान में एक महत्त्वपूर्ण स्थान है। श्री गोटेवाला ने आने वाले सभी समारोहों के लिए अपनी शुभ-कामनाएँ भी प्रकट कीं। डॉ० आर० एन० चौधरी ने अपने अध्यक्षीय भाषण में शिक्षा के स्तर पर प्रकाश डालते हुए बताया कि राजस्थान में शिक्षा पर कितना ध्यान दिया जा रहा है। उन्होंने सुबोध महाविद्यालय के अनुशासन व परीक्षा परिणामों पर सन्तोष व्यक्त करते हुए आश्वासन दिया कि शिक्षा विभाग की ओर से इस शिक्षण संस्था को अधिक से अधिक सहायता देने का प्रयास किया जायगा। श्री चौधरी ने संस्था संचालकों को बधाई देते हुए कहा कि उनकी सेवाएँ सराहनीय हैं।

आशीर्वाद प्रदान किया और समारोह की अध्यक्षता राजस्थान के मुख्य मन्त्री माननीय श्री हरिदेव जोशी ने की। राष्ट्रपति जी के शुभागमन पर विद्यालय विभाग के एन०सी०सी० जूनियर डिविजन के कैडेट्स ने प्रथम आफीसर श्री डी० एन० शैली के नेतृत्व मे गार्ड ऑफ ऑनर दिया। देश मे सभवत यह प्रथम अवसर था जबकि जूनियर डिविजन के छात्रो ने राष्ट्रपति जी को गार्ड ऑफ ऑनर दिया।

महामहिम राष्ट्रपति जी ने उद्घाटन शिला का अनावरण किया तथा सुबोध बालिका विद्यालय की छात्राओ द्वारा राजस्थानी परम्परा के अनुसार मगल तिलक लगाकर किये गये स्वागत को स्वीकार किया और शिक्षा समिति के पदाधिकारियो व सदस्यो का परिचय प्राप्त किया। शिक्षा समिति के अध्यक्ष श्री सिरहमल नवलखा ने शिक्षा समिति का परिचय कराया और विभिन्न सस्थाओ के प्रधानो का परिचय भी राष्ट्रपति महोदय को कराया। राष्ट्रपति जी के शुभागमन पर सुबोध बालिका विद्यालय की छात्राओ द्वारा स्वागत गान किया गया। शिक्षा समिति के अध्यक्ष श्री नवलखा सा० ने स्वागत भाषण किया और उसमे विभिन सस्थाओ का सक्षिप्त परिचय प्रस्तुत किया। प्राचार्य श्री नथमल गोलेछा ने सदेश वाचन किया।

महामहिम राज्यपाल महोदय ने सुबोध महाविद्यालय एव विद्यालयो के स्तर की सराहना करते हुए इनके विकास के प्रति अपनी शुभकामनाएँ प्रकट की। महामहिम राष्ट्रपति जी ने अपने वक्तव्य मे सुबोध शिक्षण सस्थाओ की स्वर्णजयन्ती पर अपनी शुभकामनाएँ प्रकट करते हुए प्रेरणा दी कि इन शिक्षण सस्थाओ के माध्यम से देश मे किसी महान् काय का शुभारम्भ होना चाहिये। आपने महाविद्यालय एव विद्यालयो की प्रगति एव अनुशासन की सराहना करते हुए इस बात पर जोर दिया कि छात्रो के लिये खेल कूद की विशेष व्यवस्था की जानी चाहिये। महामहिम राष्ट्रपति ने सुबोध शिक्षण सस्थाओ के सचालकों को अपनी ओर से बधाई देते हुए छात्रों से अनुरोध किया कि वे देश की आवश्यकता के अनुसार सुयोग्य नागरिक बनकर अपना और देश का हित-सम्पादन करें। शिक्षा समिति के उपाध्यक्ष श्री सन्तोषचन्द्र कर्णावट ने राष्ट्रपति जी, राज्यपाल महोदय और मुख्य मन्त्री जी को स्मारिका भेंट की।

अपने अध्यक्षीय भाषण मे माननीय मुख्य मन्त्री जी ने कहा कि वे सुबोध महाविद्यालय और विद्यालयो के स्तर से सुपरिचित हैं और जानते हैं कि प्रत्येक अच्छा अभिभावक इन्ही सस्थाओ मे अपने बच्चो को प्रवेश दिलाना चाहता है। शिक्षण सस्थाओ की लोकप्रियता का इससे अच्छा उदाहरण और क्या हो सकता है? मुख्य मन्त्री जी ने विश्वास दिलाया कि इन शिक्षण सस्थाओ के विकास के लिये राज्य सरकार अधिक से अधिक ध्यान देगी। स्वर्णजयन्ती के सयोजक श्री बालचन्द्र वैद्य ने आभार प्रदर्शित किया। उद्घाटन समारोह के कार्यक्रम का सचालन महाविद्यालय के प्राध्यापक हजारीलाल शर्मा ने किया।

23 जनवरी को प्रात 11 बजे राजस्थान के भू० पू० मुख्य मत्री व आंध्रप्रदेश

के वर्तमान राज्यपाल श्री मोहनलाल सुखाड़िया ने छात्र-छात्राओं द्वारा लगायी गई प्रदर्शनी का उद्घाटन किया। श्री सुखाड़िया जी के कार्यकाल में ही महाविद्यालय के नये भवन के लिए भूखण्ड प्राप्त हुआ था। नवीन भवन का शिलान्यास भी माननीय श्री सुखाड़िया जी ने ही किया था। प्रदर्शनी का उद्घाटन करके आपने रुचिपूर्वक उनके सभी कक्षों का अवलोकन किया और उनके आयोजकों के परिश्रम की सराहना की। विज्ञान कक्षों के चमत्कारों से श्री सुखाड़िया बहुत प्रसन्न हुए। प्रदर्शनी का अवलोकन करने बाद महाविद्यालय प्रांगण में लगे एक विशाल पंडाल में उपस्थित अतिथियों, शिक्षकों और छात्र-छात्राओं की सभा में आप पधारे। सभा स्थल पर आपका स्वागत शिक्षा समिति के अध्यक्ष श्री नवलखा सा० ने किया। वर्धमान श्रावक संघ की ओर से श्री उमरावमल जी चोरड़िया ने सुखाड़िया जी का स्वागत किया और शिक्षण संस्थाओं की गतिविधियों पर प्रकाश डाला। आपने बताया कि जयपुर का स्थानकवासी समाज शिक्षा और चिकित्सा सेवाओं में सदैव अगुवा रहा है।

इस दिन के समारोह में पद्मश्री गेनशंकर दुर्लभ जी ने भी अपने विचार प्रकट किये। मुख्य अतिथि के भाषण से पूर्व समारोह के अध्यक्ष श्री जसवन्तसिंह नाहर, निदेशक, कृषि विपणन बोर्ड, राजस्थान ने अपने वक्तव्य में संस्था सञ्चालकों और छात्रों तथा शिक्षकों को एक नयी प्रेरणा दी। माननीय सुखाड़िया जी ने शिक्षा समिति और समाज के कार्यों की सराहना करते हुए कहा कि सुबोध कॉलेज व विद्यालयों की उन्नति से उनका घनिष्ठ परिचय रहा है। आपने शिक्षण संस्थाओं के विकास की भूरि-भूरि प्रशंसा की और शिक्षा-समिति को हार्दिक धन्यवाद दिया। शिक्षा-समिति के सदस्य श्री रतनलाल कर्णावट ने मुख्य अतिथि और अध्यक्ष को स्वर्णजयन्ती स्मारिका भेंट की। इस दिन के उक्त समारोह के कार्यक्रम का सञ्चालन प्राध्यापक हजारीलाल शर्मा ने किया।

राजस्थान विश्वविद्यालय के डॉ० फजले इमाम। कवि सम्मेलन और मुशायरा रात के डेढ बजे तक चलता रहा।

दिनाक 24 जनवरी को महाविद्यालय प्रागण मे श्री स्वरूपचन्द चोरडिया स्मृति अन्तमहाविद्यालय भाषण प्रतियोगिता का आयोजन किया गया। इस प्रतियोगिता मे राजस्थान के लगभग पन्द्रह-बीस महाविद्यालयो के प्रतियोगियो ने भाग लिया। प्रतियोगिता के मुख्य अतिथि श्री उमरावमल चोरडिया थे और अध्यक्षता श्री बालचन्द्र वैद्य कर रहे थे। भाषण प्रतियोगिता की पूर्व व्यवस्था प्रो० शैलेन्द्र सहाय सक्सेना ने की, जो कि इसके एक सयोजक भी थे। प्रतियोगिता का सचालन अध्यक्ष जी की अनुमति से सयोजक हजारीलाल शर्मा ने किया। परिणाम इस प्रकार रहे—चलविजयोपहार राज ऋषि कॉलेज अलवर ने प्राप्त किया। इसी कॉलेज के एक प्रतियोगी श्री मधुकर श्याम ने प्रथम, सेठ मोतीलाल कॉलेज झुझुनू के श्री विनोदकुमार शर्मा ने द्वितीय व महारानी श्री जया गर्ल्स कॉलेज भरतपुर की कुमारी मोनिका अरोडा ने तृतीय पुरस्कार प्राप्त किया। मुख्य अतिथि श्री चोरडिया सा० और अध्यक्ष श्री वैद्य ने विजेताओ को बधाई दी और आगे बढ़ने की प्रेरणा दी।

विद्यालय विभाग की ओर से जयपुर नगर के हायर सैकण्डरी व सैकण्डरी विद्यालयो के छात्रो व छात्राओ की एक भाषण प्रतियोगिता आयोजित की गयी। इस प्रतियोगिता का नाम स्व० श्री दौलतमल कर्णावट स्मृति अन्तर्विद्यालय भाषण प्रतियोगिता था, जिसका आरम्भ करने की प्रेरणा स्व० श्री दौलतमल जी कर्णावट के सुपुत्र श्री जतनमल जी कर्णावट ने दी। उन्होने ही कृपापूर्वक इस प्रतियोगिता की अध्यक्षता भी की। मुख्य अतिथि के रूप मे राजस्थान के जेल मन्त्री श्री बनवारीलाल पधारे थे। प्रतियोगिता का सचालन वरिष्ठ अध्यापक श्री महावीर प्रसाद अग्रवाल व श्री आर० के० मदान साहब ने किया। परिणाम इस प्रकार रहे—चलविजयोपहार वीर बालिका विद्यालय ने प्राप्त किया। प्रथम पुरस्कार राजकीय गर्ल्स हायर सैकण्डरी विद्यालय, बनी पार्क की छात्रा कुमारी ज्योति ने, द्वितीय पुरस्कार वीर बालिका विद्यालय की सुमीता बोथरा ने तथा तृतीय पुरस्कार वीर बालिका विद्यालय की कुमारी प्रमिला गोलेछा ने प्राप्त किया।

उपर्युक्त दोनो भाषण प्रतियोगिताओ का सफल आयोजन स्वर्णजयन्ती के कार्यक्रमो की एक उल्लेखनीय विशेषता रही।

इसी दिन सायकाल महाविद्यालय प्रागण मे सास्कृतिक कार्यक्रम रखे गये। इन कार्यक्रमो का पूर्वाभ्यास लगभग एक माह से चल रहा था। महाविद्यालय, हायर सैकण्डरी तथा बालिका विद्यालय के छात्र-छात्राओं का सयोजित सास्कृतिक कार्यक्रम निदेशक श्री डी० एन० शैली ने अपनी देखरेख और अपने निर्देशन में तैयार कराया। उनके सहयोगी श्री शैलेन्द्र सहाय सक्सेना, श्री शरद्मोहन शर्मा तथा श्रीमती निर्मला भारद्वाज व सुश्री रेखा माथुर थे। दिनाक 24 जनवरी को साय 8 बजे से सास्कृतिक कार्यक्रमो का आरम्भ महाविद्यालय प्रागण मे निर्मित मच पर किया गया। सास्कृतिक कार्य-

पूव छात्र व वतमान शिप्ता समिति के उपाध्यक्ष श्री सन्तोषचन्द्र करणावट ने भी अपने विचार प्रकट किये ।

इसी दिन साय 7 बजे मे एक महिला सम्मेलन का आयोजन किया गया, जिसकी अध्यक्षता श्रीमती प्रेमबाई जी नवलखा ने की । महिला सम्मेलन का सचालन बालिका विद्यालय की प्रधानाध्यापिका श्रीमती विजयलक्ष्मी चोरडिया ने किया। सम्मेलन मे नारी शिक्षा और नारी जीवन की उन्नति मे सम्बन्धित अनेक विचार विभिन्न वक्ताओ द्वारा प्रकट किये गये । इस अवसर पर सास्कृतिक कायक्रमो का आयोजन केवल महिलाओ के लिये ही किया गया था । श्री डी० एन० शैनी के निर्देशन मे इस दिन अभिनय के साथ-साथ वाद्य-वादन तथा राजस्थानी, गुजराती और बगाली लोक-नृत्य प्रस्तुत किये गये । इस दिन के सास्कृतिक कार्यक्रम भी पूर्ण सफल रहे और दशको द्वारा बहुत सराहे गय । महाविद्यालय प्रागण मे इस दिन साय 8 बजे एक फिल्म प्रदर्शन की व्यवस्था प्रो० आर० एल० नवलखा ने की, जिसे बहुत से छात्रा व दशको ने देखा ।

दिनाक 26 जनवरी को महाविद्यालय प्रागण मे सभी सुबोध शिक्षण सस्थाओ की ओर से गणतन्त्र दिवस मनाया गया । ध्वजारोहण जयपुर के प्रसिद्ध रत्न व्यवसायी श्री राजरूप जी टाक ने किया । इसी दिन नागरिक सुरक्षा का भी एक शानदार प्रदशन किया गया, जिसका उद्घाटन श्रीमती प्रेमबाई जी नवलखा ने किया । महाविद्यालय के राष्ट्रीयसेवा-योजना के निदेशक प्रो० राधामोहनलाल गुप्ता ने इस प्रदशन की व्यवस्था की । महा-विद्यालय के छात्रो को नागरिक सुरक्षा विभाग की ओर से प्रशिक्षण दिया गया था और रैडक्रास समिति के अधिकारियो ने अपनी सेवाएँ उपलब्ध करायी थी । रैडक्रास की ओर से श्री मानसिंह जी तथा नागरिक सुरक्षा दल की ओर से श्री पाराशर सा० ने बहुत समय देकर छात्रो को सम्बन्धित प्रशिक्षण दिया । उपस्थित जनसमूह ने नागरिक सुरक्षा के प्रदशन की बहुत सराहना की ।

दिनाक 27 जनवरी को स्वर्ण जयन्ती के विभिन्न कायक्रमो मे उत्साहपूवक भाग लेने वाले तथा सभी शिक्षण सस्थाओ के प्रतिभाशाली छात्रो एवम् प्रतियोगिताओ मे विजयी होने वाले छात्रो का पुरस्कार वितरण समारोह महाविद्यालय प्रागण मे सम्पन्न हुआ । समारोह के मुख्य अतिथि केन्द्रीय सचार मन्त्री डॉ० शकरदयाल शर्मा थे और अध्यक्ष राजस्थान के वित्तमन्त्री श्री चदनमल बैद थे । इस दिन भी छात्र-छात्राओ के अतिरिक्त आगन्तुको से पण्डाल भरा हुआ था । प्रारम्भ मे स्वर्ण जयन्ती के सयोजक श्री बालचन्द्र जी वैद्य ने विभिन्न शिक्षण सस्थाओ के विकास पर प्रकाश डाला तथा महाविद्यालय के प्राचाय श्री नथमल जी गोलेछा ने शिक्षण सस्थाओ के वतमान स्वरूप का परिचय देते हुए महाविद्यालय की भावी योजना को प्रस्तुत किया । पुरस्कार वितरण के बाद मुख्य अतिथि डॉ० शर्मा ने अपना विद्वत्तापूर्ण भाषण दिया । आपने भारत की मूलभूत सस्कृति की ओर ध्यान आकर्षित करते हुए अनुशासन पक्ष की महत्ता को समझाया । डॉ० शर्मा ने शिक्षा मे सम्बन्धित अनेक पहलुओ पर अपने विचार प्रकट किये उपस्थित

पत्र-प्रतिनिधियों को अवलोकन कराया गया। दिनाक 28 जनवरी को दैनिक राष्ट्रदूत, राजस्थान पत्रिका, नवज्योति, अमर राजस्थान ने समापन एव पुरस्कार वितरण समारोह तथा प्रदशनी के समाचार प्रकाशित किये। आकाशवाणी (जयपुर) ने 27 जनवरी को साय 7 05 पर प्रसारित होने वाले बुलैटिन मे इस समाचार को मुख्य समाचारो मे प्रसारित किया।

इस लेख मे उन्ही पत्रो का उल्लेख किया गया है, जिनकी प्रतियाँ हमे उपलब्ध हो सकी हैं। हम इन सभी समाचार समितियो, समाचार पत्रो एव आकाशवाणी के आभारी हैं। राजस्थान पत्रिका, अमर राजस्थान, हिन्दुस्तान समाचार, समाचार भारती एव आकाशवाणी को उनके सहयोग के लिये विशेष धन्यवाद प्रेषित करते हैं। समाचारों को आकाशवाणी, समाचार समितियो एव समाचार पत्रो तक पहुचाने के लिए केन्द्रीय कार्यालय के सगठन सचिव श्री गोकुलदास आचाय एव अन्य सदस्य तथा श्री रसिक चौहान (व लि) एव श्री भवर तथा सीताराम (दोनो चतुर्थ श्रेणी) धन्यवाद के पात्र हैं।

——

## आभार प्रदर्शन

स्मारिका के लिए अपनी रचनाएँ भेजने वाले लेखको, विज्ञापन दाताओ, सहयोगी शिक्षक बन्धुओ, छात्रो, अन्य कर्मचारियो एव प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से इसके प्रकाशन की सफलता मे सहयोग देने वाले सभी महानुभावो के प्रति हम आभार व्यक्त करते है।

आशा है कि उनका अमूल्य सहयोग भविष्य मे भी इसी प्रकार मिलता रहेगा।

—सम्पादक मण्डल



## स्वर्ण जयन्ती पर कवि सम्मेलन

मंच पर काका हाथरसी विश्वनाथ विमलेश, अध्यक्ष श्री शिवचरण माथुर खाद्य मंत्री राज. तथा अन्य कवि बैठे हुए

कवि सम्मेलन के संचालक श्री गोपालकृष्ण कौल थे, जो माइक पर बोलते हुए दिखाई दे रहे हैं कवि सम्मेलन का आरम्भ प्रसिद्ध गीतकार श्री हरिराम आचार्य ने अपने एक मधुर गीत के साथ किया



## भाषण प्रतियोगिता आयोजित

महाविद्यालय प्रांगण में आयोजित श्री स्वरूपचंद चोरड़िया स्मृति भाषण प्रतियोगिता का एक दृश्य मंच पर मुख्य अतिथि श्री उमरावमल चोरड़िया अध्यक्ष श्री डी० सी० वैद्य शिक्षा समिति के अध्यक्ष श्री नवलखा सा० प्राचार्य श्री गोलछा सा० प्रतियोगिता के संयोजक हजारीलाल शर्मा



विद्यालय प्रांगण में श्री दौलतमल स्मृति भाषण प्रतियोगिता आरम्भ हुई, श्री नवलखा सा० आगन्तुकों का स्वागत करते हुए मंच पर जेल राज्य मंत्री श्री बनवारी लाल शिक्षा समिति के उपाध्यक्ष श्री ज्ञानचन्द कर्णावट प्र० अ० श्री चतुर्वेदी तथा प्रतियोगिता के संरक्षक श्री जतनमल कर्णावट

इस प्रतियोगिता में जयपुर नगर के कई विद्यालयों के छात्र छात्राओं ने भाग लिया



*स्वर्ण जयन्ती के अवसर पर आयोजित*
*महिला–सम्मेलन मे*

अध्यक्षीय भाषण करते हुए

**श्रीमती प्रेमबाई नवलखा**

*आपने गणतंत्र दिवस पर आयोजित*
*नागरिक सुरक्षा प्रदर्शन का उद्घाटन किया।*

श्रीमती प्रेमबाईजी नवलखा ने स्वण जयन्ती के विभिन्न कायक्रमो मे सम्मिलित होकर काय-कर्ताओ का उत्साह बढाया

## नागरिक सुरक्षा प्रदर्शन

*गणतंत्र दिवस पर*
*महाविद्यालय प्रागण मे आयोजित*
*नागरिक सुरक्षा प्रदर्शन का एक दृश्य*

सुरक्षा दल के सदस्य एक घायल को दुघटनाग्रस्त मकान से रस्सियो के सहारे नीचे उतारने का प्रदशन करत हुए





इस वर्ष की प्रारम्भिक शिक्षा सेवा में इतना बल था कि सन् 1934 में इसे क्रमोन्नत करना आवश्यक हो गया। प्रारम्भिक प्रधानाध्यापक श्री दौलतसिंहजी थे, जिनकी कार्यकुशलता ने इस संस्था को विकासोन्मुखी बनाया। उनके पश्चात् प्रधानाध्यापक पद पर श्री ओ० सी० दुग्ग व श्री वी० डी० सिंह ने कुछ-कुछ समय के लिए कार्य किया। आप सभी महानुभावों के सत्प्रयासों से इस संस्था को शीघ्र ही मिडिल स्कूल के रूप में परिणत किया गया। स्व० श्री मूलचन्दजी कोठारी का तो यह संकल्प था कि चाहे कुछ भी हो, संस्था को विकसित रूप देना ही है।

विद्यालय के लिए एक नये भवन की आवश्यकता भी हुई। प्रशंसनीय परीक्षा परिणामों ने इस संस्था की लोकप्रियता में वृद्धि की, फलस्वरूप प्रवेशार्थियों की संख्या इतनी बढ़ने लगी कि सांगानेरी दरवाजे के निकट वाला भवन विद्यालय के लिए तैयार कराया गया और उसी में कुछ निर्माण कार्य कराने के पश्चात् कक्षायें स्थानान्तरित करदी गयी। मिडिल स्कूल के निर्माण और संचालन के लिए प्रारम्भिक व्यय के रूप में स्व० श्री केसरीमलजी चोरडिया, स्व० श्री दुर्लभजी त्रिभुवनजी तथा स्व० श्री जतनमलजी नवलखा ने उदारतापूर्वक राशि प्रदान की जिससे भवन निर्माण का कार्य प्रारम्भ किया गया। स्व० श्री रतनचन्दजी नवलखा, स्व० श्री कन्हैयालालजी ढागा व स्व० श्री भौरीलालजी मूसल ने अपने दैनिक कार्यों में से अधिकांश समय निकाल कर भवन का निर्माण कराया। वर्तमान 'श्री ज्ञान प्रकाश भवन', जहां विद्यालय चल रहा है, उन महानुभावों की अमूल्य सेवाओं का प्रतीक है।

सन् 1934 से यह संस्था एक मिडिल स्कूल के रूप में समाज की लोकप्रिय संस्थाओं में प्रमुख बनकर शिक्षा सेवा करने लगी। यहां के परीक्षा परिणाम अतीव प्रशंसनीय होते थे, उन्हीं को देखकर यहां प्रवेश लेने वालों की बाढ़ सी आ जाती थी। किसी भी शिक्षण संस्था में सुयोग्य शिक्षकों का होना उन्नतिकारक होता है। श्री जैन सुबोध मिडिल स्कूल को उस समय प्रधानाध्यापक के रूप में श्री सौभाग्यमल जी श्री श्रीमाल उपलब्ध हुए। आपके कार्यकाल में संस्था ने बहुत उन्नति की। उनके राज्य सेवा में चले जाने के बाद श्री बालचन्द्रजी वैद्य को उस पद पर नियुक्त किया गया। श्री वैद्यजी ने अपनी सेवाओं से मिडिल स्कूल को और आगे बढ़ाया और अपने सुयोग्य शिक्षक बन्धुओं के सहयोग से यहां के परीक्षा परिणामों तथा यहां की प्रशासन व्यवस्था में नवजीवन डाल दिया।

दस-ग्यारह वर्ष तक मिडिल स्कूल के रूप में सेवा करने वाली इस संस्था में अनेक प्रतिभाशाली छात्रों ने अध्ययन लाभ प्राप्त किया जो आज समाज के विभिन्न क्षेत्रों में आदरणीय स्थान प्राप्त किए हुए हैं। स्व० श्री दुलभजी त्रिभुवनजी, स्व० श्री केसरीमलजी लालहाथी वाले, श्रीमान् श्रीचन्दजी गोलेछा, श्रीमान् गुलाबचन्दजी योयरा, श्रीमान् सिरहमलजी कोठारी, श्रीमान् पूनमचन्दजी बडेर, स्व० श्री स्वरूपचन्दजी चोरडिया और स्व० श्री प्रेमचन्दजी लोढा जैसे प्रमुख समाजसेवी और दानवीर महानुभावों का संरक्षण प्राप्त करके सन् 1944 में यह संस्था हाई स्कूल के रूप में क्रमोन्नत हुई। स्थानाभाव की समस्या का आना स्वाभाविक था। किन्तु उक्त महानुभावों की उत्कट समाज सेवा की भावना और श्री बालचन्दजी वैद्य जैसे सुयोग्य, कर्मठ व उत्साही प्रधानाध्यापक की कार्य कुशलता के कारण ज्ञान प्रकाश भवन के पीछे वाली भूमि को भी प्राप्त किया गया, जहां इस समय विशाल चौक, दस बड़े-बड़े कमरे और एक भव्य सभा-भवन है।

श्री एस० एम० जैन सुबोध हाई स्कूल के लिये वह समय बहुत अनुकूल रहा, क्योंकि वर्तमान

श्री खेलशंकर दुलभजी व स्व० श्री सिरहमलजी बम्ब के अथक प्रयासो से यह सस्था हायर सैकण्डरी और डिग्री कॉलेज इन दो भागों मे सुचारु रूप से काय करने लगी । शिक्षा-समिति के अन्तगत चलने वाली इन सस्थाओं के अतिरिक्त श्री सुबोध बालिका माध्यमिक विद्यालय, प्राथमिक विद्यालय और नैतिक शिक्षण शाला अलग से काय कर रही थी । इस प्रकार जयपुर के श्री वधमान स्थानकवासी जैन समाज की शिक्षा सेवाओ ने राजस्थान मे अपना महत्त्वपूर्ण स्थान बनाया ।

शिक्षा-समिति के अन्तर्गत चलने वाली विभिन्न शिक्षण सस्थाओ के सचालन काय मे समाज के अनक उत्साही महानुभावो का सहयोग प्राप्त हुआ जिनमे स्व० श्री सागरमलजी डागा, श्रीमान् उमरावमलजी चोरडिया और श्रीमान् चन्द्रसिहजी बोथरा के नाम भी उल्लेखनीय हैं । सन् 1971 तक कॉलेज के प्रधानाचाय पद पर श्री बालचदजी वद्य काय करते रहे । उसके बाद आप राजस्थान सरकार द्वारा नगर विकास न्यास के अध्यक्ष पद पर नियुक्त किये गये । राजकीय नियमानुसार आपका प्रधानाचार्य के रूप मे कायकाल भी पूर्ण होने वाला था, किन्तु अधिक व्यस्तता के कारण समय मे पूर्व ही आपने त्याग-पत्र दे दिया और महाविद्यालय के उस महत्त्वपूर्ण प्रधानाचार्य पद पर वर्तमान प्राचार्य श्री नथमलजी गालेढ़ा को नियुक्त किया गया । हायर सैकण्डरी और कॉलेज दोनो का एक ही भवन मे अधिक समय तक चलते रहना सम्भव नही था ।

इन्ही वर्षों मे पूज्य श्री नानालालजी महाराज सा० का चातुर्मास जयपुर मे हुआ । आपकी प्रेरणा से शिक्षा समिति को नया रूप दिया गया । उस समय अस्थायी रूप से श्री बालचन्द्रजी वैद्य के सयोजकत्व मे एक तदथ समिति प्रबन्ध सचालन कर रही थी जिसके अन्य दो सदस्य थे—पद्मश्री खेलशकर दुलभजी और श्रीमान् श्रीचन्दजी गालेढ़ा । महाराज श्री की प्रेरणा से आपने अपने त्यागपत्र प्रस्तुत कर दिये और शिक्षा-समिति की नयी कार्यकारिणी का गठन सन् 1972 मे हुआ । प्रबन्ध सचालन मे यह परिवतन ऐतिहासिक था, क्योकि रामबाग सर्किल के निकटस्थ भूखण्ड पर नवीन भवन के निर्माण का सुविचार कई महानुभावो का था, जिसके लिये वे किसी सुयोग्य व्यक्ति की खोज मे थे ।

भवन निर्माण का काय सहज नही था, उसे सम्भालने म अनेक कठिनाइया आ रही थी । किन्तु शिक्षण सस्थाओं मे स्वर्णिम युग को आना था, इसलिये समाज के प्रबुद्ध चेता महानुभावो ने ऐसे एक मजे हुए व्यक्तित्व की उपलब्धि कर ही ली । शिक्षा-समिति के नव गठन म श्रीमान् सिरहमलजी नवलखा जैसे दूरदर्शी और सेवाभावी महानुभाव को चुनकर तथा उन्हे अध्यक्ष पद पर प्रतिष्ठित करके वस्तुत एक महान् व विवेकपूर्ण काय किया गया । श्री नवलखा साहब का जीवन कार्यकुशलता, उत्साह और जिन्दादिली जैसे गुणों से परिपूर्ण है, वे चुप कैसे रह सकते थे ? उन्होने अध्यक्ष पद को कॉलेज के नवीन भवन निर्माण का पद समझ कर कार्यारम्भ कर दिया ।

श्रीमान् सिरहमलजी नवलखा और स्व० श्री सिरहमलजी बम्ब तथा श्रीमान् कीर्तिचन्दजी ढड्ढा जसे महानुभावो ने जहा हायर सैकण्डरी, बालिका विद्यालय और प्राथमिक शाला को सुव्यवस्थित रूप प्रदान किया, वही कॉलेज के नवीन भवन निर्माण का कार्य भी उन्होंने अपने हाथो मे लिया । शिक्षा-समिति की नयी कायकारिणी ने शिक्षण सस्थाओ को विकास के पथ पर अग्रसर करने के क्रम मे सबसे पहला कदम बालिका विद्यालय को सैकण्डरी स्तर मे उन्नत करके बढाया । इस काय म राज्य शिक्षा विभाग की ओर से अनुदान न मिलने पर भी समाज के इन उत्साही महानुभावो ने कला विषय की नवम कक्षा

| | | |
|---|---|---|
| 18 | श्री रतनलाल नोलखा, एम कॉम | व्याख्याता |
| 19 | „ नरेशकुमार भार्गव, एम कॉम | „ |
| 20 | „ रमेशचन्द्र चौबे एम ए (अंग्रेजी) | „ |
| 21 | „ अखिलानन्द शर्मा एम ए (समाजशास्त्र व हिन्दी) | „ |
| 22 | „ प्रभुनारायणसिंह, एम कॉम | „ |
| 23 | „ कैलाशचन्द्र शर्मा, „ | „ |
| 24 | „ मानचन्द जैन „ | „ |
| 25 | „ बालूराम सैनी „ | „ |
| 26 | „ गुरुशरण भटनागर „ | „ |
| 27 | „ आर सी मलिन्दा „ | „ |
| 28 | „ नरेशकुमार माथुर | शारीरिक प्रशिक्षक |

## मंत्रालयिक कर्मचारी

| | | |
|---|---|---|
| 1 | श्री कैलाशचन्द्र कंवर | पुस्तकाध्यक्ष |
| 2 | „ लालचन्द सैनी | वरिष्ठ लिपिक |
| 3 | „ नेमीचन्द चोरडिया | „ |
| 4 | „ अभयकुमार नाहर | कनिष्ठ लिपिक |
| 5 | रिक्त | „ |
| 6 | श्री सन्तोषकुमार दीक्षित | प्रयोगशाला स |
| 7 | „ रामकरण शुक्ला | „ |

## चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी

| | | |
|---|---|---|
| 1 | श्री रामेश्वर प्रसाद | प्रयोगशाला सेवक |
| 2 | „ ब्रजमोहन | चौकीदार |
| 3 | „ कल्याण | जलधारी |
| 4 | „ नन्दकिशोर माथुर | च क |
| 5 | „ तेजसिंह | „ |
| 6 | „ रामकिशोर | „ |
| 7 | „ श्यामलाल | „ |
| 8 | „ रामनारायण | च क |
| 9 | „ रतनलाल | „ |
| 10 | „ मदनलाल | „ |
| 11 | „ सुरेन्द्रसिंह | „ |
| 12 | „ किशनलाल | „ |
| 13 | श्री बाबूलाल | च क |
| 14 | „ भैरोंसिंह | „ |
| 15 | „ सुमेरसिंह | „ |
| 16 | „ रामलाल | स क |

## हायर सैकण्डरी विभाग

इस समय हायर सैकण्डरी विभाग में भी लगभग एक हजार छात्र शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं।

हायर सैकण्डरी विभाग में कक्षा 6 से 8 तक व कला, विज्ञान और वाणिज्य इन तीनों विषयों की सैकण्डरी तथा हायर सैकण्डरी कक्षाओं के अध्ययन की सुव्यवस्था है। शिक्षकों व अन्य कर्मचारियों का विवरण निम्नांकित है—

| | | |
|---|---|---|
| 1 | श्री लक्ष्मण चतुर्वेदी एम ए बी एड शास्त्री | प्रधानाध्यापक |
| 2 | „ उत्तमसिंह करनावट बी एस-सी बी एड | स प्रधानाध्यापक |
| 3 | „ चिरंजीलाल जैन एम कॉम शिक्षाशास्त्री | वरिष्ठ अध्यापक |
| 4 | „ ताराचन्द चौरडायत, एम ए शिक्षाशास्त्री | „ |
| 5 | „ रतीराम यादव, एम ए जी काम बी एड | „ |
| 6 | „ सुभाषचन्द्र पारीक, एम ए बी एड | „ |
| 7 | „ महावीर प्रसाद अग्रवाल, एम ए बीएड | „ |
| 8 | „ राजकुमार मदान, एम ए बी एड | „ |
| 9 | „ लाभचन्द माहेश्वरी, एम कॉम | „ |
| 10 | „ नवरत्नसिंह भण्डारी, एम एस-सी | „ |
| 11 | „ हरिश्चन्द्र गुप्त, एम एस-सी | „ |
| 12 | „ नरेन्द्रकुमार काला, एम कॉम | „ |
| 13 | „ हरिनारायण कुमावत एम ए बी एड | „ |
| 14 | „ प्रेमचन्द गरवाल बी ए बी एड | सहायक अध्यापक |

## प्राथमिक विद्यालय

प्राथमिक शाला मे कक्षा 5 तक के अध्यापन की व्यवस्था है। इसमे लगभग 300 छात्र शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं। माण्टेसरी पद्धति से सचालित कक्षाए भी इसी के अन्तगत चलती है। प्राथमिक शाला की अध्यापिकाओ एव अन्य कर्मचारियो का परिचय इस प्रकार है—

1 श्रीमती कमलेश सेठी प्र० अ०
2 कुमारी रखा माथुर स० अ०
3 श्रीमती विनोद तोमर ,,
4 श्रीमती सुधा शर्मा ,,
5 कुमारी राधा खण्डेलवाल स०अ०
6 कुमारी मोहनकौर रामवानी ,,
7 कुमारी सन्तोष स्वामी ,,
8 श्रीमती सरदारदेवी जैन ,,

## चतुर्थ श्रेणी

1 श्रीमती गुलाबदेवी

## माण्टेसरी विभाग

1 कुमारी माया सिन्हा म० अ०
2 श्रीमती शकुन्तलादेवी च० श्रे०

—गोकुलदास आचाय
सगठन सचिव

# ऐसा कुछ होता है

—जयन्ती प्रसाद माथुर 'बादल'

शब्दों ने जीवन मागा,
अर्थो की दुनिया ने,
जाने क्यो, सपनों को
रीतापन दे डाला !
रीतापन दे डाला !

ऐसा कुछ होता है,
उकताहट चुपके से कमरे मे आती है।
बन्द गली दरवाजे भटकी सी कोई
मलयज ही थपकाती है।
चौकोरे आँगन की,
चारो दीवारो की
पाडौसी सम्बन्धों ने
नीलापन दे डाला।
नीलापन दे डाला।



# शिक्षा समिति की कार्यकारिणी के सदस्यगण



श्री वालचन्द्र वैद्य

श्री गुमानमल चोरडिया



श्री सत्यप्रसन्नसिंह भण्डारी



श्री विनयचन्द वम्ब



श्री सुमेरसिंह वोथरा

# हमारी प्रेरणा के स्रोत



स्व. श्री मुन्नीलाल सुकलेचा

स्व. श्री मूलचन्द कोठारी



स्व. श्री केसरी

## संस्था के प्रारम्भिक आधार स्तम्भ



स्व. श्री भँवरलाल मूसल



स्व. श्री दुर्लभजी

## सुबोध शिक्षण संस्थाओं के पोषक —

भूतपूर्व मन्त्री



श्री सिरहमल कोठारी

भूतपूर्व मन्त्री



श्री श्रीचन्द गोलेछा

भवन निर्माण के सहयोगी



स्व० श्री मोतीचन्दजी हीरावत

आप शिक्षण संस्थाओं
के विकास में सदैव
सहयोग देते रहते हैं।

## सुबोध शिक्षण संस्थाओं के सहयोगी



स्व० श्री धीसीलाल कोठारी



स्व० श्री रतनचन्द नवलखा



स्व० श्री कन्हैयालाल ढागा



स्व. श्री केसरीचन्द
कोठारी



स्व. श्री रतनलाल
सुखलेचा

जिनकी सेवाओं से
सुबोध संस्थाएं



स्व. श्री सरूपचद चोरडिया

अनुप्राणित
होती रहीं







विद्यालय मे वैड की नई व्यवस्था का एक दृश्य

प्रशिक्षणार्थी छात्र वाद्य यत्रो के साथ
कुर्सियो पर प्र० अ० श्री चतुर्वेदी एव स्टाफ के अन्य सदस्य

हायरसैकण्डरी भवन



वापू वाजार की ओर का दृश्य

वालिका विद्यालय भवन



वाग्ह गणगौर के रास्ते मे स्थित सवसे पुराना भवन

# शिक्षा समिति के भूतपूर्व पदाधिकारी

## जिनके निरंतर प्रयासों से संस्थाएं उत्तरोत्तर प्रगति करती रहीं



पद्मश्री खेलशंकर दुर्लभजी
अध्यक्ष

उपाध्यक्ष



स्व० श्री सागरमल डागा



स्व० श्री सिरहमल द
अवै० मंत्री

संयुक्त मंत्री



श्री उमरावमल चोरड़िया

अवै० मंत्री



श्री ज्ञानचन्द्र चोरड़िया

## जिनका स्नेहिल वरद्हस्त प्राप्त कर सस्थाए प्रगति पथ पर अग्रसर है



महाविद्यालय के एक समारोह में पधारते हुए राजस्थान के वित्त मंत्री श्री चन्दनमल बैद
प्रबन्ध समिति के अवै० मंत्री स्व० श्री वम्र एवम् अन्य सदस्यों ने आपका स्वागत किया।

---

### श्री नथमल ढढ्ढा

(जिला शिक्षाधिकारी, जयपुर)



राज्य सेवा से डेपुटेशन पर पधार कर आपने दो वर्ष तक उ० मा० विद्यालय का प्रधानाध्यापक पद सम्भाला एवम् संस्था

### कुशल प्रशासक



### श्री गोकुलदास आचार्य

(संगठन मंत्री [illegible] शिक्षा समिति)



आपके कुशल नेतृत्व में केन्द्रीय कार्यालय के कर्मचारी पूर्ण निष्ठा एवम् लगन से स्वर्ण जयन्ती समारोह [illegible]

स्वर्ण जयन्ती के संयोजक :—

* भूतपूर्व प्राचार्य *



श्री बालचन्द्र वैद्य

आपके अथक प्रयासों से विद्यालय और महाविद्यालय की बहुमुखी उन्नति हुई है। आप जयपुर नगर के सुप्रसिद्ध सामाजिक कार्यकर्ता भी है और अब भी सुबोध शिक्षण संस्थाओं की प्रगति के लिये प्रयत्नशील रहते हैं।

परम उत्साही एव यशस्वी

प्राचार्य



श्री नथमल गोलेछा

आपने प्रधानाचार्य का पद ग्रहण करने के बाद महाविद्यालय को निरन्तर विकसित किया है और राजस्थान के निजी महाविद्यालयों मे श्री जैन सुबोध महाविद्यालय को एक विशिष्ट स्थिति तक पहुँचाया है

# हायर सैकराडरी के

प्रधानाध्यापक



**श्री लक्ष्मण चतुर्वेदी**

श्री जैन सुबोध हाई-स्कूल मे आप सन् १९५० में स. अ. के पद पर नियुक्त हुए। उस समय से आप निरन्तर कार्य कर रहे है। इस समय आपके नेतृत्व मे विद्यालय-विभाग की उल्लेखनीय प्रगति हो रही है।

## श्री जैन सुबोध बालिका मा विद्यालय की

### प्रधानाध्यापिका



## श्रीमती विजयलक्ष्मी चौरडिया

आपके प्रधानाध्यापिका पद पर प्रतिष्ठित होने के बाद बालिका विद्यालय की बहुमुखी उन्नति हुई है। श्रीमती चोरडिया एक व्यवहारकुशल, उत्साही अध्यापिका और प्रगतिशील विचारों वाली महिला है। आपके उत्साहपूर्ण कार्यों का ही परिणाम है कि बालिका विद्यालय सैकण्डरी स्तर तक उन्नत हुआ।

## श्री जैन सुबोध प्राथमिक विद्यालय की

### प्रधानाध्यापिका



**श्रीमती कमलेश सेठी**

आपने प्राथमिक कक्षाओ मे अध्यापन का एक श्रेष्ठ स्तर बनाया है और तत्परता के साथ आप प्राथमिक कक्षाओ व माण्टेसरी विभाग के अध्यापन कार्य का संचालन कर रही है । श्रीमती सेठी शिशुओ के प्रति वात्सल्य रखती हुई अपने कार्य के प्रति पूर्ण सजग रहती है ।

# सम्पादक मण्डल

प्रधान सम्पादक



*हजारीलाल शर्मा*
अध्यक्ष हिन्दी विभाग
सुबोध महाविद्यालय

विद्यालय के वरिष्ठ अध्य



*प्रो० रमेशचन्द्र चौबे*
अंग्रेजी विभाग



*श्री गोकुलदास आचार्य*
प्रबन्ध सम्पादक



*श्री महावीर प्रसाद*
हिन्दी

सहायक सम्पादक



*श्रीमती कुसुम पाटनी*
स. अ.
सुबोध बालिका मा. विद्यालय

*श्री हरिनारायण कुमावत*
वरिष्ठ अध्यापक
सुबोध विद्यालय





*महाविद्यालय के प्रथम यशस्वी स्नातक*

श्री मनजीतसिंह कैम्बो

श्री कैम्बो ने इस महाविद्यालय की बी एस सी परीक्षा
सत्र 1963–64 में उत्तीर्ण की

## महाविद्यालय के गौरव के प्रतीक



कान्तिलाल पोरवाल
(1968–69)



कान्तिचन्द्र स्वामी
(1969–70)



मानप्रकाश शर्मा
(1971–72)



महाविद्यालय
के
स्वर्ण-पदक विजेता
प्रतिभाशाली
स्नातक



# आर्थिक विकास के पच्चीस वर्ष

• पो० एन० सिंह
व्याख्याता, आर्थिक प्रशासन
व वित्तीय प्रवन्ध विभाग

ब्रिटिश शासन के अन्तिम दिनों में शोषण व दोषपूर्ण नीतियों से स्वतन्त्रता प्राप्ति के समय भारतीय अर्थ-व्यवस्था लगभग निष्क्रिय हो गयी थी। दूध-घी की नदिया बहाने वाले तथा सोने की चिड़िया कहलाने वाले देश मे स्वतन्त्रता प्राप्ति के समय गरीवी, अशिक्षा, अन्धविश्वास, आर्थिक विषमता तथा शोषण का साम्राज्य व्याप्त था। लघु एवं कुटीर उद्योगों का लगभग पतन हो गया था। कृषि मे विकास की वार्षिक दर 0.5% तथा उद्योगो में केवल 2 5% रह गयी थी। दोषपूर्ण भूमि-व्यवस्था ने जागीरदारी और जमीदारी प्रथा को चरम सीमा पर पहुचा दिया था। देश की भोली-भाली जनता निर्धनता, वेकारी व शोषण से त्रस्त थी। आर्थिक विषमता, अन्धविश्वास व अशिक्षा का बोलवाला था।

किन्तु सैकडो वर्षों की गुलामी की जजीर तोडने के वाद जव 15 अगस्त, 1947 को देश स्वतन्त्र हुआ, तव देश की राष्ट्रीय सरकार ने अर्थ-व्यवस्था के विभिन्न क्षेत्रो का तीव्र गति से आर्थिक विकास करने का प्रयत्न किया, जिससे अर्थ-व्यवस्था के सभी क्षेत्रों मे पिछले पच्चीस वर्षों मे तेजी से विकास हुआ है जिसका संक्षिप्त विवरण निम्नलिखित है :

## 1. कृषि-विकास :

भारत एक कृषि-प्रधान देश है। देश की कुल जनसख्या का लगभग 70% भाग अपनी जीविका के लिये कृषि पर निर्भर है। देश की कुल राष्ट्रीय आय का लगभग आधा भाग कृषि तथा सहायक क्रियाओ से उत्पन्न होता है। कृषि व्यवसाय भारत के प्रमुख उद्योगो के लिए कच्चा माल प्रदान करता है तथा देश के निर्यात व्यापार मे महत्त्वपूर्ण योगदान देता है।

1950 के बाद कृषि के विकास के लिए सरकार द्वारा महत्त्वपूर्ण प्रयत्न किये गये है जिनसे कृषि के विकास में आशातीत सफलता मिली है। जमीदारी और जागीरदारी प्रथा का उन्मूलन कर दिया गया है, काश्तकारी सुधार किये है। चकवन्दी के माध्यम से किसानों के छोटे-छोटे व दूर-दूर विखरे हुए खेतों को केन्द्रित करने का प्रयत्न किया गया है। आचार्य विनोबा भावे के नेतृत्व मे सन् 1951 से ही 'भूदान आन्दोलन' चलाया गया है जिससे लगभग 43 लाख एकड भूमि सरकार को प्राप्त हुई है। विभिन्न राज्यों मे भूमि की जोत की अधिकतम सीमा का निर्धारण कर दिया गया है और इस निर्धारित सीमा से अधिक प्राप्त भूमि को भूमिहीनो मे वितरित किया जा रहा है। कृषि मे सभी वस्तुओं का उत्पादन बढ़ाने के लिये कृषि के यन्त्रीकरण पर जोर दिया जा रहा है। उत्तम किस्म के बीजों, रासायनिक



# युग-युग के दिनमान

• तारादत्त "निर्विरोध"

'वर्द्धमान' थे तुम बचपन मे,
कहलाए 'सन्मति' यौवन मे,
साम्यवाद औ सर्वोदय के सकल गुणों की खान थे !

सत्य-शाति के अमर प्रवर्त्तक,
अपरिग्रह वृत्ति के उन्मेषक,
मानवता के ज्योतिपुञ्ज तुम, निर्भय अमिट निशान थे !

हर समाज की घोर विषमता,
हर विभेद की निरी विफलता,
हर पीडा के अन्तराल की तह मे उगे विहान थे !

तुम्ही वेद थे, तुम्हीं ऋचाएँ,
एक ग्रथ अनगिन रचनाएँ,
साहित्य-कला-विज्ञान और तुम सस्कृति के सोपान थे !

समता का सदेश अमरवर,
दिया तुम्हीं ने हे तीर्थङ्कर,
सकल सृष्टि के लिए अहिंसा के तुम एक पुरान थे !

तम मे ज्योति ज्योति मे जीवन,
यही तुम्हारा जीवन-दर्शन,
जग-जीवन के परिवेशो मे गीता और कुरान थे !

शब्द ब्रह्म तो निर्मल भाषा,
तुम परिभाषा की परिभाषा,
हर बोली के अर्थ एक तुम सबमे एक समान थे !

दिशा बोध दे गए जगत को,
वर्तमान, गत को, आगत को,
सब धर्मों के एक धर्म तुम, युग-युग के दिनमान थे !

# स्वतंत्र भारत के विकास में नारी अग्रणी



**श्रीमती विजयलक्ष्मी चौरड़िया**
एम. ए. बी. एड.
प्रधानाध्यापिका
एस. एस. जैन सुबोध बालिका मा. विद्यालय,
जयपुर

काल के बदलते परिवेश के अनुरूप समाज और जीवन के अनेक पहलू तथागम्य हो ढलते जाते हैं। जिस गति से समय बदलता है, उससे तीव्र गति से परम्परागत आदर्श तथा हमारे मूलभूत सिद्धान्त बदलते जाते है। कभी राजतंत्र, कभी तानाशाही, तो कभी प्रजातत्र के सांचे में मानव प्रतिरूपित हो जाता है और हम उस नवीन परिधान के साथ इतने समान्तर होकर चलने लगते है कि हमे अपने बदलाव का आभास भी नहीं होने पाता। हमारा तारतम्य उस अधिशासन से इतना अधिक हो जाता है कि हम उससे विलग अपने आपको प्रतिरूपित करने मे सर्वथा असमर्थ होते है। जीवन की वाहिनी मे नाव खेते चले जाते हैं—हम, परन्तु पाटलिपुत्र से कब पटना पहुँचे और हस्तिनापुर से कब दिल्ली, नही जान पाते। हम तो बस बहना जानते है धारा के साथ, धारा चाहे तो मिटा दे और चाहे तो पहुंचा दे गन्तव्य तक।

एक समय था जब भारतीय नारी स्वतंत्र थी, विचार विनिमय मे, शासन मे, सामाजिक कार्यो मे तथा शास्त्रचर्चा में। परन्तु दृष्टिकोण परिवर्तित हुआ। हम विदेशियों के हस्तगत हुए, एक बार नही, अनेक बार। कितनी ही विदेशी जातियों के आक्रमण हुए देश पर। प्रतिवाद व प्रतिक्रमण हेतु पौरुष चाहिए था, पुरुष खड़े हुए। यह नहीं कि स्त्रियां पीछे रह गई, पर शासन पुरुष ने ही किया, नारी 'अबला' है और अबला घोषित कर दी गयी। समय की मांग थी, जिसे पूर्ण करना व्यक्तिगत स्वार्थ तक ही सीमित न था वरन् देशोद्धार और आह्वान हेतु भी यही आवश्यक था। आगे यही से चलती है कहानी। परम आदर्श पर गठित हिन्दू व्यवस्था से पूर्ण जागृत समाज ने समय के साथ अंगड़ाई ली तो सुरमय खचित वीणा के कई तार असामंजस्य के साथ भनभना कर क्षत-विक्षत हो गये, स्वरहीन तारतम्य रहित समय सधि बंधों के पुनर्गठन मे अधोगमन के फलस्वरूप ऊर्ध्वारोहण के मूल अंधकार की वीथियों मे अनजाने अनचाहे ही भटक गये और शेष रहा झनकता रौरव व त्रासदायी संध्या का शुभागमन, साथ ही मुगल सल्तनत के पर्दानशीन तोहफे के बतौर राजरानियों के अतिरिक्त सामान्य भारतीय नारी आकुंठित हो प्राचीरो में बंधी पंजर-बद्ध मृगी के समान हो गयी। वह नारी से 'गृहिणी', केवल मात्र घर की बन गयी। उसकी उन्मुक्त स्वच्छन्दता पुरुष के आधिपत्य से अधिशासित हो दुरूह पराकाष्ठा में बंध गयी, समस्त दोषारोपण पुरुष शिर नही मढ़ा जा सकता, क्योंकि नारी को भी परित्राण चाहिए था, रक्षण चाहिए था और वह अधिशासित होकर जीने मे ही जीवन को

श्रेयस्कर समझने लगी। यह परिवर्तन आरोपित न होकर अनुमानित था और उसकी अवमानना देशकाल के अनुपयुक्त थी। 'चक्रवत् परिवर्तन्ते' की उक्ति कालाधीन है तथा वही संस्कृति का मार्ग निर्धारित करती है। सरिता वेग में ही तो बहती है, सोची, परन्तु यदि मार्ग अवरुद्ध हुआ तो वेग अवरोध हटाने में लगता है मार्ग बदल लिया जाता है। संस्कृति सरिता है, उसमें नम्रता है, वह फलभार से झुकी शाखा है, वह वन्य है, वह झुक सकती है, नवीन मार्ग अपना सकती है और यही वह गुण है जो उसे विनष्टता से बचा सकता है, यही वह स्तम्भ है जिसके सहारे सभ्यता और इतिहास की अमरबेल पोषित हो ऊपर चढ़ सकती है। संस्कृति का अर्ध पुरुष में स्थापित है तो अर्ध ही स्त्री का है। उसी अर्ध की भावना हेतु भारतीय नारी ने एक सांजस्य पूर्ण दिग् वचन स्वीकार किया।

परन्तु सुप्त ज्वालामुखी मर नहीं जाते उनको स्थितियां चाहिए पुनः विस्फोटित हो जाने के लिए, और वह विस्फोट हुआ स्वतन्त्रता के बाद नहीं, वरन् पहले ही। परन्तु स्वराज्य से पूर्व की जागृति यदि चिनगारी थी तो स्वाधीनता के पश्चात् वही वनवह्नि की तरह प्रज्ज्वलित हो उठी। इस चिनगारी के प्रस्फुटन के पितामह थे दयानन्द सरस्वती और राजा राममोहनराय एवं मातृत्व और वात्सल्य की चिरदीप शिखा उद्बोधित की थी सरोजिनी नायडू ने। नारी ने नर के कंधे से कंधा मिलाकर 'सुराज' हासिल किया।

अन्ततः भारत स्वतन्त्र हुआ। उस नवशिशु को सत्ताईस वर्ष के नवयुवक बनने तक पोषित करने के लिए समग्र राष्ट्र जुट गया। यहीं से परिरक्षिता नारी जीवन संग्राम हेतु परीक्षिता बन प्रस्तुत हुई। जब राष्ट्र उन्नति करता है, उत्थान के आलोकित पथ पर अग्रसर होता है तो हर नागरिक को जुट जाना होता है—उस निर्माण में। नवीन रूप की महत्त्वाकांक्षा भी क्या कम होती है? और वह भी तब जब व्यक्ति अपने हस्त कौशल के चिर प्रतीक्षित रूप को अपने सान्निध्य में पाने हेतु आतुर हो। तथैव नारी ने अपने कदम को बहुविधि सींचा। नवीन समाज की स्थापना की, जो कि स्वाधीनता के पश्चात् एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण उपलब्धि थी, नारी ने ही मूर्त अथवा अमूर्त रूप दिया। नवीनतम नयी समाज व्यवस्था का प्रतिरोपण नारी ने ही किया। भारतीय समाज की कुंठाओं एवं वर्गीकृत वैषम्य को एक अभिलषित सूत्र में ग्रथित करने में नारी ने अतिशय सहयोग प्रदान किया। वैषम्य के बीजांकुर नारी के हृदय में ही अतिशीघ्र प्रस्फुटित होते हैं। यदि वहीं से उन्हें प्रताड़ित किया जाये तो भला उस कुटिल कथन को कहां स्थान मिल सकता है? यही निर्माण राष्ट्रीय चरित्र के संस्थापन में अत्यन्त सहायक सिद्ध हुआ।

स्खलित भारत के जीवन मूल्यों के नवीनतम संस्करण में स्त्री समाज का सहयोग चिरस्मरणीय रहेगा। अभिशप्त निषेधात्मकता को त्याग कर सामाजिक क्षेत्र में परावर्तित होने का यह अनूठा प्रयोग था। नारी ने शिक्षा से लेकर शासन तक हर क्षेत्र में कदम बढ़ाये।

नारी ने साक्षरता के सोपान पर चरण रखे। साहित्य सिद्धि और नवीन सृजन हेतु वह तत्पर होकर उपस्थित हुई। इसी बुद्धिपोषण ने नारी को जागृति एवं जीवन की अनेक विधाओं में समजीविन होने का तन्त्र प्रदान किया। एक सैद्धान्तिक प्रारूप का प्रादुर्भाव हुआ जो कि आज कल्पित आदर्श के रूप में आलोकित हुआ।

नारी केवल मात्र 'गृहिणी' ही न रहकर जीवन के विविध क्षेत्रों में कमर कसकर उतर आयी है। उसने अपनी मानसिक विधाओं को गृह संयोजन में ही आमुख न रखा वरन् वह नौकरी के लिए भी तत्पर हुई। घूंघट में लिपटी कोमलांगी निधड़क होकर कार्यालयों या अन्यान्य कार्यों में प्रवृत्त हुई।

नारी ने कार्य-शीलता में कोई भी क्षेत्र अधूरा न छोड़ा। शिक्षा हो, तकनीकी क्षेत्र हो, प्रशासन हो, कुछ भी हो, यहा तक कि सेना ही क्यो न हो, प्रत्येक क्षेत्र में महिलायें आगे आयी। इस प्रवृत्ति के दो मुख्य कारण थे—पहला देश चरम शिखर पर था और उसे अधिक से अधिक मानव शक्ति की आवश्यकता थी, और दूसरा नारी की स्वतन्त्र भावना।

इस स्वतन्त्र विचारधारा की उषा का प्रस्फुटन अनेकानेक आह्वानों का तथा तटस्थ विलोकन का परिणाम था। भारतीय संस्कृति का लचीलापन नव कोपलो का सा रहा है, और उसने अपने गौरव को कभी भी पद दलित नही होने दिया है। यह शासित रही है दूसरो से, विदेशियों से, परन्तु उसने कभी भी अपनी मौलिकता का त्याग नही किया है। उसने दु.ख को अपनाया है, उसकी गुणग्राहकता ने वास्तव मे दूसरी संस्कृतियो का शोषण किया है। दूसरो के आदर्शो को उसने उदरस्थ किया है और अपने आप को विवर्ण होने से सदैव बचाया है। पाश्चात्य सस्कृति के इन्ही आदर्शो को अपना कर हमारी सस्कृति ने नारी को अग्रसर होने की प्रेरणा ही थी। वही एक उद्बोधन था, जिसने जीवन प्रागण मे नारी को उचित स्थान की व्यवस्था एवं उसके व्यक्तित्व निर्माण मे सहयोग प्रदान किया।

विज्ञान के जटिल पहलू को भी नारी ने विस्मृत न रखा। चिकित्सक, अभियन्ता, शिल्पी एवं आगामी शोध ही क्यों न हो, नारी अप्रत्याशित रूप से आगे आयी। संगीत और अभिनय की आमोद सरिता के निर्बाध प्रवाह में भी नारी ने अर्घ्य दिया है। उसने संगीत एवं गायन की भारतीय शास्त्रीयता को चिरस्मरणीय बनाये रखा है।

क्या शासक और क्या शासित, नारी ने हर रूप में अपने आपको एक कर्तव्यनिष्ठ सुभग, सुगढ़ नागरिक के रूप में परिभाषित एवं प्रभासित किया है। नारी की ईश्वर प्रदत्त संयोजनशीलता ने निर्माण के नये आयामों के प्रस्तुतीकरण में अतुलनीय सहयोग प्रदान किया है। आज देश की हर गतिविधि में नारी प्रस्तुत है। हर प्रभाग-विभाग में नारी कटिबद्ध हो संलग्न है। देश की दिव्य नौका के निर्दिष्ट परिवहन में नारी का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। नारी ने समग्र भारत और भारतीय नीतियों को प्रोत्साहित एवं प्रपोषित करने मे अंशतः भी कमी नहीं रखी है। देश के आमूलचूल परिवर्तन में नारी का इस प्रकार प्रवृत्त होना अवश्य ही स्पृहणीय एव श्लाघनीय है। यह नारी मुख की कोई अतिशयोक्ति नही अपितु एक यथार्थ का समवलोकन है। □

महिलाओं के लिये किसी भी राष्ट्रीय योजना का प्रमुख तत्व एक शक्तिशाली तथा बहुमुखी शैक्षिक कार्यक्रम ही हो सकता है। महिला शिक्षा के कार्यक्रम समाज में महिला की विशेष स्थिति को ध्यान में रखकर ही बनाये जाने चाहिये।

—केन्द्रीय शिक्षा उपमंत्री
डी० पी० यादव

# नारी जागरण

—विमलाकुमारी वैद्य, एम ए

[सुश्री विमलाकुमारी वैद्य इस समय शिक्षा समिति की कार्यकारिणी की एक मात्र महिला सदस्य हैं। आप सुबोध बालिका विद्यालय की भू०पू० छात्रा भी हैं।]

वर्तमान युग जन-जागरण का युग है, इस जन-जागरण के युग मे नारी जाति के जागरण का होना भी सर्वथा स्वाभाविक ही है। यह ससार फूलो की सेज नही, यहाँ पग-पग पर अनेक कठिनाइयो का सामना करना पडता है। हमारे देश मे नारियो ने सदियो से गुलामी और पिछडापन झेला है जो आजादी के बाद बहुत हद तक दूर हुआ है। एक युग था, जबकि नारी केवल भोग विलास और मनोरजन का साधन मात्र समझी जाती थी। इतना ही नही नारी को अबला समझ ऐसी हीन दृष्टि से देखा जाता था 'मानो पैर की जूती हो' विवाहित होकर घर मे आने से लेकर मृत्यु तक घर की चारदीवारी ही नारी का कार्य क्षेत्र था। बच्चो का पालन-पोषण करना ही उसका कर्त्तव्य था। इस प्रकार का जीवन जीते जी मरे के समान होता था उस समय कौन था उसकी आवाज सुनने वाला? सहसा हवा का एक झोका आया—यह जागरण का युग है चारो ओर से 'जागो जागो' की पुकार उठने लगी। शासित नारी भी इस जागरण मे आखें मलने लगी। उसे जो हीन अवस्था प्राप्त थी उसके विरोध मे आवाज उठने लगी, आन्दोलन होने लगे। युगों से सिसकती आत्मा विद्रोह कर उठी और अपनी परतन्त्रता की बेडियो को टूक-टूक करके तथा जीर्णशीर्ण मान्यताओ को तोडकर नारी नाहरी के रूप मे सचेष्ट हो उठी। आज उसके जीवन को एक एक कडी काव्य बनकर भारतीय इतिहास का गौरव बढा रही है। गुप्तजी ने तो यहा तक कहा है —

"नर कृत शास्त्रो के बन्धन है,
सब नारी ही को लेकर।
अपने लिए सभी सुविधाए
पहले ही कर बैठे नर।।"

जनता को स्त्री शिक्षा का महत्त्व बताते हुए भी ठीक ही कहा गया है कि —

"नारी निन्दा मत करो,
नारी गुण की खान।
नारी से नर ऊपजे,
ध्रुव प्रहलाद समान।।"

कवियों और साहित्यकारो ने तो नारी की महिमा का गुणगान करते हुए नारी को ही ऊँचा बताया है —

"कुछ भी स्वत्व नही रखती है,
क्या अर्धाङ्गिनी तुम्हारी?
एक नही दो दो मात्राएँ,
नर से भारी नारी।।"

इतना ही नही, प्रसाद ने पुरुष जाति को चेतावनी दी कि वह नारी के महत्त्व को समझे —

"तुम भूल गये पुरुषत्व मोह मे,
कुछ सत्ता है नारी की।

समरसता है सम्वन्ध वनी,
अधिकार और अधिकारी की ।।"

आज के जन प्रतिनिधि कवि के कल कठ से आज की नारी मुक्ति बोल उठी है :—

"मुक्त करो नारी को,
मानव चिर वन्दिनी नारी को ।
युग-युग की निर्मम कारा से जननी,
सखी प्यारी को ।।"

अँगड़ाई लेती हुई नारी को प्रकाश मिला और वह अपने अधिकारो के लिए आग्रह करने लगी। इन अधिकारो की लालसा, लिप्सा इतनी अधिक वढ गई कि वह अपनी वास्तविक सीमा पार कर पुरुष को ललकारने लगी, उससे होड लेने लगी। आधुनिक नारी जागरण का अत्यन्त ही यथार्थ चित्र खीचा गया है :—

"देखो नई नारी वह खडी है
नई नारी वह खडी है,
पुरुपो मे अपनी जगह माँगती हुई
समाज से न्याय वसूल करती हुई,
ससार को चुनौती देती हुई
आज तक मुझसे आँखे लड़ाया किये
अव आओ मुझसे हाथ मिलाओ
देखो वह नई नारी सामने,
अन्तरिक्ष पर जगमग कर रही है।

वर्तमान समय मे नारी की स्थिति मे परिवर्तन तो वहुत कुछ हुआ परन्तु गहराई से देखा जाय तो वास्तव मे नारी अभी पूर्ण रूपेण जगी नही, न ही अपने अधिकारों को समझ पाई है। वह अपने अधिकारो का दुरुपयोग करती है। कारण स्पष्ट ही है कि वह समाज से डरती है कि समाज हमें क्या कहेगा ? आधुनिक शिक्षिता नारी के लिए ऐसा सोचना उसकी कमजोरी है। जीवन का रहस्य यही है कि स्वयं को जो उचित लगे, करे। अपमान-जनक कार्य न करे, तभी उस का उत्थान हो सकता है।

नि.सन्देह आधुनिक नारी एक उच्च स्तरीय नारी है। सामाजिक एव राजनैतिक प्रवृत्तियों में भाग लेने, सार्वजनिक जीवन में सक्रिय रूप से प्रवेश करने तथा राष्ट्र पुनर्निर्माण के यज्ञ से योगदान देने मे वह नि·सन्देह आगे है, उसकी धमनियों मे इतना वल भी है यदि कोई गुडा उसे छेड़े तो चप्पलो से उसकी मरम्मत कर दे।

राजा राममोहनराय, स्वामी दयानन्द, महात्मा गाधी आदि महापुरुपो ने नारी जीवन को उन्नत बनाने के लिए वड़ा परिश्रम किया। वाल विवाह की प्रथा दूर करने के लिए एक्ट वनाये गये। शिक्षा का प्रचार वढ़ा। पुन: इस युग मे सरोजनी नायडू, कमला नेहरू, विजयलक्ष्मी जैसी उच्च कोटि की महिलाएँ हुई, जिन्होने देश की स्वतन्त्रता मे पुरुपो के समान ही परिश्रम और त्याग किया। इस युग मे पर्दा प्रथा को कुरीति मानकर वन्द करने की आवाज उठाई गई।

हर्ष का विपय है कि कुछ समय से स्त्रियो के अधिकार पुन: उन्हे दिये जा रहे है, शिक्षित समाज उन्हें पुरुपो के साथ समानता का पद देने का प्रयत्न भी कर रहा है। अधिकाधिक सख्या में उन्हे सुशिक्षित वनाया जा रहा है। ऐसी स्थिति को देखते हुए कहा जा सकता है कि अव पुरुप वर्ग की प्रगति की दौड़ मे नारी का योगदान भी कम न रहेगा। हम देखते हैं कि आधुनिक युग मे नारी के लिए पुन: विविध कार्य क्षेत्र खुल गये। वे पढ़-लिखकर अध्यापिका, डाक्टर, नर्स, मन्त्री आदि सभी पदों पर प्रतिष्ठित हैं। समाज मे उनका मान वढ गया। पर्दा प्रथा समाप्त होने से आधुनिक नारी सामाजिक, राजनैतिक, आर्थिक, राष्ट्रीय-अन्तर्राष्ट्रीय, सभी क्षेत्रो मे कुशलता से कार्य कर रही है। अर्थोपार्जन के शुभ कार्य भी वे अपने हाथ मे लेने लगी है। अव तक इस कार्य मे केवल स्वप्न ही देख रही थी लेकिन आज की नारियों ने इस स्वप्न को साकार करके दिखा दिया है।

आज हमारा देश स्वतन्त्र है उसके विकास के द्वार खुले हुए हैं हर वर्ग मे, हर प्राणी मे, नई चेतना है, कार्य करने की उमंग है, आज की नारी प्रगति की राह पर खड़ी है। पुरुषो के कन्धे से कन्धा मिलाकर कार्य करने मे किसी क्षेत्र मे पीछे नही है। भावी स्थिति को देखते हुए हमे यह भी न भूलना चाहिए कि आज की भारतीय नारी ने तो पुरुष वर्ग के पलड़े को हल्का कर यह भी सिद्ध कर दिखा दिया कि जो काम आज हजार पुरुष मिलकर भी नही कर सकते वह काम एक नारी कर सकती है। यही कारण है कि अतीत की अपेक्षा वर्तमान नारी का स्वरूप अधिक उज्ज्वल है। देश की पूर्ण सत्ता तक नारी के हाथो मे है। यह उसकी असीम शक्ति का प्रतीक है कि उसने अपने धैर्य और पुरुषार्थ के बल पर समाज, देश और राष्ट्र मे एक ऐसी क्रान्ति का स्वर फूका है जिससे मूर्छित हृदय भी जागृत हो उठे। आज हमारे देश की प्रधान मंत्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने यह साबित कर दिया है कि महिलाओ को बढ़ने का उतना ही अधिकार है जितना कि पुरुषो को। यदि महिलाएँ इस प्रकार प्रतियोगिता के क्षेत्र मे दीर्घकाल तक पुरुषो के साथ कार्य करेंगी तो उनमे स्वभावत स्त्री सुलभ कोमलता के बदले पुरुष सुलभ दृढ़ता आ सकती है।

भारत का वास्तविक कल्याण नारी जाति के उत्थान मे ही है। हमारे देश की नारियां पढ़-लिख कर विदुषी बनें, उन्हे हर क्षेत्र मे उनका हिस्सा मिले, तो वे पुरुषो के साथ कन्धे से कन्धा मिलाकर देश सेवा मे अपना योग दे सकती हैं। ऐसी नारियो की ही देश को आवश्यकता है।

नारी जगत की पवित्र ज्योति है, स्वर्गीय सुषमा है, त्याग उसका स्वभाव, समर्पण उसका धर्म, सहनशीलता उसका व्रत और प्रेम उसका जीवन है। यदि नारी त्याग, क्षमाशीलता, उदारता, सहजता आदि गुणों का आत्मसात् करती हुई प्रशिक्षिता बन कर समाज और राष्ट्र को अपना सक्रिय योगदान दे सकी तो निश्चित ही धरा पर स्वर्ग उतर आयेगा। आज युग जागरण के साथ नारी के रोम-रोम मे व्याप्त पुरुषार्थ, धैर्य और शौर्य के भाव गूंज उठे हैं—

"कौन कहता है हमको अबला ?
आजाद देश की, हम है सबला ॥"



महिला शिक्षा का वर्तमान स्तर, निर्धारित लक्ष्य तथा इन लक्ष्यों की प्राप्ति हेतु उलझी हुई समस्याओं पर काबू पाने के लिये एक रूढ़िवादिता से परे ऐसी कल्पनात्मक स्टेट्जी बनानी होगी, जिसका कि वजनी प्रभाव हो।

**—श्री डी० पी० यादव**
केन्द्रीय शिक्षा उप मंत्री



# शिक्षा जगत में भारतीय महिलाएँ

—श्रीमती प्रतिभा सक्सेना
सहायक अध्यापिका

प्राचीनकाल से ही शिक्षा जगत मे भारतीय महिलाये अपना योगदान देती रही है । विश्वतारा, अपाला, मैत्रेयी, गार्गी एव विद्योत्तमा आदि महिलाओ ने भारत को ही नही, समूचे विश्व के शिक्षा जगत को अपनी विद्वत्ता से आलोकित किया है । मध्यकाल में राजनीतिक एवं सामाजिक विषमताओ के कारण भारतीय महिला अपनी विद्वत्ता का प्रदर्शन करने मे असमर्थ रही । लेकिन वर्तमान काल में अनुकूल सुविधाओ को उपलब्ध कर वह अपनी विद्वत्ता का प्रदर्शन करने मे नही चूकी । आज हम सभी सरोजनी नायडू, सुभद्राकुमारी चौहान, महादेवी वर्मा आदि के नाम गर्व के साथ लेते है ।

फिर भी, आज शिक्षित महिलाओ की दृष्टि से भारत अन्य विकसित राष्ट्रो की अपेक्षा पिछड़ा हुआ है । स्वाधीनता प्राप्ति से पूर्व भारतीय महिलाओ को सामान्यत शैक्षणिक क्षेत्र की ओर कम ही प्रोत्साहित किया जाता था । निस्सन्देह स्वाधीनता प्राप्ति के साथ-साथ महिला शिक्षा की ओर भी विशेप ध्यान दिया गया । ऐसा विश्वास किया जाता है कि आज भी भारत मे स्त्री संख्या का केवल तीन प्रतिशत भाग शिक्षित है । इस प्रतिशत मे महिलाओं का वह वर्ग भी सम्मिलित है जिनके पास कोई डिप्लोमा या डिग्री नही है । इसका मूल कारण महिलाओं के प्रति भारत का परम्परागत दृष्टिकोण रहा है । आज जबकि मानव चन्द्रमा पर चरण रख चुका है, भारत में, ऐसे व्यक्ति मौजूद है जो महिलाओं को विभिन्न सामाजिक और राजनीतिक क्षेत्रो मे बढने देना हृदय से स्वीकार नही करते । वे लोग महिलाओ को घर की चारदीवारी का ही एक अग मानते है । लेकिन बदलते हुए परिवेश मे अब दृष्टिकोण बदल रहा है ।

आज अब यह स्वीकार किया जाने लगा है कि भारतीय नारी प्रत्येक क्षेत्र मे पुरुष के साथ कधे से कधा मिलाकर अपना योगदान दे सकती है । यही नही अब तो यह भी समझा जाता है कि महिलाए पुरुषों की अपेक्षा अधिक संयम, धैर्य और साहस का परिचय दे सकती है । भारत की प्रधान मत्री इस तथ्य का अपने आप मे एक उदाहरण है । 1971 के भारत-पाक युद्ध के दौरान श्रीमती इन्दिरा गांधी ने जिस साहस व धैर्य के साथ युद्ध की चुनौतियो का सामना किया, वह अविस्मरणीय है । इस प्रकार वर्तमान में भी उन्होने देश की आर्थिक और राजनीतिक स्थिति को विशेष सूझ-बूझ के साथ सभाला है, वह सराहनीय है ।

शिक्षा जगत के सदर्भ मे यदि पिछले 10 वर्षों का इतिहास देखा जाय तो हाई स्कूल एवं विश्वविद्यालय स्तर पर महिलाओं ने कई

सर्वोच्च स्थान प्राप्त किये हैं। अब तो यह एक सवविदित तथ्य है कि स्नातकोत्तर कक्षाओ मे पुरुषो की अपेक्षा महिलाओ की सख्या अधिक है चाहे वह विज्ञान वग हो अथवा कला। यहा तक कि वाणिज्य वग मे भी महिलायें अब रुचि लेने लगी हैं। वे स्टनो-टाइपिस्ट एव बैंकिग पद्धति मे भी विशिष्ट योग्यता अर्जित करना चाहती हैं। प्रशासनिक सेवा म भी महिलाए पीछे नही हैं। अभी हाल ही मे आयोजित अखिल भारतीय प्रशासनिक एव विदेश सेवा मे दिल्ली की कुमारी किरण बतुरा ने सर्वोच्च स्थान प्राप्त कर एक बार पुन इस तथ्य को उजागर कर दिया है कि वे कठिन से कठिन प्रतियोगिता मे भी पुरुषो की अपेक्षा अधिक स्थान प्राप्त कर सकती हैं।

आज की भारतीय शिक्षित महिलाएँ विभिन्न सेवाओ मे कायरत हैं। दिल्ली मे हाल ही मे एक अनूठा प्रयोग किया गया है। वहाँ पार्लियामेंट स्ट्रीट स्थित डाकखाने को महिलायें ही सचालित करती हैं अर्थात् पोस्टमास्टर मे लेकर चतुर्थ श्रेणी कमचारी तक महिलायें ही हैं। अभी तक के विवरण से ऐसा पता चलता है कि यह डाकखाना अन्य डाकखानो की अपक्षा अधिक कायकुशलता का परिचय दे रहा है। यही नही, आज भारतीय शिक्षित महिलाएँ सेना म भी करिश्मे दिखा रही हैं। अभी हाल मे हुए छाताधारी सैनिक प्रदशन मे एक भारतीय महिला ने नया कीर्तिमान स्थापित किया है। पुलिस सवा मे भी भारतीय महिला इन्सपेक्टर पद तक पहुँच चुकी है। गुप्तचर सेवा मे भी उनका उल्लेखनीय योगदान है। यही नही, जहा तक यातायात नियमो का सबध है, प्रबुद्ध वग की महिलायें सामान्यत दुघटनाओ के लिये उत्तर-दायी नही होतीं। कारण, वे यातायात नियमा का पूणत पालन करती हैं और पुरुष वग की अपक्षा अधिक सावधानी बरतती हैं।

यूरोप व अमेरिका जैसे राष्ट्रो मे "नारी स्वतन्त्रता" आन्दोलन चल पडा है। भारत मे भी महिलाओ ने समान अधिकारो की माग की है। वास्तविकता यह है कि भारतीय महिला अब 'अबला' नही रह सकती, वह 'सबला' बनना चाहती हैं। वह निम्न पक्तियो को भुठला देना चाहती है—

"अबला जीवन हाय तुम्हारी यही कहानी।
आचल मे है दूध और आखो मे पानी॥"

अथवा, वे दिन अब समाप्त हो गये हैं जब कि भारतीय महिला की खिल्ली उडाने के लिये निम्न पक्तियाँ कही जाती थी—

"ढोल, शूद्र, गवार, पशु, नारी।
ये सब ताडन के अधिकारी॥"

शिक्षा-जगत मे भारतीय महिलायें एक प्रकार से एक नया आयाम आरभ कर रही हैं। अभी तक भारतीय महिलाएँ शिक्षा जगत मे अपने आपको पूणत खपा नही पाई थी। परन्तु अब वे विभिन्न प्रकार के प्रशिक्षण प्राप्त कर रही हैं। उदाहरणाथ मॉण्टेसरी शिक्षा, बी एड प्रशिक्षण पाठ्यक्रम एव एम एड प्रशिक्षण। साथ ही मेडिकल व इजीनिय-रिंग मे भी महिला प्रशिक्षार्थी की सख्या उत्तरोत्तर वृद्धि को प्राप्त हो रही है। आज महिलायें विभिन्न तकनीकी शिक्षाओ मे सक्रियता मे भाग ले रही हैं और सामाजिक जीवन को लाभान्वित कर रही हैं। यही नही, विश्वविद्यालय स्तर पर तो भारतीय महिलायें पुरुष वग को भी शिक्षा देती हैं। शिक्षा जगत का महत्त्वपूण पहलू अनुशासनबद्धता है। अब यह विश्वास किया जाता है कि जहाँ महिलायें अध्यापन कार्य करती हैं अथवा जिन विद्यालयो, महाविद्यालयो एव विश्वविद्यालयो मे सह शिक्षा है वहा उच्च कोटि का अनुशासन दिखाई देता है। शिक्षा जगत मे महिलाओ का सर्वाधिक प्रशसनीय योगदान उनके द्वारा प्रदत्त सवेदनशीलता है। सामान्यत ऐसा विश्वास किया जाता है कि शिक्षा की सफलता और विफलता सवेदनात्मक प्रवृत्ति पर अधिक निभर करती है। यह भी माना जाता है

कि विशेषतः भारतीय महिलाएं पुरुषों की अपेक्षा अधिक संवेदनशील होती है। इस दृष्टि से वे शिक्षा जगत में एक अनूठा योगदान दे सकती है। शिक्षा जीवन का एक ऐसा माध्यम है जिसके द्वारा न केवल व्यक्ति अपितु समाज का निर्माण होता है। भारतीय महिला ने इसे इसी रूप में स्वीकारा है और यही कारण है कि स्वाधीनता प्राप्ति के पश्चात् भारतीय शिक्षा जगत में महिलाओं का विशेष योगदान रहा है। शिक्षा जगत और भारतीय महिला को लेकर निम्न पंक्तियों में साराश प्रस्तुत किया जा सकता है।

"क्या नही कर सकती,
यदि हों सुशिक्षित नारिया।
धर्म, अर्थ, कर्म हेतु,
कर चुकी कुर्बानियां।।"

इस प्रकार शिक्षा जगत और भारतीय महिलाओं के योगदान का संक्षिप्त चित्रण प्रस्तुत किया जा सकता है। आज धीरे-धीरे पुरातन रूढियां समाप्त हो रही है और इन रूढ़ियों को बदलने में भारतीय शिक्षित महिलाओं का विशिष्ट योगदान हो सकता है। इसी प्रकार अनेक सामाजिक बुराइयों को दूर करने में भारतीय शिक्षित महिलाएं अनुकरणीय योगदान दे सकती हैं। इसीलिये अभी हाल ही में राजस्थान सरकार ने विशेषतः छात्राओं के लिये "स्कूल चलो अभियान" आरंभ किया है। जिसका लक्ष्य है—कम से कम प्रत्येक महिला पत्र लिखना व पढ़ना अवश्य सीख जाय। हमें आशा है कि आने वाले वर्षों मे शिक्षा जगत में भारतीय महिलायें और अधिक रचनात्मक योगदान दे सकेंगी।



- पवित्र नारी सृष्टिकर्ता की सर्वोत्तम कृति होती है। वह सृष्टि के सम्पूर्ण सौन्दर्य को आत्मसात् किये रहती है।

—रवीन्द्रनाथ ठाकुर

× × ×

- संसार में एक नारी को जो कुछ करना है, वह पुत्री, बहिन और माता के पावन कर्तव्यों के अन्तर्गत आ जाता है।

—स्टील

× × ×

- मां के ममत्व की एक बूंद अमृत से ज्यादा मीठी होती है।

—नागोची

कीमत वृद्धि की सभावना रहती है। परन्तु कार्यक्रम के अ तगत उठाये गये कदमो के कारण कीमतो पर मौसमी दबावो को रोकने मे सफलता मिली है एव थोक सूचकाक 312 के आस पास स्थिर रहा है। नवम्बर 1975 मे सामान्य सूचकाक गत वष की तुलना मे 4 6% कम रहा है। कीमत के क्षेत्र मे प्राप्त यह सफलता यद्यपि एक बडी सीमा तक गत वित्त वर्ष मे उठाये गये कदमो का परिणाम है, फिर भी कायक्रम के अन्तगत इस प्रवृत्ति को जारी रखा गया है। इससे अनुकूल बाजार प्रवृत्ति को सृजित करन मे मदद मिली है। जमाखोरी एव मुनाफाखोरी पर बडी सीमा तक नियत्रण, निर्बाध उत्पादन, पूर्वपिक्षा आवश्यक वस्तुओ की अधिक मात्रा मे उपलब्धि ने कीमतो को नियत्रण मे लाने मे पर्याप्त योग दिया है। यहाँ दो तीन बातो पर ध्यान देना विशेष रूप से उल्लेखनीय है। प्रथम कीमतो मे गिरावट का असर थोक कीमतो पर ही पडा है, अधिकाश खुदरा कीमतें लगभग स्थिर हैं। अत ऐसे प्रयास आवश्यक हैं जिनसे थोक कीमतो मे कमी मे खुदरा कीमतो मे कमी आये। द्वितीय कीमता मे गिरावट की प्रवृत्ति अनिवाय आवश्यकता की वस्तुओ पर ही प्रकट हुई है। दैनिक जीवन मे काम आने वाली वस्तुएँ, उदाहरणाथ सब्जियाँ, साबुन, अच्छा कपडा इत्यादि की कीमतें लगभग स्थिर रही हैं इनमे गिरावट नही आइ हैं। तृतीय कीमतो मे गिरावट सम्बधी प्रयासा को अब लागू करते समय यह ध्यान रखना अति आवश्यक है कि कही यह कमी आर्थिक सुस्ती (Economic Recession) को जन्म न दे दे। मदी की प्रारभिक अवस्था का सामना ऑटोमोबाइल उद्योग, रासायनिक उवरक उद्योग, एव इस्पात उद्योग कर रहे हैं। इनमे उत्पादन मे विविधता लाना आवश्यक है।

II वितरण प्रणाली मे सुधार कीमतो की समस्या से आवश्यक उपभोक्ता पदार्थों के वितरण की समस्या घनिष्ठ रूप से जुडी हुई है। आर्थिक कायक्रम मे वितरण प्रणाली में सुधार पर बल देते हुये आवश्यक उपभोक्ता पदार्थों के उत्पादन में वृद्धि, वितरण व्यवस्था को प्रभावी बनाने, जनता कपडे की किस्म में सुधार करने, समस्त छात्रावासो में रहने वाले छात्रो को नियत्रित मूल्य पर आवश्यक वस्तुयें तथा पाठ्य पुस्तकों एव स्टेशनरी को नियन्त्रित मूल्य पर उपलब्ध कराने सम्बधी सूत्र सम्मिलित किये गये हैं। इस दिशा में राशन व्यवस्था में पर्याप्त सुधार किये गये हैं। पूर्वपिक्षा उपभोक्ता को अब वस्तुयें सुगमता से अधिक मात्रा मे उपलब्ध होने लगी हैं। आवश्यक वस्तुओ के अ तर्गत अधिक से अधिक वस्तुओ के वितरण की व्यवस्था उचित मूल्य की दुकानो, सहकारी उपभोक्ता भण्डारो अथवा ऐसी ही अ य ऐजेंसियो के माध्यम से की जा रही है। इस दिशा मे जनता कपडे की किस्म सुधारने की दिशा मे अधिक ध्यान दिया जा रहा है। एक योजना के अ तगत जनता कपडे को टिकाऊ एव आकपक बनाने के लिये इसकी कीमत मे 50% तक की वृद्धि करने एव उत्पादन 8,000 लाख वर्ग मीटर से बढाकर 12,000 लाख वग मीटर करने तथा इसका 25% भाग हाथकरघा उद्योग के लिये सुरक्षित करन पर विचार किया जा रहा है।

उपभोक्ताओ के हितो की रक्षा के लिये भी अनेक उपाय विचाराधीन है। एक ऐसा अधिनियम बनाने का विचार है जिसके तहत प्रत्येक वस्तु की पैकिंग पर वजन व कीमत लिखना अनिवाय होगा। वस्तु की घोषित किस्म एव वास्तविक किस्म मे अ तर, तथा विज्ञापनो मे गुणो को बढा चढा कर बताना धोखा धडी माना जायगा। इन उपायो को अपनान से उपभोक्ता को उचित मूल्य पर, उचित किस्म की निश्चित तौल की वस्तु प्राप्त हो सकेगी। जनता को उचित मूल्य पर वस्तुयें उपलब्ध कराने की दिशा मे अनेक वस्तुओ की वितरण व्यवस्था मे मध्यस्थो की सख्या का यूनतम किया जा रहा है। इसी के अ तगत अनेक वस्तुओ से सोल ऐजेन्सी व्यवस्था को समाप्त कर दिया गया है एव

थोक विक्रय भण्डारों की स्थापना पर जोर दिया जा रहा है ।

उचित मूल्य पर वस्तुये उपलब्ध कराने की दिशा मे यह आवश्यक है कि जन उपभोग की वस्तुओं एव अन्य आवश्यक वस्तुओ से 'पैटेट' एवं 'ब्रांड' की व्यवस्था समाप्त की जाय । इनके कारण उत्पादक 4-5 गुना तक मुनाफा कमाते है एवं विज्ञापनों पर सामाजिक अपव्यय करते है । आधारभूत दवाइयों, साबुन, वनस्पति, विद्युत उपकरण इत्यादि से पेटेट एव 'ब्राड' व्यवस्था को 'समाप्त' कर 'प्रमापीकृत' वस्तुओं के उत्पादन को प्रोत्साहन दिया जाये । इससे एक ओर जहाँ कीमतों मे कमी से उपभोक्ता लाभान्वित होगे वही दूसरी ओर छोटे-छोटे उद्यमी भी उत्पादन में प्रवेश पा सकेंगे एव 'पूंजी गहन' के स्थान पर 'श्रम गहन' इकाइयों की स्थापना को बल मिलेगा ।

**वितरण व्यवस्था एवं छात्र समुदाय :** विगत कुछ वर्षो में छात्रावासों मे रहने वाले छात्रों का व्यय तेजी से बढ़ा है । कागज संकट का लाभ उठा कर प्रकाशकों ने पाठ्य पुस्तको की कीमतो मे भारी वृद्धि की है । स्टेशनरी की कीमतो मे भी असाधारण वृद्धि हुई है । इन कठिनाइयो पर ध्यान देते हुये आर्थिक कार्यक्रम मे छात्र समुदाय को विशेष रूप से राहत प्रदान करने वाले कार्यक्रम सम्मिलित किये गये है । छात्रावासो मे आवास को सस्ता बनाने की दिशा मे छात्रावासो एव अन्य मान्यता प्राप्त आवासीय गृहो को सार्वजनिक वितरण प्रणाली मे शामिल करके नियंत्रित मूल्यो पर अनिवार्य आवश्यकता की वस्तुओं को उपलब्ध कराने की योजना लागू की जा चुकी है । पाठ्य पुस्तकों एव स्टेशनरी की कीमतो मे कमी हेतु प्रकाशको एव स्टेशनरी निर्माताओ को नियत्रित मूल्य पर कागज उपलब्ध कराया गया है । वितरण प्रणाली मे इस सुधार के पाठ्य पुस्तकों एवं कापियों की कीमतो को कम करने मे उल्लेखनीय सफलता प्राप्त हुई है । इनकी पूर्ति मे भी काफी वृद्धि हुई है । इनके अतिरिक्त लगभग दो हजार कालेजों में 'पुस्तक बैंक' स्थापित किये जा रहे है जिनके माध्यम से निर्धन छात्रों को मुफ्त पुस्तक प्राप्त हो सकेगी । स्कूलों में भी पुस्तक कोष स्थापित किये जा रहे है जिनके माध्यम से 80 लाख छात्रों को पुस्तक सहायता उपलब्ध कराई जा सकेगी ।

**III. सामाजिक न्याय एव आर्थिक विषमता में कमी के उपाय :** ग्रामीण क्षेत्रों मे कृषक मजदूरों, हरिजनों इत्यादि का ऋण ग्रस्तता एव बंधक मजदूरी के माध्यम से अनवरत शोषण होता रहा है । इनके आवास की समस्या, निर्धनता एव आर्थिक उत्थान के कम अवसरो की उपलब्धि ने सामाजिक न्याय में बाधा पहुचाई है । ग्रामीण क्षेत्रो के विकास कार्यक्रमों से भी स्थिति मे विशेष सुधार नही हो सका है । 40% जन सख्या गरीबी के स्तर से भी नीचे जीवन यापन करती है । कड़े एवं क्रांतिकारी उपायो को अपनाये बिना इनकी गरीबी को मिटाना, आर्थिक विषमता मे कमी करना एव सामाजिक न्याय करना सभव नहीं होगा । कार्यक्रम में इस दिशा मे ही पहल की गई है । निर्धन एवं पिछड़े किसानों, हरिजनो, अनुसूचित जाति एवं जनजातियों के लोगों को शोषण से मुक्ति प्रदान करने की दिशा मे बधक मजदूरी के उन्मूलन एव ऋण ग्रस्तता से मुक्ति दिलाने का कार्यक्रम हाथ में लिया गया है । ग्रामीण क्षेत्रों मे अब तक मामूली से ऋण के पीछे एक अलिखित समझौते के अन्तर्गत कर्जदार को ऋणदाता के यहाँ मामूली सी मजदूरी पर कार्य करना पड़ता है । लगभग सभी राज्यो मे बधक मजदूरी के उन्मूलन सम्बन्धी कानून बनाये गये है एव इसे दण्डनीय अपराध घोषित किया गया है । सभी बधक मजदूरों को ऐसे समझौतों से मुक्त कर दिया है । इसका उल्लघन करने वाले व्यक्तियों को गिरफ्तार किया है । राजस्थान में ही ऐसी अनेक गिरफ्तारियाँ हुई है ।

बंधक मजदूरी का मूल कारण ऋण ग्रस्तता है । कार्यक्रम मे निर्धनों को सूदखोरो के चगुल से

निकालने के अनेक उपाय किये गये हैं। ऋण ग्रस्तता को क्रमिक रूप में समाप्त करने की दिशा में ऋणों की वसूली पर दो वर्षों के लिये प्रतिबन्ध लगा दिया गया है एवं वसूली आदेशों को विलम्बित कर दिया गया है। सहकारी बैंकों, व्यापारी बैंकों एवं सरकारी ऋणों को इस व्यवस्था के बाहर रखा गया है। इस दिशा में प्रारंभिक कदम के रूप में लगभग सभी राज्य सरकारों ने ऋणों की वसूली को दो वर्ष के लिये स्थगित कर दिया है। अनेक राज्य सरकारों ने अत्यंत निर्धन एवं भूमिहीन किसानों के कर्जे पूरी तरह से समाप्त कर दिये हैं। ऋणग्रस्तता की समस्या को स्थायी रूप से हल करने के लिये इन दो वर्षों में ऋण समझौता बोर्डों का गठन किया जाना चाहिये।

कार्यक्रम में सामाजिक एवं आर्थिक दृष्टि से कमजोर वर्ग को सामाजिक न्याय प्रदान करने की दिशा में आवासीय भूखण्ड आवंटित करने का कार्य प्रारंभ किया गया है। वे कृषि श्रमिक जो मालिकों की भूमि पर रह रहे हैं उनकी बेदखली पर रोक लगाकर, उन्हें उस भूमि का स्वामित्व प्रदान किया जा रहा है। एक सरकारी अनुमान के अनुसार लगभग 1 5 करोड़ निर्धन परिवारों को आर्थिक कार्यक्रम के अंतर्गत भूखण्ड दिये जाने हैं। गत कुछ माहों में ही ऐसे 25% परिवारों को भूखण्ड दिये जा चुके हैं एवं 10% व्यक्ति इन पर मकान बना चुके हैं। 15 राज्यों एवं 3 केन्द्र शासित प्रदेशों में इस दिशा में कानूनी व्यवस्था की जा चुकी है। केवल अगस्त माह तक ही 2 9 लाख से अधिक मकानों का निर्माण किया जा चुका है। केवल भूखण्ड प्रदान करने से ही समस्या हल नहीं हो सकती है, इस तथ्य को ध्यान में रखते हुये निर्णय किया गया है कि ऐसे व्यक्तियों को मकान बनाने हेतु केन्द्र सरकार वित्तीय सहायता प्रदान करेगी। यह उल्लेखनीय है कि राज्य सरकारों ने आवासीय भूखण्ड करने के कार्यक्रम को केवल ग्रामीण क्षेत्रों तक ही सीमित नहीं रखा है वरन् नगरीय क्षेत्रों में गंदी बस्तियों के उन्मूलन, एवं इन बस्तियों की दशा सुधारने की दिशा में यहाँ बिजली एवं पेयजल सुविधायें उपलब्ध कराने एवं निवासियों को पट्टे प्रदान करने के कार्यक्रम भी प्रारंभ किये हैं। गन्दी बस्ती के निवासियों को अन्य सुविधाजनक स्थानों पर बसाने की भी योजना है। नगरों में किरायेदारों को मकान मालिकों की ज्यादतियों से बचाने की व्यवस्था की जा रही है।

कृषि अर्थव्यवस्था का एक अत्यंत महत्वपूर्ण अंग कृषि श्रमिक हैं। इनकी ओर अभी तक बहुत कम ध्यान दिया गया है जिससे इनका काफी शोषण हुआ है। आर्थिक कार्यक्रम में इनकी न्यूनतम मजदूरी एवं कार्य की दशाओं की समीक्षा कर एवं मजदूरी में वृद्धि का लक्ष्य है। इस दिशा में सभी लगभग राज्य सरकारों ने कृषि श्रमिकों की मजदूरी को बढ़ाने एवं लागू करने की वैधानिक व्यवस्था की है। अनेक राज्यों में इनके काम के घंटे भी निश्चित किये गये हैं।

इनके अतिरिक्त भूमिहीनों में भूमि वितरित करने, निर्धन किसानों और कारीगरों को रोजगार के अवसर प्रदान करने एवं वित्तीय सहायता करने सम्बन्धी कार्यक्रम लागू किये जाने हैं जिनका विश्लेषण ग्रामीण विकास सम्बन्धी उपायों के अंतर्गत किया गया है।

मध्यम आय वर्ग को मुद्रा प्रसार से भारी कष्ट उठाने पड़े हैं। कीमत वृद्धि से इनकी वास्तविक आय में कमी के कारण जीवन स्तर में गिरावट आई है। सामाजिक न्याय के कार्यक्रम के अंतर्गत इन्हें आयकर में कुछ छूट प्रदान की गई है। आयकर में करमुक्त आय की न्यूनतम सीमा 6000 से बढ़ाकर 8000 कर दी गई है। सरकार की कड़ी कर वसूली नीति से कर राजस्व में आशाजनक वृद्धि हुई है। ऐसी दशा में छूट की इस सीमा को आगामी वित्त वर्ष में यदि 10,000 कर दिया जाय

तो मध्यम वर्ग वास्तव मे राहत की साँस ले सकेगा ।

IV. **ग्रामीण विकास हेतु उपाय** : कृषि भारतीय अर्थव्यवस्था की रीढ है । भारत मे आर्थिक विकास की उच्चतर अवस्था तब तक प्राप्त नही की जा सकती है जब तक कि कृषि एवं ग्रामीण क्षेत्रो का सतुलित विकास नही किया जाता है । निसदेह नियोजित आर्थिक विकास के फलस्वरूप कृषि एव ग्रामीण क्षेत्र की स्थिति मे काफी सुधार हुआ है । परन्तु इस विकास का लाभ सभी वर्गो को समान रूप से प्राप्त नहीं हो सका है । भूमि सुधार के कार्यक्रमो को लागू करने मे शिथिलता, भूमिहीन किसानों की विशाल संख्या, सिचाई की सुविधाओ एवं अन्य कृषिगत आगतों (Inputs) का अभाव वित्तीय साख सुविधाओ की अपर्याप्त एवं अवाछित स्थिति एवं साधनो का असमान वितरण इत्यादि ऐसे बाधक तत्व है, जिनके कारण ग्रामीण विकास के कार्यक्रमो का पूरा लाभ प्राप्त नही हो सका है एव विषमता घटने के स्थान पर बढ़ी है । नवीन कार्यक्रम में इन बाधक तत्वो को समाप्त करने की त्वरित योजनाये बनाई गई है ।

भारत मे भूमि सुधारो का कार्यक्रम कृषि विकास कार्यक्रमो का महत्वपूर्ण अग रहा है । स्वतन्त्रता प्राप्ति के पश्चात् इस दिशा मे अनेक महत्वपूर्ण कानून बनाये गये है । भूमि का वितरण इनमे एक महत्व का मुद्दा है । भूमिहीनो की समस्या का हल भूमि की अधिकतम सीमा के निर्धारण द्वारा ही हो सकता है । अधिकतम सीमा से अधिक भूमि का पुनर्ग्रहण कर भूमिहीनों मे इसका वितरण अति आवश्यक है । आर्थिक कार्यक्रम के अन्तर्गत राज्य सरकारो ने इस दिशा मे द्रुतगति से कार्य प्रारभ किया है । विभिन्न राज्यो के अनुमानानुसार 15.32 लाख हैक्टर भूमि इस प्रकार से प्राप्त हो सकेगी । विभिन्न राज्यो मे 6 लाख हैक्टर से अधिक भूमि वितरित की जा चुकी है । कृषि भूमि की अधिकतम सीमा निर्धारित करने के अतिरिक्त भूमि सुधारों की दिशा मे भूमि से बेनामी व्यवस्था समाप्त करने, भूमि विकास के कार्यक्रमो (यथा राजस्थान नहर कमांड एरिया विकास तथा चंबल के खारो को कृषि योग्य बनाने सम्बन्धी कार्यक्रम) को लागू करने, चकबन्दी की गई जमीन के पुनर्विभाजन पर रोक एवं रहन रखे गये खेतो पर ऋणदाता का कब्जा न होने देने, भूमि लेखों को पूरा करने सम्बन्धी अन्य कार्यक्रमो पर भी शीघ्रता से अमल आवश्यक एवं अपेक्षित है । राज्य सरकारो ने जून 1976 तक भूमिसुधारों को पूर्णतः लागू करने का लक्ष्य निश्चित किया है ।

कृषि उत्पादन वृद्धि में सिचाई व्यवस्था का अपना ही विशिष्ट स्थान है । इस महत्व को स्वीकारते हुये ही कार्यक्रम मे भूमिगत जल के अधिकाधिक उपयोग हेतु राष्ट्रीय योजनायें बनाने पर जोर दिया गया है । 50 लाख हैक्टर अतिरिक्त भूमि को सिचाई सुविधाएँ प्रदान करने का कार्य तेजी से पूरा किया जाना है । इसके अतिरिक्त पेयजल की व्यवस्था करने एव सूखे से प्रभावित क्षेत्रो मे भूमिगत जल के स्रोतों का पता लगाने हेतु अधिक सर्वेक्षण करने तथा प्राप्त जल का तुरन्त उपयोग करने की व्यवस्था की जा रही है ।

कृषि एव ग्रामीण क्षेत्रो के विकास कार्यक्रमो का एक अत्यन्त महत्वपूर्ण अग ग्रामीणो को ऋण ग्रस्तता से मुक्ति दिलाने एव उनकी ऋण आवश्यकताओ की पूर्ति की वैकल्पिक व्यवस्था करना है । इस दिशा मे दोहरे उपाय काम मे लिए जाते है एक ओर तो धीरे-धीरे ऋण ग्रस्तता से मुक्ति दिलाना है तो दूसरी ओर भूमिहीन श्रमिको, ग्रामीण शिल्पियो तथा छोटे और सीमान्त कृषको (जिनके पास दो हैक्टर से कम भूमि है) को संस्थागत साख उपलब्ध कराने के लिये वैकल्पिक व्यवस्था करने वाली योजनायें बनाने एवं कार्यान्वित करने का लक्ष्य है । ऋण ग्रस्तता से मुक्ति दिलाने की दिशा में प्रारंभिक कदम ग्रामीण कर्जों की वसूली पर दो वर्ष के लिये रोक लगाकर उठाया गया है ।

वैकल्पिक ऐजेन्सियो की दिशा मे ग्रामीण बैको की योजना बनाई है। केन्द्र सरकार की योजना बनाई गई हैं। केन्द्र सरकार की योजनानुसार 1 अप्रैल 1977 तक 50 क्षेत्रीय ग्रामीण बैको की स्थापना की जानी है। प्रत्येक बैक की पूजी 1 करोड रुपये की होगी जिसका 50% भाग केन्द्र सरकार 15% राज्य सरकार एव शेष 35% इस बैक को स्थापित करने वाला व्यापारिक बैक प्रदान करेगा। इन बैको का उद्देश्य निर्धन किसानो, दस्तकारो, भूमिहीनो, मजदूरो इत्यादि की सहायता करना है। इनकी स्थापना अपेक्षाकृत पिछडे एव आदिवासी क्षेत्रो मे करने का भी विचार है। इनके द्वारा दिये जाने वाले ऋणो पर ब्याज दर भी कम होगी, प्रति व्यक्ति ऋण की सीमा भी निश्चित होगी एव कुल ऋणो का कुछ भाग शिक्षा, स्वास्थ्य जैसी अन्य आवश्यकताओ के लिये भी दिया जायेगा 12 अक्टूबर 1975 से ऐसी 5 बैको ने पश्चिम बगाल, उत्तर प्रदेश, हरियाणा व राजस्थान में कार्य करना प्रारभ कर दिया है। इनके अतिरिक्त लघु कृषक विकास ऐजेन्सी एव सीमान्त कृषक विकास ऐजेन्सियो के माध्यम से भी अधिकाधिक वित्तीय एव तकनीय सहायता उपलब्ध कराने का भी लक्ष्य है।

ग्रामीण विकास के सभी कार्यक्रम यद्यपि समन्वित रूप में एक प्रभावी कार्यक्रम है। इनकी सफलता का समस्त दारोमदार इनके समय पर निष्ठा पूर्वक कार्यान्वित करने पर निर्भर करता है। यह सभी कार्यक्रम आपात कालीन स्थिति मे सफलतापूर्वक लागू किए जा सकते हैं। साथ ही इस बात का विशेष ध्यान रखना पडेगा कि जिन भूमिहीन किसानो को भूमि उपलब्ध कराई जाती है, उन्हें कृषि उत्पादन हेतु आवश्यक सभी साधनों की व्यवस्था भी साथ ही साथ की जाय, जिस भूमि को सिंचाई सुविधा उपलब्ध कराई जाये वहाँ इसका पूर्ण उपयोग हो, तथा ऋण ग्रस्तता एव बधक मजदूरी से मुक्त व्यक्तियो को उनकी आवश्यकतानुसार साख व्यवस्था करने एव उन्हें स्वावलम्बी बनाने की योजनाओ पर कार्य भी आवश्यक है। विशाल निर्धन ग्रामीण कृषको को केवल ग्रामीण बैको के भरोसे ही नही छोडा जाय वरन् ग्रामीण गरीबी को दूर करने के लिये व्यापारिक बैको एव सहकारी समितियो एव स्वय सरकार द्वारा बडे पैमाने पर साख की व्यवस्था की जाय।

V **औद्योगिक उत्पादन मे वृद्धि सम्बन्धी उपाय** 1970 मे आर्थिक स्थिति को चिन्तनीय बनाने में सर्वाधिक उत्तरदायी कारण औद्योगिक अर्थव्यवस्था मे व्याप्त शिथिलता है। औद्योगिक क्षेत्र मे व्याप्त शिथिलता के मुख्य कारण औद्योगिक कच्चे माल का अभाव, विद्युत उत्पादन मे गिरावट, परिवहन सुविधाओ मे गत्यावरोध औद्योगिक विवादो मे वृद्धि एव पूजी विनियोजन म कतिपय बाधायें रही हैं। आर्थिक कार्यक्रम म इन बाधाओ को दूर कर उद्योगो म पूजी विनियोजन को बढावा देने एव उत्पादन वृद्धि की दर को बढाने सम्बन्धी उपाय अपनाये गये हैं।

इस दिशा म विद्युत उत्पादन को बढाने हेतु सुपरताप विद्युत ग्रह बनाने की योजना है। इनमे भारत को विद्युत के क्षेत्र मे आत्म निर्भरता प्राप्त करने मे मदद मिलेगी। ये छटी योजना के मध्य तक स्थापित हो जायेंगे। इनकी स्थापना नेवेली (तमिलनाडु), रायगुण्डम (आन्ध्र प्रदेश) कोरबा (मध्य प्रदेश) फरक्का (प बगाल) तथा सिंगरोली (उ प्र) मे की जानी है। इनके निर्माण पर 5,000 हजार करोड रुपये व्यय होने का अनुमान है। विश्व बैंक ने इनके लिये वित्तीय सहायता देना स्वीकार कर लिया है। सडक परिवहन को निर्बाध चलते रहने देने के लिये 5000 राष्ट्रीय परमिट जारी करने का लक्ष्य है। आशा है कि इससे देश के विभिन्न भागो मे माल को बिना विलम्ब के भेजा जा सकेगा। औद्योगिक विवादो को न्यूनतम करने एव श्रमिको की उत्पादन व्यवस्था के प्रति अधिक उत्तरदायी बनाने की दृष्टि से श्रमिको को प्रबन्ध व्यवस्था मे समुचित स्थान देने की

घोपणा की गई है। इस दिशा मे केन्द्रीय उद्योग मन्त्री कारखानो मे श्रमिको को एक तिहाई का हिस्सेदार बनाने का मत व्यक्त किया है। वास्तव में औद्योगिक उत्पादन मे वृद्धि के लिये यह आवश्यक है कि इनमे से व्यवस्था एवं श्रम के परस्पर विरोधी हितो का अस्तित्व समाप्त होना ही चाहिए। श्रमिको का कठोर परिश्रम तभी सफल हो सकता है, जब प्रबन्ध कुशल हो। श्रमिको की प्रबन्ध मे हिस्सेदारी सुनिश्चित रूप उद्योगो के कुशल सचालन में योग दे सकेगा। भारत सरकार की औद्योगिक एव लाइसैंसिग नीति मे कई खामियो की ओर कई विशेष समितियो ने इगित किया है। इनके सुझावो की दिशा मे ही कदम उठाकर ही सरकार ने उद्योगो मे पूंजी विनियोजन को प्रोत्साहित करने का प्रयास किया है। हाल ही मे घोपित नीति के अनुसार अनेक उद्योगो को लाइसंस लेने की अनिवार्यता से मुक्त कर दिया गया है एवं अनेक क्षेत्रों में पूंजी विनियोगों को आकर्षक बनाया गया है। चीनी उद्योग को ऐसी ही कुछ आकर्पक छूट प्रदान की गयी है। लाइसेंस वाले उद्योगो के आवेदन पत्रो की जाँच इत्यादि से सम्बन्धित कार्य यथा सम्भव एक ही विभाग द्वारा सम्पन्न किया जाना चाहिये। लाइसेंस शुदा उद्योगो की स्थापना एवं सचालन मे वित्तीय एवं तकनीकी सहायता प्रदान की जानी चाहिये। बडे उद्योग समूहों को उत्पादन से वृद्धि के लक्ष्य की पूर्ति हेतु पूंजी विनियोजन के अधिक अवसर प्रदान करने चाहिये। सयुक्त क्षेत्र के विचार को भी कार्यान्वित करना चाहिये। काले धन की स्वैच्छिक घोपणा के अन्तर्गत व्यक्तियो के पास बचने वाले शेप धन को उद्योगो मे लगाने, आकर्षक योजना बनाने आदि मे लागू करना चाहिये। हाथ करघा उद्योग एक ऐसा प्रमुख उद्योग है जिसमे एक करोड व्यक्तियो को रोजगार मिला हुआ है। कार्यक्रम मे इस उद्योग के विकास के लिये विशिष्ट कदम उठाने की घोषणा की गयी है। इनके अन्तर्गत इन्हे कच्चा माल उपलब्ध कराने, सहकारिता के आधार पर विपणन की व्यवस्था करने एवं कारीगरों को प्रशिक्षण प्रदान करने, हाथ करघों को नया रूप देने इत्यादि की योजना है। हाथकरघा उद्योग के लिये विकास आयुक्त नियुक्त करने की भी प्रधान मंत्री ने घोषणा की है।

**VI. रोजगार के अवसरों में वृद्धि के उपाय**

शिक्षितो में बढ़ती हुई बेरोजगारी का सामना करने के लिये अप्रेन्टिस कानून मे परिवर्तन का कार्यक्रम मे प्रावधान है। इसके अन्तर्गत 61 व्यवसायो एवं 201 संगठित उद्योगों में क्रमश: 40 नये व्यवसायों एवं 16 नये उद्योगो को लाये जा रहे हैं। अप्रेन्टिसशिप अधिनियम के अन्तर्गत मालिको का यह वैधानिक उत्तरदायित्व हो जाता है कि वे निर्धारित मानको (Standard) एव पाठ्यक्रम के अनुसार विभिन्न व्यवसायो अप्रेन्टिसो को प्रशिक्षण प्रदान करे। अप्रेन्टिसो की भर्ती मे अनुसूचित जातियों एवं जनजातियों को प्राथमिकता प्रदान की जा रही है। राज्य सरकारो ने सभी स्थानों का सितम्बर 1975 तक भरने का प्रयास किया है।

**VII. आर्थिक अपराधों पर रोक के उपाय.**

स्वतन्त्रता प्राप्ति के पश्चात् जिस गति से आर्थिक अपराधों में वृद्धि हुई है, वह अकल्पनीय है। करवचन एवं कालेधन की विशालता, तस्कर-व्यापार मे भारी वृद्धि, आयात लाइसेंसो का दुरुपयोग, शहरी सम्पत्ति का अनुचित केन्द्रीकरण इत्यादि ने सम्पूर्ण अर्थव्यवस्था को ही गहरे सकट मे डाल दिया। अभी तक इनकी रोकथाम के लिये समुचित व्यवस्था नही थी। अब इस कमी को दूर करने की ओर कदम उठाये जा रहे है। तस्कर व्यापार को समूल नष्ट करने के लिये तस्करो द्वारा अनुचित रूप से एकत्रित की गई सम्पत्ति को जब्त करने के लिये विशेप कानून बनाया जा रहा है। इसी प्रकार शहरी सम्पत्ति की सीमा निर्धारित करने की दिशा मे भी प्रयास जारी है। यद्यपि वर्तमान मे विद्यमान शहरी सम्पत्ति की सीमा निर्धारण मे अनेक कठि-

नाइया हो सकती है, परन्तु शहरी सम्पत्ति एव भवन निर्माण की भावी नीति को सुनिश्चित किया जा सकता है। इस हेतु शहरी भूमि का समाजीकरण, भूमि की सट्टेबाजी को रोकना आवश्यक है। कार्यक्रम मे खाली नगर के आस पास की भूमि के समाजीकरण एव शहरी सम्पत्ति के मूल्याकन एव इसमे लगे काले धन को ज्ञात करने के लिये विशेष दस्तों के गठन का भी लक्ष्य है। इस हेतु आयकर विभाग ने 'Operation Flat' कार्यक्रम के अन्तगत दिल्ली, बम्बई, मद्रास व कलकत्ता मे कुछ आलीशान भवनों एव फ्लैटो का मूल्याकन किया है। एक अन्य आर्थिक अपराध आयात लाइसेंसो का दुरुपयोग है। इससे वास्तविक उत्पादन कर्ता को न केवल वित्तीय हानि ही होती है वरन् अनेक कठिनाइयाँ भी उठानी पडती हैं। इनके दुरुपयोग के लिये कडे दण्ड की व्यवस्था अति आवश्यक है। इस प्रकार कडे उपायो एव दण्ड व्यवस्था की सहायता आर्थिक क्षेत्र मे पर्याप्त ईमानदारी एव अनुशासित लाया जा सकेगा।

**VIII सरकारी व्यय में कमी के उपाय** अनेक राज्य सरकारो आर्थिक कायक्रम को लागू करने मे सरकारी व्यय मे कमी के उपायो को भी शामिल किया है। यह एक स्वागत योग्य कदम है। जिस प्रकार फिजूलखर्ची व्यक्ति के लिये बुरी है, उसी प्रकार एक सरकार के लिये भी बुरी है। विकास की उच्चतर गति प्राप्ति के मार्ग मे वित्तीय साधनो का अभाव एक बडी बाधा है। इसे सरकार अनुत्पादक व्यय मे कमी करके दूर कर सकती है। परन्तु इस दिशा मे सरकार को यह सावधानी विशेषतौर से बरतनी चाहिये कि इन कटौतियो से विकास कार्यक्रमो पर अमल न रुके।

**निष्कर्ष एव कुछ सुझाव** इसमे सदेह नहीं होना चाहिये कि आर्थिक कार्यक्रम हमारी भारतीय अथव्यवस्था के अनेक दोषो को दूर करने मे समर्थ होगा। इसके समयबद्ध क्रियान्वयन से न केवल कीमतो मे स्थिरता ही प्राप्त होगी वरन् समाज के विभिन्न वर्गों में व्याप्त असमानता को कम करने, गरीबी एव सामाजिक न्याय उपलब्ध कराने में भी मदद मिलेगी। कृषि एव औद्योगिक उत्पादन में वृद्धि हो सकेगी एव अथव्यवस्था को तस्करी, कर-चोरी, कालेधन इत्यादि जैसे आर्थिक अपराधो से मुक्ति मिल सकेगी। परन्तु इस दिशा मे सबसे बडा प्रश्न चिह्न इसके क्रियान्वयन का है। यह एक बडी चुनौती है, जिसे प्रधानमन्त्री ने स्वीकार किया है। इस पर अमल के लिये प्रशासन मे चुस्ती ईमानदारी एव कायक्रम के प्रति निष्ठा अपेक्षित है। इसकी सफलता के लिये व्यक्तिगत, दलगत हितों एव क्षेत्रिय सकीर्णता का परित्याग करना होगा। इन सबसे भी अधिक महत्वपूर्ण उपलब्धि यह हो सकती है कि इस कार्यक्रम पर अमल से आर्थिक स्थिति मे जो स्थायित्व आये, उसका उपयोग दीघकालीन नियोजन मे किया जाये। देश मे तृतीय पचवर्षीय योजना पश्चात् आर्थिक नियोजन का भविष्य जो अधरझूल मे लटका है, अब उसे एक सुनिश्चित दिशा प्रदान की जा सकेगी। जैसा प्रधानमन्त्री ने कहा कि यह कायक्रम स्वय मे कुछ प्रदान नही कर सकता है। वास्तविक आर्थिक कमजोरियो यथा गरीबी, बेरोजगारी, इत्यादि को कडी महनत, लगन एव उत्पादन वृद्धि द्वारा ही मिटाया जा सकता है। इस प्रकार कार्यक्रम पर अमल से अथव्यवस्था मे जो अनुशासन उत्पन्न हो रहा है, उसका उपयोग दीघकालीन नियोजन के लिये किया जाना चाहिये।

---



# अन्तर्राष्ट्रीय महिला वर्ष

श्रीमती आशा जैन, एम० ए०
स० अध्यापिका

1975 का वर्ष अन्तर्राष्ट्रीय महिला वर्ष के नाम से मनाया जा रहा है। इसका निर्णय समय की एक मांग है। नारी के सार्वजनिक एव आर्थिक क्षेत्र के स्तर पर देर से ध्यान दिया गया और यह आज के दिन की एक महत्त्वपूर्ण समस्या है।

नारी की सामाजिक समानता का प्रश्न, हालाकि एक साथ ही नही उठा, यह सदियों से लडाई का विषय रहा है। नारी, जो वचपन से एक वच्चे को पालती है, महत्त्व को अनदेखा करना उसकी वेइज्जती करना है। नारी पर कविताएं लिखी जाती है, उन्हे फूल भेंट किए जाते है, लेकिन यह पता लगाने के लिए कि समाज कितना उन्नत है, हमें नारियों के सामाजिक स्तर को देखना होगा।

वैज्ञानिक युग मे उन्नत समाज उस समाज को माना गया है, जहा स्त्री को राजनैतिक एव सामाजिक समानता पूर्ण रूप से प्राप्त हो। लेनिन का कहना है कि हम नया समाज तव तक नही वना सकते जब तक कि हम नारियो को सामाजिक कार्यो मे साथ नही लेगे।

आज यह माना जाता है कि नारी ने मानव जाति के विकास मे महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है लेकिन समाज नारी के इस योगदान के वदले उसे क्या देता है, हम आज भी देखते है कि स्त्री को एक ही काम के लिए पुरुषों से कम वेतन मिलता है, उन्हे हेय दृष्टि से देखा जाता है और अन्य कई असमानताएं भी हैं। स्त्री का सामाजिक स्तर आज वैज्ञानिक एवं तकनीकि उन्नति से अधिक जुड़ता जा रहा है। हम देखते हैं कि सोवियत रूस ने इस क्षेत्र मे काफी प्रगति कर ली है।

रूस की समाजवादी क्रान्ति से पहले यह इलाका काफी पिछड़ा हुआ था, दलित व उत्पीड़ित था। उसमें सबसे बुरी हालत नारियों की थी। उन्हे इन्सान का कोई भी हल प्राप्त करने का सौभाग्य प्राप्त नही था। नई दुनिया की नारी का चरित्र साहित्य मे सबसे पहले प्रस्तुत किया—सोवियत नाटककार जफार जवारली ने, और यही नाटक वहां की नारी की मुक्ति, इन्सान का हक पाने के लिए सघर्ष का प्रतीक वन गई।

महिला वर्ष नारी मुक्ति वर्ष के रूप में मनाया जा रहा है। सदियों से नारी ने गुलामी और पिछडापन झेला है जो कई मुल्कों मे काफी वर्षों की आजादी के वाद भी दूर नही हो पाया है। हाल ही मे हम इसका उदाहरण ईरान को देखते है, जहा कुछ ही दिनो पूर्व नारियों को मताधिकार व सम्पत्ति का अधिकार प्राप्त हुआ है। इससे पूर्व वे इन सवसे वचित थी। हमारे देश मे भी नारियो की हालत ठीक है। हालाँकि हमारे देश मे भी सदियों से नारीमुक्ति व उन्हें पुरुषों की समानता दिलाने का प्रयत्न किया गया है। इसका उदाहरण हम राजा राममोहन राय से अव तक पा सकते है। जिन्होने सती प्रथा, वाल-विवाह दहेज प्रथा आदि के विरुद्ध आवाज उठाई व कई कानून भी पास करवाए। हमारे सविधान मे भी उन्हें समानता का अधिकार दिया गया है। हालांकि नारियो को नौकरियो मे पुरुषों के समान अधिकार मिलने लगा है, देखने मे इससे यह लगता है नारी जाति

स्वतत्र हो गई है, परन्तु यह पूर्ण सत्य नही है। अभी भी वह परपराओ, रूढियो मे घिरी है। हमारे देश मे ही आज भी देखते हैं स्त्री कही भी स्वतत्र नही है। वह अपनी पसन्द से न विवाह कर सकती है न अन्य काय। आज भी स्त्री पर कई अत्याचार किये जाते हैं। दहेज न मिलने पर उसका वध तक कर दिया जाता है और तरह-तरह की यातनाए दी जाती हैं। गावो मे तो और भी बुरी हालत है। जबकि हमारा सविधान नारी जीवन की समानता का पूर्ण समर्थन करता है।

कई अज्ञानी लोगो ने कहा है कि स्त्री स्वतत्रता के योग्य नही है। उनसे यह प्रश्न पूछने योग्य है कि क्या वह स्त्री जो तलाक प्राप्त करके भी अपने बच्चो का पालन पोषण करती है, विधवा हो जाने पर भी गृहस्थी की गाडी चलाती है तथा आर्थिक परेशानिया म भी पुरुष के कधे से कन्धा मिलाकर सहयोग देती है, उनकी स्वतत्रता व समानता का प्रश्न कहा चला जाता है? हम देखते हैं कि कन्यादान को महत्त्व दिया जाता है, विशेषकर गावा मे। इसमे नारी को महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त होता है, परन्तु नारी के महत्त्व को बहुत कम लोग देख पाए हैं, जान पाए हैं। प्रश्न यह है कि भारत, जो एक धर्म परायण देश है जहा विभिन्न जातियो व धर्मो के लोग हैं किन्तु शिक्षित महिलाए नगण्य सी हैं, क्या वे स्वतत्रता व समानता के लिए लड सकती हैं?

जो कामकाजी महिलाए हैं, उन्हे नौकरी के साथ ही घर का समस्त काम भी करना पडता है, पति की उसे बहुत कम सहायता मिलती है ऐसी स्थिति मे ऐसी कोई सामाजिक सस्था नही है जो उसकी मदद कर सके। रूस मे इस तरह की सुविधाए प्राप्त हैं। इस तरह कुठाओ से मुक्ति की भावना हमारे देश मे नारियो के लिये अन्य देशो की अपेक्षा धीमी है। हमारे देश की इतने वर्षों के बाद की स्वतत्रता के बाद भी यह दूर नही हो पाई। जबकि हम इसकी गति अन्य पश्चिमी देशो मे तीव्र देखते हैं।

ससार के करीब-करीब सभी देशो मे नारी की पराधीनता समाप्त हो चुकी है। सारे विश्व मे स्त्रियाँ पुरुषो की प्रधानता के विरुद्ध आवाज उठा रही हैं स्त्रियो ने पुरुषो का हर क्षेत्र मे योगदान किया है फिर भी वह इतनी हेय दृष्टि से क्यो देखी जाती है?

सयुक्त राष्ट्र सघ द्वारा आयोजित महिला वर्ष मनाए जाने का प्रमुख ध्येय है कि स्त्रियो को उनके अधिकारों के प्रति उनके साथ होने वाले अपमान-जनक व्यवहार के विरुद्ध उन्हे आवाज उठाने का अवसर मिले। ऐसा लगता है कि नारी स्वतत्रता का यह आन्दोलन स्त्री पर मे पुरुषो का अधिकार हटाने के बजाय स्त्री के साथ मानवीय एव मित्रता पूर्ण व्यवहार की माग तक ही सीमित रह जाएगा। पुरुष समाज के हजारो वर्षों मे प्रधान होने के कारण यह बात उसके रक्त मे समा गई है कि स्त्री गौण है। उधर स्त्री मे इतनी गुलामी भर गई है कि उसे पुरुष के व्यवहार मे कोई बुराई प्रतीत नहीं होती।

साम्यवादी देशो मे जहाँ वर्षों मे चली आ रही स्त्री-पुरुषो की वृत्ति को बदलने का प्रयोग चल रहा है, वहा हम देखते हैं कि स्त्रिया खेती करती हैं टैक्सी चलाती हैं। उन्हें सरकार की तरफ से भी समान अधिकार प्राप्त हैं। वहा स्त्रियाँ महत्त्वपूर्ण मामलो मे पुरुषो के समान अनेक कार्यों म सक्रिय भाग लेती हैं।

अतर्राष्ट्रीय महिला वर्ष का प्रमुख उद्देश्य यह है कि स्त्री को राजनतिक व सामाजिक समानता मिले। वह काम में, शिक्षा में तथा सदियो से मिली असमानता के विरुद्ध आवाज उठा सके।

□

# नारी जीवन : एक वरदान

—सुश्री राजलक्ष्मी प्रधान
सहायक अध्यापिका

नारी पुरुष की जननी है। यदि नारी न हो तो सृष्टि का निर्माण ही रुक जाये, फिर नारी को तुच्छ क्यो समझा जाता है ? पुरुष जाति उसे केवल मनोरंजन का साधन, दासी और मात्र भोग-विलास का साधन क्यों समझते है ? किसी कवि ने नारी की करुण दशा का चित्रण ऐसे किया है:—

अविश्वास ही, अविश्वास ही नारी के प्रति नर का,
नर के तो सौ दोष क्षमा है, स्वामी है वह घर का।
उपजा हर अविश्वास नर हाय तुझी से नारी,
जाया होकर जननी भी है, तू है पाप पिटारी ॥

ऐसी दयनीय दशा थी नारी की, उस अबोध बाला की जो सासारिकता से अनभिज्ञ थी, जो जीने की इच्छा रखती थी परन्तु उसे जीने नही दिया जाता था। उसे जबरन पति के साथ जलने को विवश कर दिया जाता था और यदि वह जलना नही चाहती तो उसे 'कलंकिनी' कहा जाता था। पुरुष जाति नारी को इतनी हेय दृष्टि से देखती है जिसके कारण वह सबला होती हुई भी अबला समझी जाती रही है।

नारी विधाता की अनुपम सृष्टि है, जो शिशु सी सुकुमार, सूर्य के समान प्रकाशवान, सागर सी गम्भीर व अनन्त आकाश सी विशाल है, जिसमे पवन की सी चंचलता, पृथ्वी की सी सहिष्णुता तथा निशानाथ की सी शालीनता विद्यमान है। इन्हीं समस्त गुणो के कारण वह अनादि काल से समय-समय पर समाज मे उच्चासन पर प्रतिष्ठित होती आ रही है। वह माँ, बहिन, पुत्री व पत्नी के रूप मे मानव जाति का कल्याण करती आ रही है। अतः यदि समाज नारी की पूजा करता है, उसे सम्मान देता है तो इसमें कोई अतिशयोक्ति की बात नही है। नारी ही मानव जीवन के लिये हर रूप में, हर क्षेत्र में, वरदान है। सच बात तो यह है कि सारी मानवता का निर्माण करने का श्रेय नारी जाति को ही है। उसके अभाव में समस्त मानव वर्ग का जीवन मरुभूमि के सदृश शुष्क और नीरस है। जयशंकर प्रसाद ने नारी के स्वरूप का अति मनोहर दृश्य प्रस्तुत किया है—

नारी ! तुम केवल श्रद्धा हो,
विश्वास रजत सी पगतल में।
पीयूष स्रोत सी बहा करो,
जीवन के सुन्दर समतल मे।

नारी की सहनशीलता का गुणगान करते हुए राष्ट्रकवि मैथिलीशरण गुप्तजी ने समाज में उसका सही चित्रण प्रस्तुत किया है : —

अबला जीवन हाय तुम्हारी यही कहानी।
आँचल में है दूध और आंखों मे पानी ॥

नारी गुणों की खान होती है। उसमे एक से एक बढ़कर गुण पाये जाते हैं। इन गुणों के कारण ही वह सीता जैसी पवित्र, गार्गी व मैत्रेयी जैसी विदुषी, रानी लक्ष्मीबाई व पद्मिनी जैसी वीर और पन्नाधाय जैसी स्वामिभक्त व त्यागी मानी जाती है। परन्तु आज पुरुषो की दृष्टि मे गुणो के खान के स्थान पर अवगुणो की खान, छली, कपटी, पाखण्डी आदि की कल्पना से तिरस्कृत होती है।

मानव के स्वार्थमय व वासनामय जीवन का क्या करना ? उसने तो सदैव महिमामयी की मुक्ति के माहात्म्य को समझने में भूल की है। यहाँ तक कि तुलसीदास जैसे महात्मा ने भी इसे कोसा है। उन्होंने तो यहाँ तक कहा है "ढोर गवार शूद्र पशु नारी, ये सब ताड़न के अधिकारी।" इसी प्रकार समय-समय पर नारी के गुणों को समझने में भूल हुई है। उसे अविश्वास और हीन दृष्टि से देखा जाता रहा है। किसी कवि ने नारी के स्वरूप का चित्रण किया है —

नारी प्रकृति की कन्या है, उसे बुरी दृष्टि से मत देखो।
उसका हृदय कोमल है, इस पर विश्वास रखो॥

यह सत्य है कि काफी लम्बे समय से नारी को अबला समझा जाने लगा है। नारी को पुरुष अपना एकाधिकार मान, संरक्षण देता रहा है। यह स्थिति न केवल भारतवर्ष में है, वरन् पूरे विश्व में यही स्थिति बनी हुई है। योरोप में हुआ नारियों के प्रति अत्याचार, किसी से छिपा नहीं है। इसी प्रकार अमेरिका में भी ऊंचे पदों पर आसीन महिलाओं की नियुक्ति पुरुष सहन न कर सके। रूस, ब्रिटेन, युगाण्डा, सगार के अधिकांशत देशों में नारियों को बहुत अच्छी दृष्टि से नहीं देखा गया। इन्हीं तथ्यों की आवाजों ने एकजुट होकर सर्वप्रथम अमेरिका में नारी मुक्ति आन्दोलन का श्रीगणेश किया। लेकिन श्री गणेश कर देना मात्र नारी मुक्ति नहीं है।

पूर्व गहराई से दृष्टि पसार कर देखो तो अवश्य ही प्रतीत होगा कि नारी को ही मानव जीवन के परमाणु का श्रेय है। मैं तो यहां तक कहूँगी कि जब तक नारी के अधिकारों की रक्षा और उसकी शिक्षा की ओर ध्यान न दिया जायेगा तब तक समाज में नारी प्रगति की दिशा व्यर्थ होगी। अत नारी की शिक्षा पर विशेष ध्यान दिया जाना चाहिये। समुन्नत रहा है जिस देश में नारियों तथा उसकी पूजा होती रही है। नारी की पराक्रमता, उनके अधिकारों की रक्षा पर ही राष्ट्र, अन्ततोगत्वा सारे विश्व का कल्याण है। अत कहा भी गया है—'यत्र नार्यस्तु रमन्ते तत्र देवता।' नारी से इसीलिये प्रेम न क्योंकि विधाता ने उसे सुन्दर बनाया है वरन् इसलिये प्रेम करो क्योंकि प्रेम करने के उसकी सृष्टि की गई है।

अत मे मैं यही कहना चाहूँगी कि नारी जिस क्षेत्र मे प्रवेश कर जाये उसे नारी सुलभ का परित्याग नहीं करना चाहिये। उसे कर्त्तव्य, अपनी भूमिका, अपनी सीमा को दृष्टि रखते हुये कार्य करने में तथा किसी का आधि स्वीकार किये विना पुरुष एव नारी दोनों को परस्पर प्रेम व सहयोग से अपना जीवन, राष्ट्र को समुन्नत करने मे लगा देना चाहिये महादेवी वर्मा ने समस्त नारी जाति को चुनौती दी है। उनके शब्दों में, 'आज नारी ने जो पाया है, वह मूल्यवान अवश्य है लेकिन जो खोया है, वह बहुमूल्य है।' एक नारी ने समस्त नारी जाति को कितनी बडी चुनौती दी है। अत इस ओर ध्यान रखते हुए नारी जाति को भी एकजुट होकर नव-निर्माण के लिये एक ठोस कदम उठाना होगा। उसे स्वय अपना मूल्य समझना होगा। जिस प्रकार तारे आकाश के गीत हैं, उसी प्रकार नारी धरती का सगीत है। नारी के मूल्यों को समझना होगा। उसका आदर सही दृष्टि से करना होगा तभी वह मानव कल्याण हेतु वरदान सिद्ध हो सकती है।



# परम्परा बनाम आधुनिकता

• डॉ० ज्वालादत्त शर्मा एम.ए.बी.एड.,पी-एच.डी.
व्याख्याता, हिन्दी विभाग

गत दो दशकों में 'परम्परा' और 'आधुनिकता' के प्रश्न ने अधिकांश बुद्धिजीवियों को झकझोरा है। बदलती परिस्थितियों और जीवन की बढ़ती हुई जटिलताओं ने उसे परम्पराओं और आधुनिकता की सीमाओ के बीच अपना जीवन-क्रम निर्धारित करने को विवश कर दिया है। ऐसी स्थिति मे प्रगतिशील मानव के समक्ष अपने व्यक्तित्व की गरिमा बनाये रखने का अहम् प्रश्न आया। परिणामस्वरूप एक ओर उसकी आसक्ति परम्पराओं के प्रति प्रकट हुई तो दूसरी ओर आधुनिकताबोध ने उसे सहज भाव से आकृष्ट किया। परम्परा पालन और आधुनिकताबोध के बीच सतुलन बनाये रखने के प्रयास मे वह अनेक स्तरो पर टूट गया। टूटन और बिखराव के इस निरन्तर क्रम ने उसे अकेलेपन का अहसास कराया और निरन्तर शून्यता की स्थिति ने उसे आक्रोश, असंतोष, कुंठाओ और दमित वासनाओं का शिकार बना दिया। उसने अनुभव किया कि उसकी निजी एकान्त वैयक्तिकता और सामाजिक परम्पराओं के बीच भारी अन्तर्विरोध एवं अन्तराल है जिसे बटोर पाने मे वह पूर्णतया असफल रहा है।

'परम्परा' और 'आधुनिकता' के अन्तः-संघर्षों को समझने के लिए दोनों के मूल स्वरूप को समझना परमावश्यक है। मोटे रूप मे परम्परा हमारे अतीत की ऐसी विचारधारा है जो नैतिक मूल्यों, सामाजिक मान्यताओं एवं धार्मिक नीति-निर्देशक तत्वों की वकालत करते हुए मनुष्य को तज्जनित प्रतिपादित मूल्यों से बाँधती है। यह मनुष्य को एक ओर निश्चित जीवन-क्रम में ढालती हुई परम्परा-प्रिय बनाती है तो दूसरी ओर उसमे अपने देश की सभ्यता सस्कृति से प्रेम करने का सस्कार विकसित करती है। जबकि 'आधुनिकता' जीवन के प्रति यथार्थवादी दृष्टिकोण है। यह एक ओर हमारी सभ्यता की व्याख्या करती है और दूसरी ओर हमारे परम्परावादी जीवन का पुनर्मूल्यांकन प्रस्तुत करती है। आधुनिकता के कोई निश्चित मूल्य नही होते, यह तो समय-सापेक्ष्य धर्म होता है जिसके मूल्य समय बदलने के साथ-साथ बदलते रहते है। यह एक ऐसी प्रक्रिया है जो मनुष्य को अन्ध विश्वासो से बाहर निकाल कर नैतिकता मे उदारता बरतने और अपेक्षाकृत अधिक बुद्धिजीवी बनने की प्रेरणा देती है। आधुनिकता का प्रत्यक्ष सम्बन्ध वर्तमान जीवन-बोध से है। यह एक ऐसी विचारधारा है जो मनुष्य को किसी भी जीवन पद्धति से बाँधती नही अपितु उसको रूढिगत बन्धनो से मुक्त करके विवेक के आधार पर अपना जीवन-क्रम चुनने और तदनुरूप मान्यताओ को निर्धारित करने की प्रेरणा देती है।

आधुनिकता किसी भी स्तर के सामाजिक वर्ग-भेदो, अन्ध विश्वासों, धार्मिक कर्म-कांडों, विगलित

रूढियो, पुनर्जन्म एव स्वर्ग-नरक सम्बन्धी मान्यताओ मे विश्वास नही करती, यह भाग्यवाद के स्थान पर कर्मवाद पर बल देती हुई, मनुष्य को अधिक यथार्थवादी बनाती हुई, जीवन सघर्षों मे सम्पूर्ण क्षमताओ के साथ जूझने की प्रेरणा देती है।

सच्चे अर्थों मे 'आधुनिक' बनना इतना सरल कार्य नही जितना लोगो ने इसे मान लिया है, क्योकि यह तो निरन्तर प्रयास की साधना है। आज पाश्चात्य सभ्यता के प्रभाव और महानगरीय बोध ने भारतीय संस्कृति मे पले लोगो के समक्ष अनेक जटिल समस्याओ को ला खडा किया है। भौतिकवाद के निरन्तर बढते प्रभाव और तज्जन्य समस्याओ के समाधान मे वह कुछ ऐसा खो गया है कि न तो वह 'आधुनिकता' को वैचारिक धरातल पर ही सही अर्थों मे ग्रहण कर पाया है और न ही उसके अनुरूप जीवन के क्रम को ढाल पाया है। सुविधा और संतोष के लिये आज सामान्य मानव ने 'आधुनिकता' को फैशन के रूप मे अगीकार कर लिया है। आज लोग जिसे भूल से आधुनिकता समझ बैठे हैं, वह वास्तव मे आधुनिकता नही आधुनिक-फैशन मात्र है। नित नये व बदलते फैशन के अनुरूप अपने परिधान और वाह्य साज सज्जा मे परिवर्तन लाना—ऊँची एडी के जूते, बैल बॉटम, लम्बी कालर की शर्ट, गले मे टाई और छाया मे भी आँखो पर धूप का चश्मा धारण किये रखना, नये-नये क्लबो और सोसाइटियो की सदस्यता ग्रहण करके विभिन्न आयोजनो मे शरीक होकर अत्यधिक व्यस्त दिखाई देने का अभिनय करना, अपनी मा, पत्नी और पुत्री को साथ लेकर यौन-भावनाओ को उत्तेजित करने वाली फिल्मे देखना या 'बीयर' 'काकटेल' और डासिंग पार्टियो मे आधी रात गये तक उन्मुक्त विहार करना, लोगो को अपनी भौतिक समृद्धि से चौंधिया देने के लिये छोटे-छोटे अवसरो पर भी प्रतिस्पर्धा मे आकर एक से एक बढ कर 'एटहोम' का आयोजन करना, घर को 'रेफ्रीजिरेटर', 'टेलीविजन सेट', 'टेपरिकार्डर', 'रेडियोग्राम', 'सोफासेट' कीमती कालीन और फर्नीचरो से सुसज्जित रखना, ड्राइग-रूम को भित्ति चित्रो, माडर्न आर्ट एव कलात्मक वस्तुओ का सग्रहालय बनाये रखना, लॉन को हरी भरी घास, फव्वारो, झूले, स्वीमिंग पुल, गार्डन चेयर्स एव तरह-तरह के देशी विदेशी पेड पौधो से सजाये रखना हर साल नये नये मॉडल की कार खरीदना, गर्मी के दिनो मे परिवार सहित ठडे-पहाडो पर चले जाना, बच्चो को पब्लिक स्कूलो मे भर्ती करा देना, दिन भर धूप मे बैठे-बैठे मूगफली खाते हुये 'क्रिकेट', 'टेनिस' या 'बैडमिंटन' की कमेन्ट्री सुनना, शहर के विभिन्न छविगृहो मे चल रहे विभिन्न चलचित्रों के निर्माताओ, निर्देशको, सगीतकारो और पात्रो को मुह जुबानी याद रखना, फिल्म जगत् मे चल रहे स्कैंडलो' के प्रति रुचि दिखाना, सफर मे लेटेस्ट 'मैगजीन' को हाथ मे लिये चलना, उधार माँग कर अखबार पढ़ना, 'बिनाका गीतमाला' मे आने वाले गानें के क्रमो को कठस्थ याद रखना, बेवजह ठहाके लगाना, जीवन को अधिक गम्भीरता से न लेना, बाजार भावो, राजनीतिक पदो और दावपेचो के सम्बन्ध मे कोई न कोई भविष्यवाणी करते रहना, सत्ताधारियो और तथाकथित ऊँचे कहे जाने वाले लोगो के साथ प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से अपना सम्बन्ध जोडे रहना, भविष्य म चुनाव लडने की योजना से लोगों को प्रभावित किये रहना, यह सब कुछ आधुनिकता की श्रेणी मे नही आता। क्योकि आधुनिकता का वास्तविक स्वरूप तो वाह्य जीवन की अपेक्षा उसके यथार्थवादी विचारो, जीवन के प्रति बदलते मूल्यो और उससे प्राप्त अनुभवो में ही देखा जा सकता है।

सन् 1960 के पश्चात् भारतीय जन-जीवन मे आधुनिकता और परम्परा को लेकर यह सघर्ष अनेक स्तरो पर उभरा है, उदाहरण के लिये टूटते

हुए सयुक्त परिवार, रिश्तो की अर्थहीनता, रक्त सम्बन्धो मे अलगाव एव तटस्थता, पति-पत्नी के सम्बन्धो मे सामंजस्य के स्थान पर वैयक्तिकता को लेकर टकराव, नैतिकता और मानसिक शाति के स्थान पर अर्थ, पद और प्रचार को प्राथमिकता, परम्परागत मूल्यो के प्रति अनास्था का स्वर आदि इसके अनेक ज्वलंत प्रमाण है। यही कारण है कि आज अधिकाश परिवारों मे गृह-कलह, वाक्युद्ध, अन्तर्विरोध, मानसिक तनाव का पाया जाना एक आम बात हो गई है। आधुनिकता ने हमे विगलित रूढियो एव अनुपयोगी सामाजिक प्रतिमानो के विरुद्ध आक्रोश-विरोध की मुद्रा मे ला खडा किया है। ऐसी विषम स्थिति मे भी आज के मानव का आधुनिकता से पूर्ण लगाव तभी हो सकता है जबकि हम धार्मिक एवं सामाजिक मूल्यो का परिष्कार कर नये जीवन मूल्यों एव प्रतिमानो की स्थापना करे। जब कि वास्तविकता यह है कि आज का आदमी न तो नये स्थानापन्न मूल्यो का सृजन ही कर पा रहा है और न परम्परावादी मूल्यों के प्रति नि स्पृह भाव से अपना मोह-भग ही कर पाया है। हाँ, आज समाज मे परिवर्तन की प्रक्रिया का क्रम अवश्य प्रारम्भ हो गया है, जो निश्चय ही एक शुभ सकेत कहा जा सकता है। किन्तु दुर्भाग्यवश वह आधुनिकता के साथ पूरी तरह से जुड़ नही पाया है। ऐसी स्थिति मे आधुनिक कहे जाने वाले लोगो के उखडे हुये चेहरे ही अधिक दिखलाई पड़ते है। उनकी आँखो मे न तो वर्तमान जीवन जीने के प्रति संतोष की कोई झलक ही दिखाई पडती है और न निश्चित भविष्य की कोई दृढ़ता ही। परिणाम स्वरूप आधुनिक मानव भीतर से व्यथित, उदास, अपने ही विचारो मे खोया तथा आस्था और विश्वासो की खंडित मुद्रा मे दिखलाई पड़ रहा है।

परम्परा के साथ जो सवसे बडी असंगति है, वह है गतिशीलता का अभाव। परम्पराओं के साथ रूढ़ियाँ अनिवार्य रूप से जुड़ी होती हैं। आधुनिकता का प्रमुख कार्य यही होता है कि वह परम्पराओं के साथ अनावश्यक रूप से जुड़ी रूढ़ियो को समूल उखाड कर परम्परा की धारा को स्वच्छ करती है। इस प्रकार हम कह सकते है कि इस दिशा मे आधुनिकता ने मनुष्य के मन मे पड़ी अनेक गाँठो को खोला है। किन्तु इसके साथ सबसे वड़ी विडम्बना यह है कि इसने मनुष्य को दोहरा व्यक्तित्व प्रदान किया है। उदाहरण के लिये घर पर हम प्राय. धार्मिक और परम्परा-प्रिय होते है और घर से वाहर हम प्रगतिशीलता, मानवतावाद, नारी-स्वतन्त्रता, जातीय सम्वन्धो की अर्थहीनता आदि का राग अलापते हैं। मानव के 'भीतर' और 'वाहर' जो एक द्वन्द्व है वह परम्परा और आधुनिकता को लेकर है जिसमे सतुलन कायम करके ही 'जीवन' को सही अर्थों मे जिया जा सकता है। अब यह अलग-अलग मनुष्य की स्वतन्त्र विवेक शक्ति और निर्णय करने की क्षमता पर निर्भर करता है कि वह परम्पराओ के साथ सामजस्य स्थापित करता हुआ आधुनिकता के आलोक मे विकास की धाराओ को कहाँ तक खोज पाता है!

# एक पगडण्डी जो सड़क बन गई

—डी० एन० शैली

[राजस्थान राज्य सहकारी विभाग द्वारा आयोजित नाट्य प्रतियोगिता मे प्रथम पुरस्कार प्राप्त रचना]

पात्र-परिचय—

1 ताऊ (चौधरी रामभरोसे, आयु 50 वर्ष)
2 भागीरथ दादा (चौधरी के बचपन का मित्र, समय के साथ चलने वाला वृद्ध, आयु 52 वर्ष)
3 श्यामू (अच्छे स्वभाव का काश्तकार, आयु 25 वर्ष)
4 मन्सुखा चमार (गाव का चमार और खेत का मजदूर, आयु 30 वर्ष)
5 हरिया (चिडचिडे स्वभाव का काश्तकार, आयु 25 वर्ष)
6 करोडीमल (गाव का साहूकार, आयु 35 वर्ष)
7 कल्लू पहलवान (गाव का गुण्डा, आयु 30 वर्ष)
8 विनोद पण्डित (अच्छे विचारों वाला सामाजिक कार्यकर्ता, आयु 30 वर्ष)
9 रधिया (चौधरी रामभरोसे की पुत्री, आयु 20 वर्ष)

पुरुष पात्र 8 स्त्री पात्र 1

स्थान—चौधरी रामभरोसे की झोपडी के बाहर का दृश्य।

समय—गर्मी की एक शाम।

(पर्दा खुलते समय मच पर एक खाट, दो-एक मुडिढया, दो एक स्टूलें रखी हैं। चौधरी रामभरोसे और भागीरथ दादा एक खाट पर बैठे हैं और हुक्का पी रहे हैं। श्यामू एक मुढिया पर बैठा अखबार पढ रहा है। मन्सुखा एक कोने मे बैठा ऊन के धागे मे बल दे रहा है। मच पर धीरे-धीरे प्रकाश आता है। कुछ देर बिलकुल खामोशी रहती है और फिर मन्सुखा खामोशी तोडता है।)

मन्सुखा—(ऊन की तकली कातते हुए) ताऊ! (और फिर तकली कातने लगता है।)

ताऊ—हू!

मन्सुखा—(जोर से) ताऊ

ताऊ—अरे ताऊ, ताऊ की रट लगाये रखेगा या कुछ बोलेगा भी?

मन्सुखा—ताऊ, नाराज नही होओ तो एक बात कहू?

ताऊ—(जरा जोर से) अरे तो क्या मैं हर वक्त ही गरम रहता हू, क्या?

मन्सुखा—देखो ताऊ फिर नाराज हो गये!

ताऊ—(हँसने की कोशिश करते हुये) अच्छा, बोल क्या बात है?

मन्सुखा—ताऊ, यह विनोद पण्डित है ना, कैलाशो पडित का लडका?

ताऊ—हमारे खानदान पर, भला क्यो होने लगी इसकी जिम्मेदारी ?

मसुखा—तुम पर नहीं तो क्या हम चमारो पर होगी, ताऊ ? ना छोट चौधरी विनोद पडित की बहन से कुछ कहते, ना वह कुए मे कूदकर मरती, ना विनोद पडित को मालूम पडता और ना ही उनकी गर्दन कुल्हाडे से खच्च होती ।

ताऊ—चुप रह, चमार के बच्चे ! अब तू भी बोलने लगा, क्यो ?

भागीरथ—रामभरोसे नाराज क्या होते हो ? सच्चाई कडवी जरूर होती है । अब तुम ही सोचो कि किसी के खानदान मे सिफ दो ही आदमी हो और उनमे से एक कुए मे कूदकर मर जाये तो क्या दूसरा इस अन्याय को सह सकता है ?

ताऊ—लेकिन भागीरथ भाई, हम गावो के चौधरी हैं हमारा ऊचा खानदान है उसमे ऐसा होता ही आया है

श्यामू—(बात काटकर) कि गाव की मा को मा बहन को बहन और बेटी को बेटी न समझे, क्यो ?

भागीरथ—जमाना बहुत बदल गया है, रामभरोसे! अब हम बूढे लोगो को अपनी अकड कुछ कम कर देनी चाहिए वरना एक दिन नई हवा के तेज झोंके से हम सूखे पेड की तरह टूट जायेंगे ।

ताऊ—(लकडी लेकर खडा हो जाता है) अरे मर गये भागीरथ मुझे तोडने वाले । कोई माई का लाल सामने आये तो जरा ।

भागीरथ—(कधे पर हाथ रखकर) गुस्सा करने और लकडी उठाने मे काम नही चलेगा, रामभरोसे ! भया, बात समझने से काम चलेगा । आओ शाति से बैठो और मेरी बात सुनो ।

ताऊ—क्या सुनू भागीरथ भाई, मैं तो बहुत दुखी हो गया हू इस छोकरे विनोद से । कभी कहता है ताऊ, सब मिलकर काश्तकारी करो । इकट्ठा अनाज बेचने से आमदनी अच्छी होगी और कभी नीच जाति मे जाकर कहता है कि खाली वक्त मे बैठ-बैठे चरखा कातो, पापड बेलो, मगोडी तोडो और पायदान बुनो

श्यामू—लेकिन ताऊ, यह तो नही कहता कि चोरी करो, डाका दो और गाव की मा-बहनो की इज्जत लूटो

ताऊ—(बात काटकर) चुप रह ब फितूरी, बडा आया है नेता कही का ।

भागीरथ—धीरज रखो रामभरोसे, धीरज । बात को ध्यान से सुनो और सोचो ।

ताऊ—क्या सुनू और क्या सोचू ? सबसे ज्यादा जमीन मरी, बैलो की जोडिया मेरी, नौकर मेरे और कहता है, मिलकर खेती करो । मेरा दिमाग खराब हो गया है, क्या ?

श्यामू—मगर ताऊ, क्या तुमने उससे पूछा कि उसम तुम्हारा फायदे का हिस्सा क्या होगा ?

ताऊ—अरे, मैं पागल हू क्या ? जो ऐसी ऐरी-गैरी बातो मे दिमाग लडाता फिरू ? अब तुम ही देखो, भागीरथ ! (भागीरथ की तरफ मुडकर) मेरे नौकर-चाकर मेरे घर मे रहते थे साल भर तक और अब फसल कटी कि सब अपनी अपनी झोपडियो में जाकर कोई ऊन कात रहा है, कोई चटाइया बना रहा है तो कोई खिलौने बना रहा है ।

भागीरथ—लेकिन इसमे बुराई क्या है ? बैठे बैठे तमाखू पीने से तो काम करना अच्छा है ना ?

ताऊ—क्या खाक अच्छा है ? आखिर इतना सब खरीदेगा कौन ?

मन्सुखा—सारे गाव का बनाया हुआ सामान विक गया है, ताऊ ! सब की अन्टी मे नकद नारायण आ गये है । जरा बाहर निकल कर तो देखो, सबकी महरियाए नये-नये लहगे और लूगडी पहने घूम रही है ।

ताऊ—यह सब बहारे चार दिन की है । मैं बता दूगा, इन पापड, मंगोडी, चटाई और पायदानो को खलियान मे सडते हुये ।

श्यामू—जहा तक इन सब चीजो का सवाल है ताऊ, यह कभी नहीं सडेगी क्योंकि शहर की औरतों को इतना समय ही नही कि वो ये सब काम कर सके ।

ताऊ—अरे, शहर की औरते कौन-सी कलक्ट्री करने जाती है जो उन्हे समय नही मिलता ?

श्यामू—गाव से जरा बाहर निकल कर देखो, ताऊ कि जमाना कितना आगे निकल गया है । शहर मे औरते मर्दो के कधे से कधा लगाकर काम करती है ।

मन्सुखा—और सुनते है, ताऊ कि इसीलिए वो लोग भूखो नही मरते । अच्छा खाते है और अच्छा पहनते है और....

भागीरथ—(बात काटकर) बुढ़ापे मे भी खुश होते है, अच्छी चीजों को देखकर उनकी तारीफ करते है । गाव तो दूर रहा तुम जरा अपनी झोंपड़ी से बाहर निकल कर देखो रामभरोसे! सारा गाव इन्द्र धनुप हो रहा है ।

ताऊ—तुम्हारा दिमाग इस बुढापे मे सटिया गया है, भागीरथ इस उम्र मे ऐसी बाते करते हुए तुम्हें शर्म नही आती ? अरे, क्या तुम्हे सभी जाति-पाति के लोग एक साथ खेलते-खाते अच्छे लगते है ?

भागीरथ—भई, मुझे तो अच्छे लगते है ।

मन्सुखा—ताऊ, मुझे भी अच्छे लगते है । (लोक गीत गाने लगता है ... ....अबकी बुलायले म्हारी माई बटेउ आयो लेवा नै )

ताऊ - अबे चुप कँवारे हत्यारे ! बडा आया है लूगडियो की तारीफ करने वाला ।

मन्सुखा—अरे ताऊ, ब्याह नही रचाया तो क्या, बरातो मे तो गया हूं और खूबसूरती की तारीफ करने का तो सबको हक है । हमारे मुहल्ले की चमारिनों को देखो ताऊ. रंग-बिरगे कपडे पहनकर छम.... छम.... छम .. छम....

(हरिया का मच पर प्रवेश)

हरिया—हाँ, ताऊ ! छम ... छम.... छम ... और विनोद पडित की शहर से लाई हुई साड़ी । राम कसम ताऊ, पिछले जनम मे बड़े पुण्य किये थे विनोद पडित ने, जिसे रधिया जैसा साथी मिला ।

मन्सुखा—(गुस्से में) देख हरिया ! हजार बार कह दिया है कि रधिया चमारन का नाम लिया तो खून-खच्चर हो जायेगे, हा ।

हरिया—अरे, तू लाल-ताता काहे को हो रहा है, मन्सुखा । मै तो रधिया, चौधरी की बेटी की बात कर रहा हूं ।....

ताऊ—(गुस्से से) बन्द कर अपना ये भाड़ सा मुंह वरना कैंची की तरह चलती हुई इस जुबान को खीच लूगा ।

हरिया—किस-किस की जुबान खीचोगे, ताऊ ? गाव के बच्चे की जुबान पर विनोद और रधिया का नाम है । हर जगह मर्दों को विनोद बहकाता रहता है और औरतो को चौधरी तेरी लडकी पट्टी पढ़ाती रहती है ।

श्यामू—हरिया, तुझे इन सब बातो से क्या मतलब ?

हरिया—मतलब क्यो नही ? और तुम बोलो इस बात के बीच मे । जब देखो तब समझाता रहता है । मुझे कहता है, हरिया तुम अपनी जिन्दगी बिगाड रहे हो । रात को पढ़ने आया करो ।

श्यामू—यह तो अच्छी बात है।

हरिया—अरे, अच्छी बात होगी तेरे लिए, मेरे लिए नहीं। अब भागीरथ दादा, तुम्ही न्याय करो कि सारे दिन खेत मे काम करते-करते आदमी थक कर रात को घडी दो घडी आराम करना तो चाहता ही है?

भागीरथ—हो, यह तो है ही।

हरिया—लेकिन दादा, विनोद पण्डित दो चार बिजली के कुयें लगवाकर और गाव तक सडक की बात सरकार मे करके अपने आपको गाव का मुखिया ही समझने लगा है।

मसुखा—यह एक तरह से तो गाव का मुखिया ही है।

ताऊ—अबे चुप, मुखिया के बच्चे! बडा आया है, पटेलगिरी छाटन। (मसुखा को मारने बढता है)

मसुखा—(अपने आपको बचाते हुये) ताऊ, गरम काहे को होते हो। अब कसम ले लो जो सच बोलू।

ताऊ—(मसुखा की नकल करते हुये) कसम ले लो जो सच बोलू बडा आया धमराज का बेटा! (हरिया की तरफ देखकर) हा, हरिया! क्या कह रहा था तू? कहा देखा तैंने रधिया को?

हरिया—अरे ताऊ, एक जगह हो तो बताऊ भी! हरिजनो के मुहल्ले मे, कोलियो के मुहल्ले मे, चमारों मे, कसाइयो मे ब्राह्मणों मे। हर जगह औरतो को इकट्ठा किया और नगी पडताइन की तरह क्या कहने।

ताऊ—(चीखकर) खबरदार! नीच! जो कभी चौधरी रामभरोसे की लडकी को पडताइन कहा। सिर के टुकडे-टुकडे कर दूगा, हा।

हरिया—मेरे सिर के टुकडे करने से काम नही चलेगा ताऊ, अब तो सारे गाव के सिर के टुकडे करो या उनकी जीभ खीचो—तभी यह बात खतम होगी।

श्यामू—हरिया, पागल हो गया है क्या? जो गाँव की बेटी के लिए उल्टी-सीधी बातें बक रहा है। मालूम है तुझे, वह हमारी बहन है।

हरिया—बहन होगी तेरी। गँदी, खूनी और बाजीगरनुमा विनोद पडित के साथ रहने वाली और रग बिरगे कपडे पहन कर मोहल्ले घूमने वाली बदरिया मेरी बहन काहे को होने लगी?

ताऊ—(क्रोध मे) अरे, ओ धनिया गूजर के छोरे! बद कर अपना मुह और निकल जा मेरे घर से।

(ताऊ हरिया को मारने के लिए बढता है, श्यामू और भागीरथ दादा उसे रोकने हैं)

श्यामू—हरिया, तुम यहा से चले जाओ।

ताऊ— और खबरदार जो इस घर मे पाव रखा तो टागें तोड दूगा, कम्बख्त की।

हरिया—मैं तो जाता हू ताऊ! मगर टागें तोडनी ही है तो अपनी बेटी की तोडो। मालूम है दोनो बदजात मिल गये हैं और उसका कही पता नही। हम गाव मे रह कर कब तक अधे बने रहेंगे। (श्यामू उसे बाहर निकालने की कोशिश करता है और हरिया हाथ को झटककर कहता है) अरे हा हा, जा रहा हू। कोई चोर उचक्का या खूनी नही हू।

(हरिया चला जाता है। कुछ देर मच पर खामोशी रहती है और फिर ताऊ हाथो से मुह छिपाकर सिसकने लगता है)

भागीरथ—क्यो रामभरोसे कल के नादान छोकरे की दो बातो से इतने दुखी हो गये। अरे, बचपन मे तो तुम बहुत हिम्मत वाले थे।

ताऊ—(सिसकते हुए) भागीरथ, जमाने ने कमर

तोड दी है मेरे भाई। मेरे घर मे जवान लडकी बैठी है और छोटे चौधरी की करतूत से इसे कोई अपने घर मे नही लेता। सब यही कहते है कि जब काका ऐसा था तो भतीजी कैसी होगी ? मैं बडी दुविधा मे हू।

भागीरथ—तू इतना दुःखी क्यो होता है ? रधिया तेरी अकेली की ही नही बल्कि मेरी भी बेटी है, सारे गाव की बेटी है।

श्यामू—(खड़े होते हुए).... और वह मेरी ही बहन नही, ताऊ—वह सारे गाव की बहन है। एक हरिया तो क्या अगर हजार हरिया भी इस गाव मे पैदा हो जाये तो विश्वास करो, ताऊ—तेरी और हम सबकी रधिया पर आच आ गई तो हम अपनी जान लडा देगे।

मन्सुखा—श्यामू भैया, मेरा नाम भी तो ले लो इस बीच मे। रधिया बहन पर मेरा हक नही है, क्या ?

श्यामू—(मन्सुखा के कधे पर हाथ रखकर) क्यो नही, भैया। तेरा भी उतना ही हक है, जितना मेरा। (ताऊ की तरफ मुडकर) ताऊ, तुमसे हम कुछ नही चाहते, बस एक ही चीज चाहते है और वह आशीर्वाद।

ताऊ—अरे, मैने आशीर्वाद देने से कब मना किया है, मेरे बच्चो। मै तो थोड़े दिनो का और हूं, दो-चार दिन बाद मर जाऊगा....

(करोडीमल का घबराते हुये प्रवेश)

करोडीमल लेकिन मै तो मर चुका हू, ताऊ! (ताऊ के पाव पकडकर रोता है) चौधरी, अब मेरे बच्चो का क्या होगा ?

भागीरथ—(शाति से) क्या हुआ करोडीमल ?

करोडीमल—(ताऊ के पाव छोडकर भागीरथ दादा के पाव पकड़ता है) अब करोड़ीमल मत कहो, दादा। अब दो करोडीमल कहो। दादा, मै मर गया—मैं लुट गया। हत्या हो गई, खून हो गया। और श्यामू तो यहां बैठा है और वहा अत्याचार पर अत्याचार हो रहा है। वो कैलाशो पण्डित का छोकरा है ...

सब—कैलाशो पण्डित.... खून हो गया, किसका खून हो गया ? (सब खडे हो जाते है)

करोडीमल—मेरा। मेरे बाप का। मेरे बाप के बाप का। मेरे बेटे के बाप का। मेरे खानदान का, मेरे बच्चो का, मेरी इज्जत का। (रोता है)

ताऊ—अरे, यह सब कैसे हो गया ? कुछ बोलेगा भी या यो ही रोता रहेगा ?

भागीरथ—(ढाढस देते हुए) हा, हां करोडीमल, बोलो क्या बात है ? धीरज रखो, बताओ क्या बात है ?

करोडीमल—ताऊ, दादा, श्यामू भैया।

मन्सुखा—और मन्सुखा।

करोडीमल—(घबराकर) अरे हा और भैया मन्सुखा। यह विनोद पण्डित है ना।

सब—हा, क्या बात है ?

करोडीमल—अभी-अभी खलियान मे एक मीटिंग करके गया है और और.... (फूट-फूट कर रोने लगता है)

भागीरथ—(चुप करते हुए) हा, हा। क्या हुआ उसमे।

करोडीमल—(हिचकियां लेते हुए) उसमे, उसने सब गाव वालो से कहा कि अब वह लोग करोडीमल से रुपया पैसा उधार ना ले। ताऊ, मै लुट गया। दादा, मै लुट गया। श्यामू भैया, तुम यहा बैठे-बैठे क्या कर रहे हो ? अरे, तुम्ही समझाओ उस विनोद पडित को। वरना मैं क्या करूगा, मेरे बच्चे क्या करेंगे....

मन्सुखा—और मैं क्या करूंगा अपने ब्याह पर ? किससे करज लूंगा।

करोडीमल—अरे, आगे तो सुनो। उसने सबसे कहा कि अगर उन्हें पैसा-धेला चाहिए तो वह एक अर्जी रविया को देदें और वह उन्हें कर्ज दिलवा देगा, कम वियाज पर यानि आठ या दस आने सैंकडा और वह भी एक साल का। भला यह भी कोई ब्याज हुआ। ऐसी कौन-सी गड्डी है उसके पास ? (ताऊ के पास आकर) ताऊ जरूर वो कहीं से डाका डाल कर यह रुपया लाया है और इस रुपये को उसने रविया के पास छुपा दिया है।

श्यामू—ना तो उसने कहीं डाका ही डाला है और ना ही उसने कहीं पैसा छुपाया है। यह सरकारी पैसा है, जो सरकार से आयेगा और गाव वालों को कम ब्याज पर दिया जायेगा। जिससे उनकी दशा सुधरेगी। करोडीमल, अब वह दिन दूर नहीं जब हम सब खुशी से नाचेंगे, गायेंगे।

करोडीमल—(हवा में हाथों को नचाते हुए) हा, हा, खूब नाचो, खूब गावो और बनादो गाव को नोटकी का तख्ता, क्या समझे ?

श्यामू—(गुस्से में) खामोश ! करोडीमल। अब हमारे गाव की इज्जत से खेलना एक सपना हो गया है। अब वो दिन हवा हो गये हैं, जब तुम साहूकार लोग मूल धन को सात पीढी तक बनाये रखते थे और किसान ब्याज के बोझ में पैदा होता, जिन्दगी भर तक भूखा रहकर तुम्हारी तिजुरिया भरता और आखिर में सर्दी-गर्मी बरसात और भूख से परेशान होकर, इस कर्ज की धरोहर को अपने बच्चा को सौंप कर चला जाता था और तुम पानी की जोक की तरह फिर उसके बदन पर चिपक जाते थे, उसका नया खून पीने के लिए।

मन्सुखा—लेकिन, भैया, जोक तो ज्यादा पीने से फट जाती है ?

श्यामू—हा मन्सुखा, अब उसके फटने का वक्त आ गया। (वह मन्सुखा को उठाकर अपने पास बठा लेता है) देख मन्सुखा, तने कभी राम-राज्य का नाम सुना है ?

मन्सुखा—हा भैया ! (नीचे जमीन पर बैठते हुए) शेर, गाय और बकरी एक ही घाट पर पानी पीते थे। दूध की नदिया बहती थी, कभी कलह नहीं होता था—ऐसा कहते थे कैलाशो पडित कथा में।

श्यामू—(सबकी ओर देखकर) क्या तुम्हें मालूम है कि वो गाय, बकरी और शेर कौन थे ?

भागीरथ—कौन थे बेटा ?

श्यामू—दादा, गाय, बकरी तो केवल फलस्वरूप मात्र थे और हमारे पूर्वज उनके प्रतीक थे और शेर प्रतीक थे करोडीमलजी के पूर्वज।

करोडीमल—हा, हा। हमारे पूर्वज तो ताकतवर थे ही, इसमें क्या शक है ?

श्यामू हा करोडीमल ताकतवर थे ही, इसमें क्या शक है ?

श्यामू—हा करोडीमल ताकतवर तो थे ही तेरे पूर्वज। मगर जबसे उनके मुह खून लगा वो पटरी से उतर गये और समाज पर एक कलक बन गये। जिससे जयचन्द पैदा हुए और देश गुलाम हो गया। आजाद होने के बाद भी इस कलक को साफ करना मुश्किल हो गया है। (कल्लू पहलवान का डरे हुए और गुस्से में प्रवेश)

कल्लू—(घबराया हुआ) कलक तो साफ हो गया है, ताऊ ! लाओ पैसे निकालो।

ताऊ—(चौंक कर) कल्लू, क्या तूने

कल्लू—हा ताऊ, मैंने अपना काम ठीक तरीके से कर दिया है। अब तुम्हारा काम रह गया है।

निकालो पैसे। (करोड़ीमल की तरफ घूर कर देखता है)

करोड़ीमल—(ताऊ के पीछे छुपते हुए) देख कल्लू भैया, मेरी तरफ यो क्यो घूर रहा है। देख मैंने तो तेरे से पैसे नही मागे, ब्याज नही मागा, मूल नही मागा—फिर क्यो ऐसे घूर-घूर कर देख रहा है, रे। भैया, नजरें उधर फेर ले, मुझे डर लगता है।

कल्लू—(आगे बढ़ते हुए) डर? डर काहे का लगता है, करोडीमल सेठ। मौत से डरता है, क्या?

करोड़ीमल—हां। हा, भैया। (थूक निगलता है)

कल्लू—फिर भूख और बीमारी से तड़प-तड़प कर मरते किसानो की मौत पर तुझे दया क्यो नही आती है, सेठ?

करोड़ीमल—आती है। कल्लू आती है। तू धीरज रख भैया, मै सबका ब्याज छोड दूंगा और तेरा तो मूल भी घर मे ही है, तू उसे भी मत देना, बस।

भागीरथ—(बात काटकर) भाड मे जाय तेरा मूल और सूद। (कल्लू की तरफ मुडकर) कल्लू, तूने किसको मारा है? जल्दी बोल।

कल्लू—(चुपचाप रहता है)

श्यामू—कल्लू, चुप क्यो है, बोलता क्यो नही? तूने क्या किया है, किसे मारा है, कहा फैंका है?

(कल्लू सबको चुपचाप डरावनी आखो से देखता है, कभी वह ताऊ को कभी करोडीमल को घूरता है। करोड़ीमल नीची निगाह किये बैठा है।)

भागीरथ—कल्लू बेटा! बोल न ये क्या बचपना है?

कल्लू—इस सवाल का जवाब तो ताऊ और करोड़ीमल से पूछो, दादा।

(रधिया का प्रवेश—बाल बिखरे है, क . . . अस्त-व्यस्त है, हाथ मे लकड़ी है।)

रधिया—मैं देती हू, इस सवाल का जवाब।

ताऊ—(बनावटी प्यार दिखाते हुए) रधिया बिटिया, कहां गई थी इतनी देर से। देख मुझे बडी जोर से भूख लगी है। (बढ़ता है)

रधिया—वही खड़े रहो, बापू। बिटिया का रिश्ता अब खत्म हो चुका है।

भागीरथ—(पास आकर) क्या बात है, रधिया बिटिया? इतनी नाराज क्यों हो?

रधिया—क्या बताऊ, दादा। अपने मुंह से अपने बापू की कालख बयान करते हुए शर्म आती है। (सिसकने लगती है)

(श्यामू खड़ा हो जाता है और करोड़ीमल बाहर जाने लगता है)

रधिया—करोडीमल काका, अब तुम बाहर क्यो जा रहे हो? अब यहां कोई खतरा नही है। तुम्हारा काटा तो साफ हो चुका है।

भागीरथ—क्या बात है, मेरी बच्ची! तू अगर अपने बापू से नाराज है तो अपने भागीरथ दादा से तो बात कर। क्या हो गया आखिर?

रधिया—दादा, अगर आदमी कोई अच्छा काम करना चाहे तो रास्ते के रोडे, समाज का अन्याय, जाति के रीति-रिवाज उसकी कमर तोड़ देते है और जब वह टूट जाता है तो तुम्हारा यह समाज उसके प्रति बनावटी सहानुभूति दिखाता है। लेकिन दादा, टूटने के बाद भी अच्छा आदमी हर वक्त अच्छा आदमी रहता है।

श्यामू—बहन पहेलिया मत बुझा। साफ-साफ बता क्या बात है?

रधिया—(एक ओर देखते हुए) अभी सब कुछ मालूम हो जायेगा, श्यामू भैया। अगर वह

ताऊ—अब इस बुढापे मे भी क्या तुझे इम्तहान देना पडेगा ? पूछ क्या बात है ?

रधिया—अगर विनोद पण्डित की बहन की जगह मैं होती और भोलू बाबा की जगह विनोद पण्डित होता तो तुम क्या करते बापू ?

ताऊ—(गुस्से मे खडा हो जाता है) खामोश। करता क्या, मैं तलवार मे उस कमीने की गदन काट देता।

रधिया—बापू, जब तुम्हें गदन काटने का हक है तो विनोद पण्डित को क्यो नही ? उसने अपने घर की इज्जत बचाने के लिए ठीक वही किया जो कि तुम करते। इसमे उसका क्या दोप है ? क्या वह किलकारियो के बीच म आँखें मू दन की इच्छा नही रखता ?

ताऊ—बगर सोचे समझे बिना सिर-पैर की बातें करती है।

रधिया—(पलटकर) क्या, यह जरूरी है कि जो आप सोचें वह ठीक है और दूसरे सोचें वो गलत है। (रुककर) वह इसान सात साल कद मे रहकर जो कुछ अच्छे काम सीखकर आया है, वह उसने सब गाव वालो को सिखाया, दादा जानत हो क्यो ?

भागीरथ—किसलिए बेटी ?

रधिया—इसलिए भागीरथ दादा, कि उसने सात साल के एकाकी जीवन मे खूब सोचा और वह इस नतीजे पर पहुचा कि इस जीवन मे जितनी दूसरो की भलाई कर सकते हो, करो। क्योकि वह जीवन के मूल्य को समझ गया था कि जिन्दगी लेना कितना आसान होता है और बख्शना नामुमकिन। बस यही सोच कर उसने इस गाव को एक बगिया बनाना चाहा और उसने इसकी कोशिश की।

(कुछ रुक कर)

जेल से छूटने के बाद वह कुछ दिन शहर मे घूमा और उसने वह सब कुछ समझा जिसमे यह बगिया फूले। गाव बहुत पिछडा हुआ था और वह गाव की औरतो के बीच मे नही जा सकता था। इसलिए उसने वह सब कुछ मुझे समझाया। मैं उसके विचारो से प्रभावित हुई और मैंने उसका साथ दने का निश्चय किया।

(चौधरी बोलने की कोशिश करता है किन्तु रधिया फिर बोलने लगती है)

अगर उसने गाव मे पम्प लगवाये और सडक बनवाई तो क्या उसने कोई अपराध किया है ? खाली बैठे काश्तकारो को उसने जेल मे सीखा हुआ गृह-उद्योग सिखाया और उनसे बनाया गया माल, वह शहर मे जाकर बेच आया जिससे गाव वालो को अच्छा खाना और पहनना मिला तो क्या उसने पाप किया ? मुझे बताओ कि इन सब अच्छे कामो के बदले उसे क्या मिला ? लाठियों की मार, (चौधरी की तरफ बढती है) तुम समझते हो कि वह मर गया होगा ? नही, जब तक रधिया जिन्दा है, इस गाव का देवता नही मर सकता। मैं उसे सडक वाले अस्पताल पहुँचाकर आई हू।

श्यामू—सडक वाला अस्पताल। (वह दौडकर बाहर जाता है)

रधिया—(कल्लू की तरफ देखकर) मालूम है कल्लू भैया, बेहोश होने से पहले उसने क्या कहा था ?

कल्लू—क्या कहा था, बहन ?

रधिया—उसने कहा था, कि अगर (सिसकियां लेते हुए) अगर मैं मर जाऊ तो रधिया मेरा काम तू अपने हाथ म ले लेना और पुलिस वालो से कह देना कि कल्लू का इसमे कोई दोप नहीं।

भागीरथ—(चौधरी और करोड़ीमल की ओर देखकर) तुम लोगो को इस उम्र मे, ऐसी हरकते करते हुए शर्म नही आती। रधिया वेटी, वैठ जा। थक गई होगी, थोड़ी सास लेले।

रधिया—(एक ओर देखकर) हां दादा, थोडी सी सासे और रह गई होगी और उनके खत्म होते ही मेरा एक लड़के का स्वरूप होगा। विनोद पडित तुम्हारा काम नही रुकेगा। तुम्हारी वगिया, एक दिन जरूर महकेगी। (ताऊ की की तरफ मुडकर) बोलो बापू, तुमने उसे समझने की कोशिश क्यो नही की?

(बैसाखी की सहायता से विनोद का मंच पर प्रवेश। श्यामू उसको सहारा दे रहा है।)

विनोद—यह लोग नही समझेगे। अपना समय मत खोओ, रधिया बहन! मुझे सहारा दो।

सब—बहन!

ताऊ—(आश्चर्य से) क्या कहा, विनोद पडित तुमने? वहन?

रधिया—(क्रोध में घूमकर) और नही तो क्या?

विनोद—ताऊ, रधिया मेरे गाव की बेटी है, मेरी बहन है।

रधिया—(व्यंग से) लेकिन तुम तो भोलू काका के बडे भाई हो ना? तुम्हारे दिल और दिमाग पर तो गन्दगी की इतनी मोटी चादर ढकी हुई है कि तुम अच्छी बात सोच ही नही सकते और दुर्भाग्य से कोई अच्छी वात आ भी जाती है तो उस चादर की गन्दी परतों में फसकर असहाय और बेमतलब हो जाती है। (विनोद की तरफ मुडकर) चलो भैया, हम मन्सुखा के यहाँ चल कर रहेंगे, वह अकेला रहता है।

मन्सुखा—(तकली एक ओर रखते हुए आंखें मलते हुए) अरे, धन भाग मन्सुखा चमार के। अरे, तुम लोग मसखरी तो नही कर रहे हो। मसखरी हो तो अभी वता देना वरना मैं दुःख से मर जाऊगा, हा।

विनोद—मसखरी नही है, मन्सुखा। (कल्लू की तरफ देखकर) कल्लू भैया, क्या अब भी तुम मुझसे नाराज हो? मुझे सहारा दो। देखो, मैं कितना कमजोर हो गया हूं।

(कल्लू आसू पोछता है और दोनो के पैर छूता है)

कल्लू—मुझे माफ करदो, भैया! मैं बहक गया था।

विनोद—सुबह का भूला हुआ अगर शाम को घर आ जाये तो वह भूला नही कहलाता। चलो चले। (सब मच से बाहर जाते है)

मन्सुखा—राम राम ताऊ! आज मेरे घर भगवान् आ रहे हैं, मैं जल्दी मे हूं, चलूं। राम राम। (सबके पीछे-पीछे जाता है।)

(भागीरथ दादा, ताऊ के हाथ जोडकर उनके पीछे-पीछे जाता है। ताऊ दोनो हाथो को मुह पर रखकर सिसकता है और फिर फूट पडता है। पर्दा धीरे-धीरे वन्द होता है। ○

# आपातकालीन स्थिति का सदुपयोग

• जतनमल करनावट
एम कॉम साहित्यरत्न

[श्री करनावट शिक्षा समिति कार्यकारिणी के उत्साही युवा सदस्य व यहाँ के भू पू छात्र हैं। आपने अपने सुविचार इस लेख मे प्रस्तुत किये हैं—
—सम्पादक]

आपातकालीन स्थिति से हमे अपने आर्थिक कार्यों को आगे बढाने का एक नया अवसर प्राप्त हुआ है। इससे अनेक वस्तुओ के मूल्य गिरने की प्रवृत्ति दिखाई दे रही है। आपात स्थिति से देश म नयी भावना का उदय हुआ है। देश मे एक नया वातावरण और दृष्टिकोण विकसित होन तथा कीमतो पर नियन्त्रण से देश की अर्थ-व्यवस्था मे सतोपजनक सुधार हुआ है। 26 जून, 1975 को आपात स्थिति लागू किये जाने से राष्ट्र मे नयी भावना के उदय के साथ हमारी सरकार को देश की कुछ वास्तविक समस्याएँ सुलझाने का स्वर्णिम अवसर मिला है। इससे पूव कभी भी देश के जीवन मे विभिन्न पहलुओ मे सुधार के लिए इतना जोश और उमग नही दिखाई दी थी। आर्थिक प्रगति के नये कायक्रम लागू करने से 'गरीबी हटाओ' का स्वप्न साकार होने लगा है, देश के नागरिको का मनोबल बढ गया है तथा राष्ट्रीय आत्मविश्वास व राष्ट्रीय भावना का नये सिरे से विकास हुआ है।

जनता ने एक स्वर से आपात-स्थिति का समथन किया है, यह ज्वलन्त तथ्य भुलाया नही जा सकता। इससे जनता को राहत मिली है। जीवन के लिए आवश्यक वस्तुएँ सुलभ हुई हैं और कीमतें घटी हैं। चोरबाजारी, मुनाफाखोरी जखीरेबाजी, तस्कर व्यापार के विरुद्ध प्रबल अभियान तथा करवचको के विरुद्ध कडी कार्रवाई के बहुत अच्छे परिणाम निकले हैं। आर्थिक स्थिति मे काफी सुधार हुआ है। खेतो तथा कारखानो मे उत्पादन बढा है। जन जीवन तथा प्रशासन-तन्त्र मे अनुशासन आ रहा है। भूमिहीनो को भूमि देन, बधुआ मजदूरी को समाप्त करन, गरीबो को साहूकारो के शोषक चगुल से मुक्त करने आदि कई जनहितकारी कार्य बीस सूत्रीय कार्यक्रम के अतगत चल रहे हैं।

लोकतन्त्र की रक्षा के लिए तथा जनहित म ही आपात-स्थिति लागू की गई और यह कार्य भी सविधान मे निहित प्रावधान के अनुसार ही हुआ। आपात-स्थिति की घोषणा के पश्चात भी देश मे समाजवाद की सुस्थापना के लिए लोकतन्त्रीय ढग से ही काय हो रहा है। यदि आर्थिक उन्नति तथा सामाजिक न्याय के लिए सविधान मे कुछ परिवतन करना पडे तो वह होना ही चाहिये। सविधान पत्थर की लकीर नही होता। वह जनता के लिए होता है। इस सम्बन्ध मे प्रधानमन्त्री ने यह भी कहा है कि जनता की राय से ही ऐसा परिवतन होगा। परन्तु सविधान के आधारभूत तत्त्व बदलने वाले नही हैं। सबको समान अवसरो की उपलब्धि, सब जातियो तथा वर्गों के प्रति समान भाव, धार्मिक तथा वैचारिक स्वतन्त्रता आदि बातें ही तो लोकतन्त्र के मुख्य उपादान हैं। ये सभी सुरक्षित रहेंगे। आपात-काल मे जो कुछ भी किया जा रहा है वह लोकहित के लिए ही किया जा रहा है।

प्रधान मन्त्री ने कहा है कि देश को नुकसान पहुँचाने तथा लोकतन्त्र को खतरे मे डालन के लिए

कतिपय आन्तरिक तथा बाह्य शक्तियां अब भी घात लगाये बैठी हैं। उन्होने कहा है कि यद्यपि देश की कुछ साम्प्रदायिक व देशद्रोही सस्थाओं पर प्रतिवन्ध है परन्तु छिपे तौर पर उनकी शरारतें अभी जारी है। इस वस्तु स्थिति को देखते हुए कामागाटा मारु नगर में कांग्रेसजनों का यह निर्णय वहुत उचित ही है कि आपात-स्थिति अभी न हटाई जाय।

आपात-स्थिति की घोषणा निहित स्वार्थी तत्त्वो के कुप्रयासो, तोड़-फोड़, हिंसा, वंद, घेराव, आदोलन, हड़ताल, सत्याग्रह आदि पर अंकुश लगाने के लिए की गई और यह संतोष की बात है कि इस दिशा मे अब तक की उपलब्धि उत्साह-वर्द्धक रही है। यह सत्य है कि निहित स्वार्थी तत्त्व अभी पूरी तरह समाप्त नही हुए है, गुप्त रूप से अपने प्रयासो मे सलग्न है। किन्तु इतना अवश्य है कि इनके प्रभाव क्षेत्र मे काफी कमी आई है। आन्दोलन, प्रदर्शन, और वन्दों का कोई नाम लेवा प्रकट में नही रह गया है। कल-कारखानों में शाति व सामान्य गति से कार्य हो रहा है। उत्पादन भी वढ़ा है और उपभोक्ता वस्तुओं का कृत्रिम अभाव समाप्त होकर उनकी उपलब्धिया सरल हुई है। पिछले दिनों देश की राजधानी दिल्ली तथा देश के विभिन्न नगरों में जो विभिन्न धार्मिक कार्यक्रम हुए हैं उनमें सर्वधर्म समन्वय का एक नया उत्साह जन-जन में परिलक्षित हुआ है। राष्ट्रीय एकता की मजवूती के लिए निश्चित रूप से यह शुभ लक्षण कहा जा सकता है। कुल मिलाकर यह कहने मे संकोच नही होना चाहिए कि आज समूचे राष्ट्र मे शाति व समन्वय, एकता व भाई-चारे का जो वातावरण बना है वह किसी भी रचनात्मक व क्रातिकारी मोड़ के लिए सर्वथा उपयुक्त व उचित है। आवश्यकता इस वात की है कि इस सुअवसर का लाभ उठाया जाय। प्रधान-मन्त्री के शब्दो मे अव राज्यों के मुख्य मन्त्रियो एवं अन्य कांग्रेसजनों को इस सुअवसर का लाभ उठाना चाहिये तथा जनआकांक्षाओं की पूर्ति की दिशा मे अधिक सक्रिय व तत्पर हो जाना चाहिये, तभी आपात स्थिति का सदुपयोग अविकल रूप मे किया जा सकेगा।

## बालक की अज्ञानता

वच्चे ने माँ से एक कटोरी आटा माँगा
मदारी की वात को अक्षरशः दुहराया
वंदर का पिचका सा पेट रहेगा अनखाया
अगर वो एक कटोरी आटा नहीं लाया।
माँ ने आनन-फानन में सुनाई गाली अनेक
वच्चे को, वन्दर को और मदारी को भरपेट
हुआ वच्चे का दिल टूक-टूक
रहा सोचता अनखाये वन्दर के वारे में वना मूक
समझ न पाया बड़ों-वड़ों की दुनिया का विचित्र रूप।

—**रमेशचन्द्र चौबे**, व्याख्याता

घडी का काय करते थे (1436)। छात्रावास मे भोजन और नाश्ता बहुत ही सादा दिया जाता था। जिसमे दलिया, दूध, गन्ना, फल, चावल, पापड आदि होते थे। छात्रावासो के नियमो का उल्लघन करने पर छात्र को आवास से या विश्वविद्यालय से भी निकाला जा सकता था। विश्वविद्यालय मे एक निश्चित सख्या मे उपस्थिति होना आवश्यक था अन्यथा छात्र परीक्षा मे नहीं बैठ सकता था। एक जानक कथा (1300) का एक ब्राह्मण छात्र उपस्थिति कम होने से परीक्षा म सात या आठ बार नही बैठ सका—कारण कि उसकी नव-विवाहित पत्नी नित नये बहाने बना उसे विश्वविद्यालय जान से रोक लेती थी। विश्वविद्यालय मे प्रत्यक छात्र को चाहे वह राजपुत्र हो या भिक्षुपुत्र एकसा कपडा व एकसा भोजन मिलता था। चाडाल जाति के छात्र विश्वविद्यालय मे प्रवेश नही पा सकते थे।

छात्रो की सख्या बहुत अधिक होने के कारण विश्वविद्यालय मे रात्रि कक्षायें भी होती थी। छोटी कक्षाओ को कभी कभी उच्च कक्षा के छात्र भी उप आचाय की हैसियत से पढाया करते थे (5457), परन्तु इनको तनख्वाह मिलती थी या नहीं यह अस्पष्ट है।

विश्वविद्यालय में कई विषय पढाये जाते थे—तीनो वद 18 शिल्पकलायें—जैसे हस्तीसुत्त (245), जादू योग (2100), प्रेत विद्या, आखेट पशु विज्ञान, इस्सत्थ सिप्प, युद्ध विद्या, प्राणी शास्त्र, कानून, चिकित्साशास्त्र इत्यादि। यह उल्लेख मिलता है कि स्नातक बनने के बाद इनमे मे किसी एक विषय को चुनकर विशेष अनुसधान करना पडता था तब वह उस विषय का मास्टर बन सकता था। व्यावहारिक शिक्षा के लिये विद्यार्थी किसी भी क्षेत्र मे जा सकता था—उदाहरणाथ एक विद्यार्थी जो आखेट विषय मे विशेष योग्यता प्राप्त करना चाहता था, आन्ध्र के जगलो मे भेजा गया था (1356), प्रत्येक वर्ष कुछ विद्यार्थी दल के रूप मे (स्नातक बने हुये) विदेशो की यात्रा को भेजा जाता था और विदेश यात्रा के बिना शिक्षा पूर्ण नही मानी थी।

तक्षशिला मे चिकित्सा तथा शल्य विज्ञान की शिक्षा का उल्लेख षोडश महाजनपद के साहित्य मे मिलता है। जैसे—महाराज उदयन जाडिस रोग का विशेषज्ञ था। कानून एव सैन्य प्रशिक्षण भी यहा का एकाधिकार रखने वाला होता था।

नालदा बिहार राज्य मे राजगृह मे 8 मील उत्तर की ओर स्थित है। यह पाचवी श० ई० पू० मे स्थित हुआ था। बौद्ध ससार मे यह विश्वविद्यालय अन्तर्राष्ट्रीय महत्त्व का था। गुप्त राजाओ ने इसे राजकीय स्तर पर अपनाया। यह रेजीडेंशियल था। ह्वेनसाग के अनुसार 7वी श० ई० मे यह चरम सीमा पर था। यशोवमन के नालदा अभिलेख से ज्ञात होता है कि विश्वविद्यालय तथा महाविहार के भवन बादलो को छूते नजर आते थे। इत्सिग के अनुसार इसमे दस सहस्र व तीन हजार विद्यार्थी थे। ह्वेनसाग के अनुसार छात्रो को वस्त्र भोजन, निवास, औषधिया पर कुछ खर्च नही करना पडता था। खुदाई से ज्ञात हुआ कि प्रत्येक कमरे मे दो छात्र रहते थे, प्रत्येक कमरे म दो प्रस्तर के आसन, दीपक तथा पुस्तकें रखने के ताक थे। इत्सिग के अनुसार नालदा मे 10 से भी ज्यादा नहाने के तालाब थे। इसे 100 से भी अधिक ग्राम अग्रहार दान के रूप मे मिले हुये थे।

इस सस्था मे प्रवेश निर्धारित परीक्षा पास करने पर ही दिया जाता था। वाटस के अनुसार इस परीक्षा 100 मे से केवल 2 या तीन ही पास हो पाते थे। इस परीक्षा के सचालक विद्वान् को 'द्वार पण्डित' कहा गया है। यह दक्षिण के मुख्य द्वार पर रहता था। ह्वेनसाग के अनुसार इसमे

1500 शिक्षक थे और छात्र 8500 थे। इसी यात्री ने यहां मंगोलिया, चीन, जापान, अफगानिस्तान, तोखारा, तिब्बत, बर्मा आदि के छात्र देखे थे। इसमे कुल 10,510 कर्मचारी व शिक्षक थे। 100 व्याख्यान रोज होते थे। इत्सिग के पुस्तकालय के प्रति विचार देखिये—"वहां का पुस्तकालय तीन विशाल इमारतों मे स्थापित था जिनके नाम क्रमश रत्नसागर, रत्नोदधि तथा रत्नरंजक थे।

दक्षिणी भारत मे भी एक विश्वविद्यालय की झलक मिलती है। तो अभिलेख और ताम्रपत्र सलोतमी महाविद्यालय का जिसमे 27 छात्रावास थे, उल्लेख मिलता है। वल्लभी भी एक रेजीडेशियल विश्वविद्यालय था। यह पूर्णरूपेण राजकीय था। ह्वेनसाग के अनुसार इसकी कुलपति राजकुमारी दुज्ज थी। जातक कथा (न० 243) के अनुसार बनारस मे सगीत विश्वविद्यालय था। विश्वविद्यालय की स्थापना राजा धर्मपाल ने की थी। इन्होने 108 आचार्यों की नियुक्ति की थी व 6 व्यक्तियों की एक कार्यकारिणी समिति की स्थापना की जिसका कार्य छात्रावासो का प्रबन्ध, औषधियों का प्रबन्ध तथा कुलपति व आचार्यों की नियुक्ति करता था। इसका प्रथम कुलपति धर्मपाल ही था। 'राम चरित' के अनुसार बगाल तथा मगध के शासक राजा रामपाल 1084 ई० मे जगददल विश्वविद्यालय करतोया तथा गंगा नदी के तट पर स्थित था।

इन विश्वविद्यालयों मे ब्रह्मचर्य का पालन दृढ़ता से होता था। साथ ही शासक वर्ग इनसे अलग नही रह सकता था। इनमे स्थानीय या राज्यव्यापी ही नही, बल्कि विश्व कल्याण की भावना भरी हुई थी। वर्तमान विश्वविद्यालयो की भाति इनका अपना विस्तृत क्षेत्र होता था।

अन्त मे यह माना जा सकता है कि इतने विकास के बावजूद हम अपने शैक्षणिक जगत मे प्राचीन शिक्षा व्यवस्था व प्रणाली से प्रेरित होकर वर्तमान को ढाले तो हमारी अनेको समस्याओ का समाधान अपेक्षाकृत सरल तरीको से हो सकता है।

---

# समाजवाद (Socialism)

—रतीराम यादव
वरिष्ठ अध्यापक

स्वीडेन के एक राजा ने अपने मत्री से कहा था 'If one is not a socialist up to the age of 25, it shows that he has no heart, but if he cotinues to be a socialist after the age of 25, it shows that he has no head' हम ऐसे ही युग मे विचरण कर रहे हैं, जिसमें एक ओर तो समाजवाद की निन्दा हो रही है तथा दूसरी ओर समाजवाद के आदर्शों के पुल बाधे जा रहे हैं। ऐसी स्थिति मे हम सबका कर्तव्य हो जाता है कि हम सब समाजवाद को परखें कि क्या समाजवाद ही जन, समाज और राष्ट्र का उद्धार कर सकता है ? अथवा इस 'वाद' के बाद क्या दूसरे 'वाद' को लाना होगा ? समाजवाद की यही समस्या आज 55 करोड भारतवासियो की है।

हम प्रो० जोड (Joad) के शब्दो को नही भुला सकते। उन्ही के शब्दो मे "समाजवाद का अपना कोई रूप नही होता, यह एक ऐसी टोपी है जिसका रूप प्रत्येक व्यक्ति के पहनने के कारण बिगड गया है।" यह सच भी है कि कितने प्रतिशत लोग ऐसे है जो समाजवाद को जानते हो और समाजवाद के आदर्शो का पालन करते हो। वास्तव मे यदि देखा जाये तो लोग समाजवाद को एक ही दृष्टि से देखना चाहते है और वह है 'क्रातिकारी समाजवाद', अर्थात् क्राति द्वारा देश मे व्याप्त आर्थिक विषमता को समाप्त करना। किन्तु इसका दूसरा पहलू भी उतना ही आवश्यक है जिसे हम 'विकासवादी समाजवाद' कहते हैं, जिसका उद्देश्य है देश मे आर्थिक विकास को अधिकतम बढाना तथा सामाजिक उद्योगो मे आधारभूत परिवर्तन करना। 1 अप्रैल 1951 स ही स्व० प० जवाहरलाल नेहरू ने प्रथम पचवर्षीय योजना का श्री गणेश इसी द्वितीय पहलू को लेकर किया था तब से निरतर समाजवाद विकसित ही होता जा रहा है। वतमान 21 सूत्रीय आर्थिक कार्यक्रम इसी समाजवाद का चरण है, जिससे राष्ट्र की नीव को सशक्त होना है।

सेलस ने समाजवाद को लोकतन्त्रवादी आन्दोलन कहा और कहा कि जनता को समाजवाद से दो बडे लाभ हैं, प्रथम अधिक से अधिक न्याय और दूसरे स्वतन्त्रता। जहा तक न्याय का प्रश्न हमारे देश से सम्बन्धित है, हमे यह नही भूलना चाहिये कि 'Taxation Enquiry Commission' ने भी यही कहा था कि लोगो की अधिकतम आय कम आय के वग के लोगो की 30 गुनी से अधिक नही होनी चाहिये, लेकिन इस तथ्य को कुछ अधिकतम आय के व्यक्ति भुला बैठे जिससे देश मे भ्रष्टाचार, महगाई, निम्न रहन-सहन का स्तर, बेरोजगारी, हडतालें आदि को बढावा मिला। जहा तक स्वतन्त्रता का प्रश्न है, सविधान मे स्पष्ट

कर दिया है। लेकिन लोगों ने आय कर (Income-Tax) जैसी महत्त्वपूर्ण मदों को अपने तक ही सीमित रखा। जिससे समय-समय पर सरकार को अन्य नियमों में संशोधन करना पड़ा।

सरकार सम्पत्ति के उचित वितरण के लिये निम्न उपायों को कार्य रूप में ला रही है।

1. महत्त्वपूर्ण उद्योगों और सेवाओं को सार्वजनिक नियन्त्रण में लाने का कार्यक्रम,

2. उद्योगो के संचालन मे व्यक्तिगत लाभ को समाप्त करके सामाजिक आवश्यकताओं की पूर्ति हेतु व्यापक कार्यक्रम, तथा

3. व्यक्तिगत लाभ का उद्देश्य हटाकर उसके स्थान पर सामाजिक सेवा (शिक्षा, अस्पताल, उद्योग, बचत आदि) का उद्देश्य स्थापित करना। इस तरह जहा समाजवाद का आदर्श इतना विशाल है वहां यह भी कहा जाता है कि समाजवाद अनेक फनों वाला सांप है, जब तक एक फन काटो, तब तक दूसरा फन उसके स्थान पर निकल आता है। समाजवाद मे यह भावना स्वतः जागृत हो जाती है कि हर व्यक्ति राज्य का नौकर हो जायेगा तथा उत्पादन, मांग, पूर्ति, कीमतें आदि सभी सरकार के हाथ में हो जायेगी। लेकिन इन सब धारणाओं के पश्चात् (जो कि गौण हैं) भी यदि समाजवाद की ओर सक्रिय कदम न उठाया गया तो देश में व्याप्त गरीबी, बेरोजगारी (शिक्षित, अशिक्षित) भ्रष्टाचार, अन्याय, मिलावट, जमाखोरी आदि आर्थिक कठिनाइयों के सामने देश डगमगा जायेगा। इस तरह से समाजवाद की भावना पूर्णतः ठीक है, और संसार को चाहिये कि वह उसे नष्ट होने से बचाये। तभी जन, समाज और हर राष्ट्र का कल्याण हो सकता है।

---

# महिला समाज को महावीर-दर्शन की देन

—डॉ० शान्ता भानावत, एम ए , पीएच डी
व्याख्याता, वीरबालिका महाविद्यालय, जयपुर

सन् 1975 का वर्ष हम अन्तर्राष्ट्रीय महिला वर्ष के रूप मे मना रहे हैं। इस दौरान महिलाओ की पारिवारिक, सामाजिक, आर्थिक और राजनैतिक स्वतन्त्रता की क्रियान्विति के विशेष प्रयत्न किये जायेंगे। यह हर्ष का विषय है कि आज के शिक्षित पुरुष वर्ग ने नारी-स्वातन्त्र्य के इस महत्व को समझा है और वह भी इस ओर पहल कर रहा है।

यह तथ्य ध्यान देने योग्य है कि इस समस्या की ओर आज से 2500 वर्ष पूर्व भगवान् महावीर का ध्यान गया था। उन्होने नारी को केवल आर्थिक और सामाजिक स्वतन्त्रता देने की बात ही नही कही, वरन् इससे भी आगे बढ कर नारी को अपने समग्र व्यक्तित्व का विकास करने के लिये आध्यात्मिक स्वतन्त्रता देने की बात भी कही।

महावीर कालीन समाज मे नारी की स्थिति बडी खराब थी। उसे धर्म के बोल सुनने का अधिकार नही था। गाजर, मूली, भेड, बकरियो की भाँति वह चौराहो पर खडी कर बेच दी जाती थी। बडे-बडे सेठ, श्रीमन्त उसे खरीद लेते और उसका उपयोग दासी की तरह करते थे।

इस प्रसग मे कुमारी चदना की उस घटना को हम विस्मृत नही कर सकते, जब एक सारथी ने उसे चाँदी के चद टुकडो के खातिर एक वैश्या के हाथो सौंपा था। वैश्या के घर नित्य नये भरतार करने और रगीले मादक पदार्थ सेवन की बात सुन कुमारी चन्दना का दिल रो पडा। उसने उसके साथ जाने से इन्कार कर दिया। तब वह धन्ना श्रेष्ठी के हाथो बेची गई। वहाँ उसे दासी का काम करना पडा।

चन्दना की भाँति न जाने कितनी नारियो को उस समय दासता की जजीरों मे जकड कर जीवन बिताना पडा होगा। नारी-स्वातन्त्र्य के हामी महावीर को यह सब कहाँ बरदाश्त था? समाज मे पददलित और उपेक्षित समझी जाने वाली नारी जाति के उद्धार के लिये ही तो उन्होंने अपने साधनाकाल के बारहवें वर्ष मे एक कठोर अभिग्रह धारण किया था। कोई राजकुमारी दासी बनी हुई हो, उसके हाथो मे सूप हो, जिसके कोन मे उडद के बाकुले पडे हो, वह देहली के बीच खडी हो, हाथों मे हथकडिया और पैरो मे बेडिया पडी हो, सिर मुंडित हो, आखो मे अश्रु और होठो पर मुस्कान हो, वह स्वय तीन दिन की भूखी हो, भिक्षा का समय बीत गया हो। ऐसी स्थिति मे यदि कोई राजकुमारी मुझे भिक्षा देगी तभी मैं आहार ग्रहण करूँगा, अन्यथा भूखा ही रहूँगा।

महावीर को इसी सकल्प मे निराहार विचरण करते-करते पाच माह पच्चीस दिन बीत गये। इस बीच अनेक राजाओ ने उनकी षटरस व्यजन की खूब मनुहार की, पर उन्हें सिर्फ उदर पूर्ति ही नही करनी थी। वे तो पददलित समझी जाने वाली नारी से भिक्षा लेकर उसके पद को गौरवान्वित करना चाहते थे।

महावीर का यह अभिग्रह दासी बनी राजकुमारी चन्दनबाला के हाथो पूरा हुआ। फिर प्रभु महावीर से प्रतिबोध पाकर चन्दनबाला ने दीक्षा अगीकार की। प्रभु महावीर ने अपने धर्म सघ मे पुरुष की भाति नारी को भी सम्मिलित किया। उन्होंने कहा—नारी व पुरुष की आत्मा एक है।

पुरुषों की भाँति नारियों को भी अपने विकास की पूर्ण स्वतन्त्रता है । नारी को पुरुष से हेय समझना, अज्ञान, अधर्म और अतार्किक है ।

प्रभु महावीर ने कहा—वासना, विकार और कर्मजाल को काटकर नारी मोक्ष की अधिकारिणी बन सकती है । उसे भी नि:सकोच धर्मोपदेश सुनने का वैसा ही अधिकार है जैसा पुरुष को है । प्रभु महावीर की वाणी से प्रेरित हो जयन्ती श्राविका ने उनसे अनेक तात्त्विक प्रश्न पूछे थे । अपने प्रश्नों का सही समाधान पा जयन्ती ने महावीर के पास दीक्षा अंगीकार की ।

प्रभु महावीर की वाणी से प्रभावित हो अनेक नारियो ने साधना का मार्ग अपनाया । यही कारण था कि उनके धर्मसघ मे पुरुष की अपेक्षा स्त्रियो की सख्या अधिक थी । चौदह हजार साधु थे तो छत्तीस हजार साध्वियाँ, उनसठ हजार श्रावक थे तो तीन लाख अट्ठारह हजार श्राविकाएँ ।

महावीर की दृष्टि मे नारी की मातृत्व शक्ति का बडा सम्मान था । उन्होने माता त्रिशला के अपार वात्सल्य भाव को गर्भ काल मे ही अनुभव कर लिया था । इसी कारण वे वैरागी बनकर चुपचाप घर छोड़ कर नही गये । अट्ठाइस वर्ष की उम्र मे दीक्षा लेने की उन्होने अनुमति मागी । जब माता ने अनुमति नही दी तो वे पत्नी, मां, बहन, अबोध पुत्री की मूक भावनाओ का आदर कर दो वर्ष तक और गृहस्थ जीवन मे रहे ।

भगवान् महावीर ने अपने समय मे, स्वातन्त्र्य की दिशा मे नारी को पुरुष के बराबर आत्मकल्याण के अधिकार देकर बहुत बडी क्राति की थी । पर बड़े दु:ख की बात है कि नारी-मुक्ति की दिशा मे महावीर का किया गया प्रयत्न आगे चल कर फिर धूमिल पड गया । मध्ययुग तक आते-आते नारी बालविवाह, पर्दाप्रथा, अधविश्वास, दासत्व, निरक्षरता जैसी कुरीतियो मे फिर कैद हो गई और उसका व्यक्तित्व दब गया ।

18वीं–19वी शती मे नारी-सुधार की दिशा मे फिर अनेक आन्दोलन गतिशील हुए । फलस्वरूप भारतीय सविधान मे नारी और पुरुष के अधिकारों मे किसी प्रकार का भेद नहीं रहा । उसे वयस्क मताधिकार दिया गया जो विश्व-इतिहास मे एक महत्त्वपूर्ण उपलब्धि है । बौद्धिक दृष्टि से भारतीय नारी पुरुष की अपेक्षा किसी भी तरह कम नही रही । आज हमारे देश में प्रधान मन्त्री एक महिला है । यहाँ स्त्रियाँ राजदूत, राज्यपाल रह चुकी है । वे मत्री, ससद्-सदस्या, इजीनियर, पायलेट, छाताधारी सैनिक, सभी कुछ है, रोजगार के सभी क्षेत्र उनके लिये खुले है । भारतीय नारी परिश्रम से जी चुराने वाली भी नही है । प्रतियोगिता परीक्षाओ मे वे पुरुषो से भी आगे बढ रही है ।

इतना होने पर भी आज जब हम अपने पारिवारिक. सामाजिक और राष्ट्रीय जीवन पर दृष्टि डालते है तो हमे चारो ओर अशाति, अनैतिकता, भ्रष्टाचार, रिश्वतखोरी, भाई भतीजावाद के दर्शन होते है । आज के मानव का लक्ष्य येनकेन प्रकारेण धन कमाना ही बन गया है । धन की तृष्णा उसके मन मे दिन-रात बढती जा रही है । वह हजारपति है तो लखपति बनना चाहता है और लखपति है तो करोड़पति । व्यक्ति की ये बढती हुई इच्छाएँ उसे अनैतिक कार्य करने की ओर प्रवृत्त करती है । उन्ही के वशीभूत हो वह गरीबो का पेट काट कर अपना घर भरता है । देश मे बढ़ती हुई जनसख्या महगाई, बेकारी विलासप्रियता आदि ने व्यक्ति को पथभ्रष्ट कर दिया है । आज मानव की दृष्टि भी विकारग्रस्त बन गई है । उसे गन्दे व अश्लील चित्र देखने मे आनन्द आता है । आज व्यक्ति के विचार भी विकारग्रस्त बनते जा रहे है । वह स्वय खाना-पीना और मौज करना चाहता है । दूसरे को खाते-पीते देख वह स्वय उससे ईर्ष्या करता है । वृद्ध माता-पिता की सेवा-सुश्रुषा मे उसे लज्जा की अनुभूति होती है । आज का व्यक्ति विनय को तिलाजलि दे, उच्छृखल बनता जा रहा है ।

इन सब दुष्प्रवृत्तिया का परिणाम यह हो रहा है कि हमारे जीवन मे घोर निराशाए, कुण्ठाए व्याप्त हो गई हैं। बौद्धिक और आर्थिक जगत् मे हमने आशातीत प्रगति की है जिससे हमे काफी भौतिक सुख-सुविधाए मिलने लगी हैं। पर हमारे विवेक श्रद्धा और चरित्र का स्रोत सूख जाने से मानसिक शाति नष्ट हो गई है। मानसिक शाति ही सब सुखो का मूल है। दुनिया की समस्त भोग-सामग्री व्यक्ति को उपलब्ध है पर यदि उसकी आत्मा को शाति नहीं तो वह विपुल सामग्री उसके लिए क्लेशकारी होगी। इसी मानसिक शाति को प्राप्त करने के लिये परिवार, समाज और राष्ट्र म व्याप्त सभी कुरीतियो को दूर करना होगा।

इन कुरीतिया को दूर करने म नारी ही विशेष पहल कर सकती है। वही परिवार और समाज की केन्द्र है। प्रकृति मे उसका कार्यक्षेत्र बाहरी नहीं, भीतरी है। वही घर की आतरिक समस्याओ को सुलझाती है। यदि उसकी दृष्टि सम्यक् होगी तो वह कम आमदनी मे घर का खर्च चला लेगी। वह फैशन और विलास की सामग्री तथा अनैतिक तरीके से कमाये गये धन का स्वागत नहीं कर, भ्रष्टाचार की बाढ को रोकने का प्रयत्न करेगी। परिवार का उच्छृखल नही बनने देगी। पारिवारिक सदस्यो म विनय, क्षमा, प्रेम धृति, जैसे गुणो का विकास करेगी। इन गुणो का विकास वह भगवान् महावीर द्वारा प्रतिपादित अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और परिग्रह परिमाण व्रत से कर सकती है।

यहा सक्षेप म उनका परिचय प्रस्तुत किया जा रहा है—

## (1) अहिंसा

नारी को अहिंसा म पूर्ण विश्वास रखना चाहिये। अहिंसा शब्द का अर्थ है—किसी की हिंसा नही करना, किसी को नहीं मारना। हिंसा का मुख्य कारण प्रमाद है। ये प्रमाद पाच प्रकार के होते हैं—(1) इन्द्रिया की विषयासक्ति, (2) क्रोध, मान, माया आदि मनोवेग (3) आलस्य व असावधानी (4) निन्दा, (5) मोह, राग, द्वेष आदि। ये पाचो प्रमाद हृदय को विकृत बनाते हैं जिससे अमैत्री और कलह की वृद्धि होती है। इसलिये नारी को सदैव इन प्रमादों से दूर रहना चाहिये। उसे सोचना चाहिये—सभी जीव जीना चाहते हैं, मरना कोई नहीं। जैसा व्यवहार मुझे अपने लिये पसन्द नही है, वैसा व्यवहार मुझे दूसरो के साथ भी नहीं करना चाहिये।

क्रोध मे आकर बिना कारण बच्चों को मारना-पीटना, दड देना, गाली देना, उनके प्राणो को कष्ट पहुँचाना भी हिंसा है। अपने को दूसरो से बडा मान कर घमण्ड करना, किसी का अपमान करना, किसी के गुप्त रहस्य को प्रकट करना, कपट पूर्वक व्यवहार करना विषय-भोग की वस्तुओ का सग्रह करना, आमोद-प्रमोद और स्वाद के वशीभूत होकर शराब, मास, आदि अभक्ष्य पदार्थों का सेवन करना या सेवन करने वाले की सराहना करना भी हिंसा है।

मुसीबत से घबराकर, या क्रोध मे आकर आत्मघात करना भी हिंसा है, क्योकि आत्मघाती भय, क्रोध, अपमान, लोभ कायरता आदि दुर्गुणों से प्रेरित होकर हिंसा करता है। ये दुर्गुण सद्गुणो का नाश करते हैं। इसलिये महिलाओ को ऐसे कुकर्म से बचना चाहिये।

## (2) सत्य

महिलाओ को सत्य मे पूर्ण निष्ठा रखनी चाहिये। घर मे किसी सदस्य की झूठी प्रशसा करना, जाली हस्ताक्षर करना, घर मे किसी दूसरे की वस्तु रखकर उसे देने से इन्कार करना, किसी की झूठी बात बनाना जैसी दुष्प्रवृत्तिया से नारी को बचाना चाहिये। परिवार को झूठे आचरण से बचाने के लिये स्वय के जीवन को पूर्ण सत्यनिष्ठ

बनाना उसका प्रथम कर्तव्य है ।

### (3) अचौर्य :

महिलाओ को किसी प्रकार के चौर्य कर्म मे सहायक नहीं बनना चाहिए। चोरी ही समस्त बुराइयों की जड़ है । इसी से समाज में अनैतिकता फैलती है । किसी पड़ौसी या अन्य किसी की चीज बिना उससे पूछे चोर वृत्ति से लेना, चोरी का माल खरीदना, चोर को चोरी करने मे किसी प्रकार की मदद देना, नकली वस्तु को असली बताना, मिलावट करना, नाप-तोल मे धोखेबाजी करना, टैक्स चोरी करना, ये सब चोरी है । यदि परिवार के व्यक्ति मिलावट या धोखाधड़ी का कार्य करते हो तो उनकी इस वृत्ति को रोकना नारी का प्रथम कर्तव्य है । इस व्रत के पालन से सम्पत्ति का अपहरण मिटकर न्याय-नीति का प्रसार होता है ।

आज महिलाओ मे तस्करवृत्ति से लाई गई विदेशी वस्तुएं खरीदने की प्रवृत्ति बहुत ज्यादा बढ़ गई है । यह भी बहुत बड़ी राष्ट्रीय चोरी है । इस चोरी से स्वावलम्बन की भावना को ठेस पहुँचती है । अतः इसकी रोकथाम में महिलाओं को प्रभावकारी भूमिका निभानी चाहिए ।

### (4) ब्रह्मचर्य :

नारी को ब्रह्मचर्य का पालन करते हुए स्वपति-सन्तोष रखना चाहिये । आज पाश्चात्य संस्कृति के प्रभाव से हमारे देश की नारियों मे भी सेक्स की खुली छूट की माग बढ़ती जा रही है । सस्ते प्रेम के नाम पर कई घृणित और कुत्सित व्यापार चलते है । फलस्वरूप समाज और राष्ट्र मे अनैतिकता पनप रही है । ब्रह्मचर्य व्रत का पालन करने वाली नारी नग्न नृत्य, अश्लील गायन, वैश्यावृत्ति तथा अन्य कुत्सित चेष्टाओं से सदैव दूर रहती है । उसका एक मात्र लक्ष्य रहता है—प्राण जाय पर शील धर्म न जाय । शील धर्म की रक्षार्थ उसे प्राण भी गँवाने पड़े तो वह हिचकती नही । नारी के शील और सयम-पालन से पूरे परिवार को संस्कारशील बनाने मे बड़ी मदद मिलती है । अपने चरित्र से वह पूरी पीढी को प्रभावित करती है ।

### (5) परिग्रह परिमाण :

इस व्रत की पालन करने वाली नारी मे धन के प्रति आसक्ति नही होती । वह धन-धान्य की निश्चित मर्यादा कर लेती है । उससे अधिक धन का सग्रह वह नही करती । यों तो इच्छाएं आकाश के समान अनन्त होती है । पर धन-धान्य, सोना-चादी आदि की निश्चित मर्यादा कर वह बढती हुई इच्छाओं पर अंकुश लगा लेती है । इसके पालन से समाज में आर्थिक विषमता मिटकर समता व शांति का प्रसार होता है । समाज मे व्याप्त अपहरण, शोषण, चोरी आदि बुराइयाँ इससे रुकती है ।

इस प्रकार जीवन मे अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और परिग्रह-परिमाण आदि व्रत धारण करने से परिवार और समाज मे प्रेम, आत्मीयता, सहृदयता, विश्वास, प्रामाणिकता, नैतिकता, समता आदि सद्गुणो की भावना का प्रचार-प्रसार होता है । जीवन अनुशासित, नियमित और कर्तव्यनिष्ठ बनता है ।

नारी सदा से सेवा परायण, सहनशील और त्याग की मूर्ति रही है । इस महिला वर्ष मे जहाँ हमे नारी को बाह्य कुरीतियो से मुक्त करना है, वहाँ उसके आतरिक जगत् को विकसित करने के भी सुनियोजित प्रयत्न करने आवश्यक है । क्योकि सदाचार, नैतिकता, ईमानदारी, कर्तव्यपरायणता जैसे गुण उसके आंतरिक जगत् मे ही स्थिर रहते है । और उसी से विकसित होकर उन्हे बाह्य जगत् मे अन्यत्र फैलने-पनपने का अवसर मिलता है । इसके लिये महिला स्वाध्याय-केन्द्र, महिला नैतिक-शिक्षण शिविर महिला साहित्य-परिषद् जैसे सास्कृतिक सगठन खड़े किये जाने चाहिये ।



# राष्ट्रीय सेवा योजना

राधामोहनलाल गुप्ता
एम कॉम, एल एल बी, शिक्षा-शास्त्री
परियोजना अधिकारी, राष्ट्रीय सेवा योजना

राष्ट्रीय सेवा योजना का उद्देश्य देश के युवकों को समाज सेवा के माध्यम से शिक्षित करना है। इस योजना का प्रमुख उद्देश्य शैक्षिक है और उद्देश्य की पूर्ति का आधार तथा माध्यम है समाज सेवा। परन्तु यह सब आरम्भिक उद्देश्य है। विद्यार्थियों का स्वविकास ही इस योजना का आधारभूत उद्देश्य है।

किसी भी देश के उज्ज्वल भविष्य के लिए उस देश का युवक ठोस और सुदृढ आधारशिला प्रमाणित होता है। देश के युवकों का व्यक्तित्व-विकास अत्यन्त आवश्यक है। जीवन की यथार्थता और शिक्षा-प्रणाली के बीच एक गहरी खाई है तथा राष्ट्रीय सेवा योजना इस खाई को पाटने का एक महान् प्रयास है।

देश के युवा वर्ग के लिए मूलरूप से 1948–49 में 'राधाकृष्णन् आयोग' द्वारा राष्ट्रीय सेवा योजना का शुभारम्भ हुआ। परन्तु सितम्बर 1969 में भारत सरकार ने चतुर्थ पचवर्षीय योजना के अंतर्गत प्रयोगात्मक योजना के आधार पर, औपचारिक रूप में राष्ट्रीय सेवा योजना शुरू की।

सन् 1970-71 वर्ष के अंत तक 17 राज्यों के 41 विश्वविद्यालयों के लगभग 97,000 विद्यार्थी इस राष्ट्रीय योजना से सम्बद्ध थे। अब तक यह संख्या ढाई लाख तक पहुँच गयी होगी और करीब-करीब 4 करोड 25 लाख रुपये की धन-राशि की व्यवस्था इस योजना के लिए है।

राजस्थान विश्वविद्यालय से सम्बद्ध प्रत्येक कॉलिज में यह योजना सफलता के साथ पनप रही है, पर अब भी बहुत कुछ करना शेष है।

कॉलिज स्तर पर योजना का चयन कॉलिज अपने आप करते हैं। विभिन्न कॉलिजो द्वारा शिविर लगाये जाते हैं और इन शिविरो में शारीरिक श्रम के साथ साथ मनोरंजन तथा ज्ञान की बातें भी शामिल रहती हैं।

राष्ट्र के सन्तुलित विकास के लिए यह परम आवश्यक है कि शारीरिक और बौद्धिक श्रमजीवियों में परस्पर समन्वय स्थापित किया जाये। समाजवादी समाज की रचना के लिए तो यह समन्वय पहली शर्त है। इसलिए युवा पीढी को इस दिशा में प्रशिक्षित करना आज के भारत में सर्वाधिक महत्त्व का प्रश्न है ताकि कल का समाज मनोवांछित बन सके। राष्ट्रीय सेवा योजना के माध्यम से युवा छात्र-छात्राओं को ऐसे ही समाज की रचना के लिए प्रशिक्षित किया जा रहा है और वैज्ञानिक एवं तकनीकी ज्ञान से अर्जित सुख-सुविधाओं को अशिक्षित एवं साधनहीन लोगों तक पहुँचाने का यह एक सशक्त माध्यम सिद्ध हो रहा है।

राष्ट्रीय सेवा योजना भारत सरकार की "अनुभूत आवश्यकता है", जिसने राष्ट्रीय सेवा योजना की आधारशिला ही नहीं, वरन् उसके प्रशासनिक ढांचे को कार्यान्वयन के लिए वित्त का प्रबन्ध भी किया है। भारत सरकार, समुदाय तथा

युवा-वर्ग राष्ट्रीय सेवा योजना के सन्दर्भ मे परस्पर बद्ध है ।

## राष्ट्रीय सेवा योजना के उद्देश्य

राष्ट्रीय सेवा योजना का प्रमुख उद्देश्य शैक्षिक है और इस उद्देश्य की पूर्ति का आधार और माध्यम, समाज सेवा है । विद्यार्थियों का स्वविकास ही इस योजना का आधारभूत उद्देश्य है । इसके अतिरिक्त कुछ उद्देश्य इस प्रकार हो सकते है—

(1) लोगों के साथ मिलकर कार्य करना;

(2) समाज के किसी वर्ग-विशेष की 'अनुभूत आवश्यकता की पूर्ति;

(3) विद्यार्थियों में समाज-सेवा के माध्यम से लोकतांत्रिक नेतृत्व, कार्यक्रम संरचना और विकास के क्षेत्रों में निपुणता की प्राप्ति और उसका विकास;

(4) वास्तविकता की आधार भूमि पर कार्य करते हुए विद्यार्थियों तथा समाज के सदस्यों का ज्ञानवर्द्धन;

(5) सृजनात्मक तथा रचनात्मक कार्यो में विद्यार्थियों को प्रवृत्त करना;

(6) विद्यार्थियों मे आत्मानुशासन की भावना को जगाना;

(7) शिक्षा जगत् (विशेष रूप से विद्यार्थी एवं शिक्षक वर्ग) में परस्पर घनिष्ठता, प्रेम और सद्भावना जागृत करना ।

समाज सेवा का मतलब मात्र यह नहीं है कि जयपुर शहर या किसी और शहर के छात्र किसी गांव में जाकर वहां की गलियां साफ करदें या नालियो की सफाई करदें । शिविरार्थियों का कार्य तो मार्ग प्रशस्त करना, कार्य का महत्त्व बताना तथा नये-नये ढंग सुझाना ही है । एक बात का विशेष ध्यान रखना चाहिए कि प्रत्येक कार्य में उस क्षेत्र के निवासियों की सहायता अत्यन्त आवश्यक है । इस सहायता एवं सम्पर्क के अभाव मे यह सब समाज सेवा योजनायें नहीं कहलायेंगी, बल्कि कामचोर बनाने वाली योजनायें कहलायेगी ।

जहाँ तक सम्भव हो एन. एस. एस. के शिविर बहुत दूर नहीं लगने चाहिये । केवल राष्ट्रीय संकट, जैसे बाढ़ या अकाल मे सहायता के लिए ही दूर-दूर शिविर आयोजित किये जा सकते है । इसी सन्दर्भ मे सुबोध महाविद्यालय द्वारा भी 'युवा अकाल बनाम' के अन्तर्गत एक शिविर चाकसू में लगाया गया था जिसकी अवधि 27 दिन की थी । यह शिविर अत्यन्त सफल रहा ।

हमारे महाविद्यालय के छात्र इस योजना के अन्तर्गत हो रहे कार्यक्रमों मे बड़े ही उत्साहपूर्वक सक्रिय भाग लेते आ रहे है । अभी तक कई शिविरों का आयोजन किया जा चुका है और ये शिविर चाकसू, सांगानेर, वाटिका एवं कुंडा ग्रामों में सफलता-पूर्वक आयोजित किये जा चुके हैं । इसके अलावा जयपुर शहर में इन छात्रों द्वारा दो बार नागरिक सुरक्षा का प्रदर्शन भी किया जा चुका है जिसको हजारों लोगों ने देखा और उसकी सराहना की है ।

अन्त में मैं तो यही कहूंगा कि आज राष्ट्रीय सेवा योजना की सफलता के लिए प्रत्येक युवक को जागरूक करने की परम आवश्यकता है। छात्रों को तथा समाज को इस योजना का महत्त्व बताना नितान्त जरूरी है । इसके लिए बहुत कुछ करने की आवश्यकता है ।



भूमिहीनो मे फालतू भूमि का वितरण करने के लिए पूरे उत्साह से काय किया जा रहा है। मुद्रा-स्फीति रोकने सबधी हमारी नीति को जारी रखा जा रहा है। विदेशी मुद्रा साधनों के प्रति हमारा दृष्टिकोण उचित रूप से सन्तोषजनक है। आवश्यकता के अनुसार आयात का प्रबन्ध किया जा रहा है ताकि पर्याप्त सप्लाई बनी रहे। राज्य सरकारो से पहले ही कह दिया गया है कि वे मूल्य सूची टागने और भण्डार सबधी सूचना देने के लिए व्यापारियो को सलाह दें। जमाखोरो और नियमो का उल्लघन करने वालो को कडा दण्ड दिया जा रहा है। वस्तुओ के मूल्य गिरने की प्रवृत्ति भी दिखाई दे रही है। अधिक कृषि और उत्पादन के लिए जल और विद्युत की महत्त्वपूर्ण भूमिका के माध्यम से पूरा प्रयास किया जा रहा है। बिजली की स्थिति मे पहिले से सुधार हुआ है। हमारे देश मे लोगो को रोजगार देने के सबध मे कृषि के बाद हाथकरघा उद्योग का दूसरा स्थान है। अत बुनकरो को उचित दाम पर आवश्यक वस्तुओं की सप्लाई करने के लिए हाथकरघो के लिए अलग से एक विकास आयुक्त की नियुक्ति की जा रही है और बुनकरो को और अधिक सुरक्षा प्राप्त की जा रही है। कारखाना क्षेत्र मे नियन्त्रित कपडा योजना मे सुधार किया जा रहा है ताकि धोतियो, साडियो और कपडो की किस्म मे सुधार हो और इनको देहाती और शहरी क्षेत्रो मे दुकानो के माध्यम से बेचा जा सके। खाली तथा अतिरिक्त भूमि का समाजीकरण करने के लिए कानूनी कदम उठाये गए हैं जिसमे राष्ट्रीय हितो की हानि भविष्य मे न हो सके तथा भूमि के मूल्यों मे सौदेबाजी बन्द हो जाय। कर की चोरी के अपराध को बिल्कुल बन्द करने के लिए कठोर कदम उठाये गये हैं। शिक्षा के क्षेत्र मे एक महत्त्वपूर्ण कदम उठाया गया है। सभी स्कूलो, कॉलेजो और विश्वविद्यालयो के विद्यार्थियो को पाठ्य पुस्तकें और कापियां आदि उचित मूल्यो पर उपलब्ध कराने की व्यवस्था की गई है तथा पुस्तक-कोष, अल्प-बचत-योजना, सचयिका, छात्र सहायता कोष आदि की स्थापना एव व्यवस्था की गई है। इसमे हमारी 'सुबोध' शिक्षण सस्थाएँ अत्यधिक योगदान कर रही हैं तथा किसी से पीछे नही हैं। निर्धन छात्रा तथा छात्राओं को वस्त्र तथा प्रत्येक प्रकार की आर्थिक सहायता दी गई है और यह दृढ़ निर्णय ले लिया गया है कि धन के अभाव मे कोई भी विद्यार्थी शिक्षा प्राप्त करने से वञ्चित नही होगा। इस प्रकार 'सुबोध' परिवार मे सभी व्यक्तियो की प्रगति के लिए समान अवसर उपलब्ध कराने की अद्वितीय व्यवस्था की गई है। हमारी मान्यता है कि भारत का भविष्य युवा पीढी के हाथो मे है। अत युवा पीढी देश को सच्चा नेतृत्व प्रदान कर सके और निर्बाध प्रगति के पथ पर अग्रसर हो सके, इसका समुचित प्रबन्ध 'सुबोध' के लिए उपलब्ध है। ❖

# अध्यापक जीवन : एक विश्लेषण

—सुभाषचन्द्र पारीक
एम० ए०, बी० एड०
वरिष्ठ अध्यापक (इतिहास)

'अध्यापक' शब्द का उच्चारण करते ही ऋगवेदकालीन गुरु परम्परा का स्मरण अनायास ही हो जाता है जबकि शिक्षण कार्य में रत रहना आश्रम व्यवस्थानुसार जीवन का एक आवश्यक अग तथा अपेक्षित कर्तव्य था । ज्ञानार्जन का उद्देश्य मात्र ज्ञान प्राप्त कर जीविकोपार्जन के योग्य बनना ही नहीं था वरन् व्यक्तिगत, सामाजिक एवं धार्मिक मूल्यों की रक्षा, स्थापना एवं वृद्धि करना भी था । तत्कालीन समाज के अध्यापकों की निस्वार्थ भावना, कर्त्तव्यपरायणता एवं वैचारिक-उच्चता आज भी हमारे मन को मोह लेती है किन्तु कोई प्रेरणा नहीं देती, क्योंकि आधुनिक युग के परिवर्तित समाज मे अध्यापक को न तो प्राचीनकाल की भाति सामाजिक संरक्षण प्राप्त है जो उसे नि.स्वार्थ विद्यादान हेतु प्रेरणा देता था, न ही वह राजनैतिक प्रोत्साहन प्राप्त है जो उसकी बौद्धिक गरिमा को अक्षुण्ण बनाये रखता था और न ही वह धार्मिक बन्धन है जो उसे कर्तव्यपरायणता की प्रेरणा देता था । जीवन के चार प्रमुख पक्ष—धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष में से मोक्ष अपनी अस्पष्टता के कारण तथा धर्म अपनी जटिलता के कारण स्वत: ही समाप्तप्राय: से हो गए है । समाज परिवर्तनशील एवं गतिशील है । किन्तु अनुभव स्पष्ट करते हैं कि परिवर्तन और गति की दिशा का झुकाव एवं रुझान जीवन के दो ही पक्षो अर्थात अर्थ एवं काम की ओर ही हुआ है । इस दिशाबोध का मूल प्रेरक तत्व औद्योगिक विकास रहा है जिसने अध्यापन कार्य को सामाजिक कर्त्तव्य के स्थान पर विशेष वर्ग के कर्त्तव्य तक सीमित कर दिया है । अध्यापक एक वर्ग बन गया है ।

आज का अध्यापक वर्ग विभिन्न कुण्ठाओं, अन्तर्द्वन्द्वों एवं मानसिक विकारों का केन्द्र बन गया है । वह एक रचनात्मक विध्वंस को अपने अन्तरंग में संजोये है । किन्तु यह विध्वंस समाज का नही स्वयं उसका अपना है । भारतीय शिक्षा-व्यवस्था में अध्यापक का स्थान रेत के उस पिरामिड की भांति है जिसके सर्वोच्च शिखर पर वह प्रस्तर बना बैठा है और सम्पूर्ण शिक्षा का ढाँचा उसके नीचे कसमसा रहा है । इसका मूल कारण है अध्यापन कार्य का परिवर्तित स्वरूप । अध्यापन एक व्यवसाय बन गया है तथा अन्य व्यवसायों की भांति धनोपार्जन की एक विधि बन गया है । आज का मध्यम वर्ग अथवा बुद्धिजीवी वर्ग अपने अस्तित्व की रक्षा के लिए जो सघर्ष कर रहा है, अध्यापक भी उससे किस प्रकार अछूता रह सकता है । वह निम्न- वर्ग मे चले जाने के भय से तथा

उच्च वग के साथ समायोजन बनाए रखने की कामना से प्रत्येक क्षण प्रत्येक अवसर पर समाज मे तिरस्कार, प्रलोभन एव दुराग्रहो का शिकार बनता है। शिक्षा-जगत पर बुद्धिजीवी वग का प्रभाव, हस्तक्षेप एव निर्देशन भी इसके लिए पर्याप्त रूप से उत्तरदायी हैं। ज्ञान पर पूजी का अकुश आज इस सीमा तक बढ गया है कि अध्यापक का वैयक्तिक स्वातन्त्र्य, स्व-चिन्तन एव स्वाध्याय भी डगमगाने लगा है। प्रतिष्ठा की रक्षा एव प्रतिष्ठा प्राप्ति की इच्छा इन दो तत्वो ने शिक्षा के क्षेत्र मे अध्यापक का स्थान गौण बना दिया हैं। आज का अध्यापक अपने थोथे आदर्शों के सहारे, अतीत की दुहाई देकर तथा राष्ट्रनिर्माण का ढोग रचा कर समाज मे अपना स्थान सुरक्षित एव अक्षुण्ण बनाए रखना चाहता है। दूसरी ओर अबुद्धिजीवी वग अन्य समस्त उपादनो को अपने लिए सुरक्षित कर लेने के पश्चात ज्ञान के स्रोतो को भी अपने हाथों मे केन्द्रित कर प्रतिष्ठा प्राप्त करना चाहता है। अतएव यह अत्यावश्यक है कि राष्ट्रीय स्तर पर निर्णय कर शैक्षणिक उद्देश्यो की सफलता पूवक उपलब्धि प्राप्त करने हेतु, शिक्षा के आधारभूत स्तम्भ अध्यापक वर्ग को अनावश्यक प्रभावो से मुक्त कराने के लिए तथा राष्ट्रीय एकरूपता स्थापित करने के लिए शिक्षा का सभी स्तरो पर राष्ट्रीयकरण हो।

पुनश्च अध्यापको के कतव्यो की महत्ता को ध्यान मे रखते हुए एक समान आचार सहिता का निर्माण कर उसे यथासम्भव शिक्षा के सभी स्तरो पर लागू किया जाए। आज साधारणत अध्यापक की समस्त चारित्रिक एव नैतिक गुणो का अपेक्षा की जाती है जिनका सामान्यत समाज में अभाव है। अध्यापक की दुर्बलताओं की भरसना की जाती है, उसे मानव समाज मे रह कर देवता बनने का उपदेश दिया जाता है। इमसे उसके मन मे खिनता, उदासीनता एव अन्यमनस्कता का प्रवाह होने लगता है जो स्वय शिक्षक, समाज व सामाजिक मूल्यों के लिए घातक है। इसके निराकरण के लिये जहा एक ओर अध्यापक की सामाजिक और आर्थिक स्थिति मे सुधार करना आवश्यक है वहा दूसरी ओर अध्यापन कार्य मे अनिच्छा पूवक किन्तु परिस्थितिवश प्रविष्ट होने वाले व्यक्तियो पर प्रतिबन्ध लगाया जाना आवश्यक है। योग्य, उत्साही एव स्वप्रेरित —ऐसे व्यक्तियों को ही इस कार्य हेतु प्रविष्ट किया जाए जो शिक्षा को व्यवसाय के स्थान पर कत्तव्य समझ कर अपना सकें। प्राय शिक्षा जगत मे ऐसे असख्य व्यक्ति मिल जायेंगे जो उपाधिया प्राप्त करने मे लगे रहने के पश्चात कोई अन्य उपयुक्त व्यवसाय प्राप्त न कर सकने के कारण अपनी उपाधियो के आधार पर अध्यापक बन जाते हैं। उपयुक्त छात्रो को अध्ययन काल मे ही अध्यापन कार्य हेतु उचित निर्देशन देना तथा परिपक्व हो जाने पर नियुक्त करना आवश्यक है जिसे सुनियोजित एव प्रभावशाली ढग से केवल सरकार ही कर सकती है। इस सन्दभ मे वतमान शिक्षा व्यवस्था के अन्तर्गत अध्यापको की नियुक्ति के सम्बन्ध मे व्याप्त विरोधाभासो एव असगतियो पर भी दृष्टिपात कर लेना अनुपयुक्त न होगा। आज विभिन्न प्रशासकीय एव कार्यालय कर्मचारियो के पदो पर प्रतियोगी परीक्षाओ के माध्यम मे नियुक्तिया की जाती है जबकि अध्यापकों की नियुक्तियो मे यह प्रक्रिया नही अपनायी जाती है। जहा अन्य पदों के लिए उपाधिया को योग्यता के मानक मापदड के रूप मे स्वीकार नही किया जाता है, वही अध्यापक के पद के लिए इन्ह ही उपयुक्त व मानक मापदड के रूप मे स्वीकार कर लिया जाता है। क्या इसका यह अथ नही हुआ कि अन्य पदो के लिए तो योग्यता की आवश्यकता है किन्तु अध्यापक के लिए नही? क्या विश्वविद्यालयो की उपाधियां अध्यापन कार्यों के लिए तो उपयुक्त हैं किन्तु अन्य

कार्यो के लिए नहीं ? यदि हम उपाधियों को योग्यता के वास्तविक मूल्यांकन का आधार मानते है तव यह विरोधाभास क्यों ? और यदि हम इन्हें मूल्यांकन के आधार के रूप में स्वीकार नहीं करते है तव इन्हें प्रदान करने की उपयोगिता ही क्या है ? क्यों नही उपाधियां प्रदान करने की प्रणाली को ही समाप्त कर दिया जाये ? ऐसा करने से एक तो शिक्षा पर अनावश्यक व्यय भार मे न्यूनता लाना सुलभ हो सकेगा दूसरे उपाधियों के प्रति व्याप्त सामान्य मोह को समाप्त किया जा सकेगा तथा शिक्षा प्राप्ति का आधार दक्षता एवं योग्यता अर्जित करना सम्भव हो सकेगा । सारांश मे हमें अध्यापको की नियुक्ति सम्बन्धी प्रणाली एव उससे सम्बन्धित शंकाओ पर पुनर्विचार करना आवश्यक है ।

पुन: आज के अध्यापक वर्ग की एक विकट समस्या ज्ञान का क्रमिक ह्रास है । विद्यालय स्तर तथा इससे सम्बन्धित समस्त स्तरो पर अध्यापक का सचित ज्ञान समय की गति के साथ-साथ स्थिरता को प्राप्त करता चला जाता है । उसके ज्ञान का विस्तार उससे सम्बन्धित कक्षाओं के पाठ्यक्रम एवं विषय वस्तु तक सीमित हो जाता है । यही कारण है कि उसे स्वयं की योग्यता पर भी अविश्वास होने लगता है । यह अविश्वास हीन-भावना का जनक है । इसका प्रमुख कारण है अध्यापको मे ज्ञान-विस्तार की प्रेरणा का अभाव तथा अध्यापन कार्य के अतिरिक्त कार्यो मे अत्यधिक व्यस्तता । पुन: अध्यापक को अपने कार्य-सम्वन्धी ज्ञान से अधिक ज्ञानार्जन करने के पश्चात भविष्य मे किसी निश्चित लाभ (भौतिक लाभ) की प्राप्ति की कोई सम्भावना नही होती । वुद्धि-क्षय की इस प्रक्रिया को प्रतिवन्धित करने हेतु मेरा दृढ़ मत है कि कम से कम सत्र मे एक वार प्रत्येक अध्यापक को योग्यता-वृद्धि (उपाधियां वृद्धि नही) के अवसर सुलभ कराये जाये तथा निश्चित स्तर तक की योग्यता अथवा दक्षता प्राप्त करने वाले अध्यापकों को आर्थिक अथवा भौतिक रूप से लाभान्वित करके ज्ञान-विकास के लिये प्रेरित किया जाये ।

पुन: अध्यापक के अध्यापन कार्यो के मूल्यांकन की प्रणाली अत्यन्त दोषपूर्ण एवं अस्वाभाविक है । कितनी आश्चर्यजनक बात है कि अध्यापक के कार्यों के मूल्यांकन का आधार दूसरों के कार्य होते है । अध्यापक स्वयं अपने कार्यो के लिए नहीं वरन् छात्रों के कार्यो के लिए उत्तरदायी होता है । यदि अध्यापक पर किसी छात्र विशेष अथवा समूह विशेष को सम्पूर्ण अध्ययन-काल में निर्देशन अथवा अध्यापन का उत्तरदायित्व होता तव तो शायद यह उपयुक्त था कि अध्यापक उसके विकास की असफलता के लिये दोषी होता जैसा कि प्राचीन-काल में एक गुरु एक गुरुकुल की व्यवस्था थी । किन्तु आज जवकि छात्र विभिन्न श्रेणियों में विभिन्न अध्यापकों के सम्पर्क मे रहकर विकसित होता है, समाज व परिवार के दूषित वातावरण का शिकार बनता हुआ प्रगति के चरणो को लांघता है, मात्र उपाधि प्राप्त करने के लिए अनुचित साधनों का उपयोग करने परीक्षाये उत्तीर्ण करने मे नही हिचकता है—तव किसी निश्चित स्तर पर कोई अध्यापक विशेप उसकी असफलता अथवा शैक्षणिक व्यवधान के लिए कैसे उत्तरदायी हो सकता है ? आज जवकि हमारे यहाँ छात्रों को विद्यालयो में प्रवेश देते समय उसकी वास्तविक रुचियों, उसकी मानसिक वुद्धि-लब्धि, उसके द्वारा अर्जित योग्यता का निश्चित एव निष्पक्ष मूल्यांकन की सुविधाये सुलभ नही है अथवा व्यवहार में लायी जाती है तव अध्यापक से यह अपेक्षा किस प्रकार की जा सकती है कि वह प्रत्येक छात्र को निश्चित अवधि में उपयुक्त स्तर तक पहुँचाने में सक्षम हो सकेगा । इसके लिए वर्तमान परीक्षा प्रणाली सर्वाधिक उत्तरदायी है । यदि विभिन्न

सेवाओ के लिए सरकारी, गैर सरकारी अथवा अर्ध सरकारी सगठन व सस्थायें निश्चित उपाधि अथवा योग्यता प्राप्त प्रत्याशी की पात्रता पर सन्देह कर पुन परीक्षा देने के लिए बाध्य कर सकती हैं तब अध्यापक को क्यो नही यह अधिकार दिया जाता है कि वह केवल उन्ही छात्रो को शिक्षा देने का उत्तरदायित्व ले जिन्हें वह स्तर के अनुकूल अथवा उपयुक्त अनुभव करता है। ऐसी प्रणाली को स्वीकार करने व व्यवहार मे लाने मे कुछ कठिनाइया अवश्य आ सकती हैं किन्तु यह असम्भव नही। साराश मे अध्यापक के कार्यो के उचित एव निष्पक्ष मूल्याकन के लिए उपाधिया का शिक्षा से विच्छेद करना, तथा दायित्वों के साथ-साथ अध्यापक के अधिकारो का भी विस्तार करना आवश्यक है।

अन्त मे वर्तमान परिस्थितियो मे जबकि हमारा देश व राष्ट्र परतन्त्रता व स्वतन्त्रता के सक्रमण काल की सीमाओ मे सघपरत होकर प्रगति व विकास की सीढियाँ लाँघने का भरसक प्रयत्न कर रहा है, पुरानी पीढी और नयी पीढी के मध्य का अन्तर बढता जा रहा है। प्रत्येक क्षेत्र मे नैतिकता के सम्मुख प्रश्नचिह्न लगे हैं, यह अत्यन्त आवश्यक है कि हम अपनी सम्पूर्ण शिक्षा-व्यवस्था, शिक्षा-प्रणाली तथा शैक्षिक उद्देश्यों पर पुनर्विचार कर अध्यापक के लिए ऐसी परिस्थितियाँ, सुविधायें तथा प्रेरक स्रोत उपलब्ध करायें जिससे वह राष्ट्र की आकाक्षाओ एव आवश्यकताओ के अनुकूल नागरिकों के राष्ट्रव्यापी निर्माण मे तल्लीन हो सके। राष्ट्र का भविष्य एव वतमान दोनो ही इस तथ्य की अवहेलना नही कर सकते कि आदश नागरिक ही वास्तविक राष्ट्र निर्माता है तथा अध्यापक आदर्श नागरिको के निर्माण म सर्वाधिक योग प्रदान करने म सक्षम ह और रहगा। ●

स्वर्ण-जयन्ती की चकाचौंध में—

# कहीं हम इन्हें भुला न दें !

—सन्तोषचन्द्र कर्णावट, एम.ए, एलएल.बी.
उपाध्यक्ष,
श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति

सन् 1925 में पूज्य मुनिराज श्री माधव मुनि जी की सत्प्रेरणा से एक प्राथमिक शाला के रूप में स्थापित श्री जैन सुबोध विद्यालय आज बड़े हर्षोल्लास एव धूम-धाम से अपनी स्वर्ण-जयन्ती मना रहा है तथा इस अवसर पर महाविद्यालय के भूतपूर्व प्राचार्य श्रीयुत् बालचन्द्रजी वैद्य व अन्य महानुभावों का अभिनन्दन भी किया जा रहा है। भारत के महामहिम राष्ट्रपति महोदय, राजस्थान व आन्ध्र प्रदेश के राज्यपाल, कतिपय केन्द्रीय मंत्री, राजस्थान के मुख्यमत्री महोदय एवं अन्य मन्त्रीगण तथा अनेक बडे शिक्षाविद्, अधिकारीगण, कवि व शायर तथा गणमान्य नागरिको एवं सामाजिक कार्यकर्त्ताओं के पदार्पण से न केवल श्री जैन सुबोध महाविद्यालय अपितु उच्च माध्यमिक विद्यालय, बालिका माध्यमिक विद्यालय एवं प्राथमिक शाला भी गौरवान्वित हो उठेगे। इन सबसे भी अधिक गौरव का अनुभव करेगी श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति, जो उपर्युक्त संस्थाओं के अतिरिक्त भी कतिपय अन्य संस्थाओं का सफलतापूर्वक संचालन कर रही है।

केवल जयपुर नगर ही नही बल्कि समूचे राजस्थान की निजी शिक्षण सस्थाओं में सुबोध विद्यालयों का अपना एक विशिष्ठ स्थान है। सामाजिक एवं सरकारी स्तर पर आज जो प्रतिष्ठा एवं सम्मान सुबोध शिक्षण-संस्थाओं को प्राप्त है, उसके इतिहास पर यदि हम दृष्टिपात करे तो अनेक ऐसे अध्यापकों के चित्र हमारे स्मृति-पटल पर उभर कर आते है, जिनकी सेवाओं को स्वर्ण-जयन्ती के इस पुनीत अवसर पर याद न करना उनके साथ तो अन्याय होगा ही, हम स्वयं अपने साथ भी अन्याय करेंगे। अपने साथ अन्याय, मैं इसलिये कहूंगा क्योंकि हममें से अधिकांश ने अपनी प्रारम्भिक शिक्षा सुबोध विद्यालयों मे ही प्राप्त की है और जीवन के क्षेत्र में आज जो कुछ भी हम है उनकी बुनियाद उन्हीं अध्यापकों द्वारा की गई ज्ञान-वर्षा से सिंचित हुई है।

चूँकि मैंने श्री जैन सुबोध हाई स्कूल में सर्वप्रथम सन् 1947 में तृतीय कक्षा में प्रवेश लिया था, अतः उससे पूर्व के इतिहास के बारे में तो मेरी विस्तृत जानकारी नहीं है तथापि 28 वर्षो की अवधि भी एक संस्था के जीवन में कम नही होती। मुझे अच्छी तरह याद है आज भी मेरे स्कूल जीवन के प्रथम अध्यापक श्री मोहनलालजी माथुर की वह सरल व सादगीयुक्त प्रतिमा, जो उन्होने प्रारम्भ से अंत तक बनाये रखी एव इस विद्यालय की प्रारम्भिक पौध को सीचने मे उन्होंने अपना सारा जीवन ही खपा दिया। वे 'मुंशीजी मा'साब' के नाम से मशहूर थे। कुछ ऊँचा-सा

ढीला सफेद पाजामा, लम्बा कोट एवं सिर पर साफा बाँधे मझोले कद व श्याम वर्ण के उन मुंशीजी मा'साब की कक्षा का प्रथम दिन का यह वाक्य आज भी मेरे कानों में गूंज रहा है — "ऐ लड़को ! दो कापियाँ बनाओ एक घर के लिये दूसरी स्कूल के लिये।" तृतीय कक्षा में व ही हमारे कक्षाध्यापक भी थे और गणित के अध्यापक भी। कक्षा अध्यापक होने के नाते वे हर छात्र को अत्यधिक निकटता से जानने की कोशिश किया करते थे और इस प्रयास में वे अधिकांश छात्रों के अभिभावकों से मिलने स्वयं ही उनके घर चले जाते थे। कितने अध्यापकों में है आज यह आत्मीयता ? मुंशीजी मा'साब ने शायद (?) अपना अध्यापन जीवन इसी संस्था में प्रारम्भ किया था और वे यहीं से रिटायर भी हुए। कहने का तात्पर्य यह है कि उन्होंने अपना सारा जीवन इसी संस्था को अर्पित कर दिया। कभी-कभी हाथ में छोटी-सी बेंत रखने वाले, किन्तु उसका छात्रों की पिटाई के लिये कभी उपयोग न करने वाले उन सौम्य व सरल प्रकृति के मुंशीजी मा'साब को स्वर्ण जयन्ती के इस अवसर पर मेरा शत्-शत् नमन।

मुंशीजी मा'साब की भाँति ही एक और व्यक्तित्व, जो इस समय याद आकर आँखें नम कर रहा है, वह है—श्रीयुत् श्यामनारायणजी निगम का। श्यामनारायणजी मा'साब तो आज भी 'ज्ञान प्रकाश भवन' के हर कमरे से झाँक रहे नजर आते हैं। विद्यालय भवन का कोई हिस्सा, ऐसा कमरा या छत नहीं होगी, जहाँ श्यामनारायणजी ने कक्षा न ली हो। यदि यह भी कहूं तो अतिशयोक्ति नहीं होगी कि सुबोध विद्यालय में सेवारत होने से सेवा निवृत्ति काल तक जिस किसी भी छात्र ने मिडिल स्तर तक विद्याध्ययन किया, वह श्री निगम साहब द्वारा अवश्य पढ़ाया गया होगा। कायस्थ जाति का वंशानुगत प्रभाव लिये सफेद ढीला पाजामा, बन्द गले का कोट, काली टोपी व गले में मफलर तथा हाथ में छाता अथवा बेंत लिये जब श्यामनारायणजी स्कूल में प्रवेश करते थे तो दरवाजे पर ही नारायण बाबा, कल्याण व छाजूराम यंत्रवत खड़े हो जाया करते थे। छात्रों से पुत्रवत प्रेम रखने वाले (उनके अपना कोई पुत्र नहीं था) निगम साहब जितने सहृदय थे, उतने ही पढ़ाई व अनुशासन के मामले में सख्त भी थे। गणित उनका मुख्य विषय था, किन्तु वे प्रायः अंग्रेजी भी पढ़ाया करते थे। होम वर्क न करने वाले छात्रों की ऊपरी बाँह पर वे चिउंटी भरा करते थे जिससे कभी-कभी तो चमड़ी तक उतर जाया करती थी। मिश्रीमावा व बरफी के लिए मशहूर जयपुर की एक अन्य मिठाई मोटे दाणे निगम साहब की सर्वाधिक प्रिय मिठाई थी। यहाँ तक कि कुछ शरारती लड़कों ने मोटे दाणे का नाम उनको चिढ़ के रूप में प्रयुक्त कर दिया था। यदा-कदा अपने कुछ पेट छात्रों को बाजार भेजकर रेजगारी मंगवाना निगम साहब का एक अन्य शौक था क्योंकि उन दिनों रेजगारी पर एक पैसे से तीन पैसे तक का बट्टा मिला करता था। मुझे याद है, कभी-कभी काम न करके लाने वाले छात्र एक दो पैसा अधिक बट्टे के साथ रेजगारी लाकर देने के बहाने निगम साहब से रुपये लेकर बाजार चले जाया करते थे पारिवारिक जिम्मेदारियाँ अधिक होने की वजह से श्यामनारायणजी मा'साब ट्यूशन किया करते थे। मेरे भी वे दो वर्षों तक घर पर ट्यूटर रहे। मुझे आज यह कहने में गर्व का अनुभव होता है कि उनके द्वारा पढ़ाई गई इंगलिश ग्रामर व ट्रांसलेशन की बुनियाद की वजह से ही मैंने हाई स्कूल, इण्टर मीडिएट व बी०ए० की परीक्षाओं में इंगलिश में प्रथम श्रेणी के अंक प्राप्त किये तथा अधिकतर छात्रों में हिन्दी मीडियम प्रचलित हो जाने के बाद भी मैंने एम०ए० व एलएल०बी० परीक्षाएँ इंगलिश मीडियम से ही पास की। श्यामनारायणजी का सुबोध संस्था एवं उनके छात्रों पर जो उपकार है उसका प्रतिदान शायद हम उन्हें नहीं दे पायें। उस महान् आत्मा

को भी (जो अब इस संसार में नही है) स्वर्ण जयन्ती के अवसर पर मेरा श्रद्धायुक्त नमन ।

एक अन्य अध्यापक, जिन्होने अपना अधिकांश जीवन इसी संस्था की सेवा में खपाया एवं जो सस्था के कण-कण में रम गये थे, वे है श्री लीलाधर जोशी । लीलाधरजी जोशी जैसी व्यवहारकुशलता एवं सादगीपूर्ण जीवनचर्या छात्रो के लिए चरित्र निर्माण हेतु प्रेरणा का कार्य करती थी । वे उन दिनो हमें तकली व चर्खा कताया करते थे । ज्ञान प्रकाश भवन के मुख्य द्वार के बाईं ओर जीने के सहारे वाले कमरे मे एक हाथ करघा लगा हुआ था जिसमे छात्रों को वस्त्र बुनना भी सिखाया जाता था । उस वर्ष मैं पाँचवी कक्षा का विद्यार्थी था—कताई-बुनाई भी एक स्वतत्र विपय था एव उसमे पास होना भी उतना ही आवश्यक था जितना अन्य विषयो मे । साल भर मे छात्रों द्वारा काता गया सूत भी अक प्रदान करने मे मापदण्ड हुआ करता था । मै तकली कातने मे कमजोर था, अतः अधिक सूत नही इकट्ठा हो पाया था । वार्षिक परीक्षा मे अधिक अक प्राप्ति की इच्छानुवश खादी भण्डार से सूत की दो-तीन लच्छियाँ खरीदकर स्वय की अटियो के साथ जोशीजी के समक्ष प्रस्तुत कर दी । जोशीजी की पैनी नजरों ने सूत की बारीकी से फौरन भाँप लिया कि वह मेरा काता हुआ सूत नही था । अतः तड़ाक से एक चाँटा गाल पर रसीद करते हुए बोले, "देखता हूं हरामखोर ! बाजार से खरीदकर लाये सूत से अब कैसे पास होता है ।" पास तो खैर मै हुआ ही, लेकिन कताई विपय मे बहुत कम अक पाने की वजह से कक्षा मे प्रथम की बजाय तृतीय स्थान ही आ पाया । लीलाधरजी के उस थप्पड़ ने भावी विद्यार्थी जीवन मे मुझे सत्य पर चलना सिखाया । जोशीजी अभी हाल मे ही रिटायर हुए है । शिक्षा समिति का उपाध्यक्ष चुने जाने के उपरान्त दो-तीन बार वे मेरे पास अपना सेवाकाल बढ़ाये जाने की प्रार्थना (यद्यपि इस शब्द का उपयोग उनके प्रति धृष्टता है) लेकर आये, किन्तु कुछ तो स्व० बम्ब सा० के कडे रुख एवं कुछ कानूनी बाधाओ के कारण मैं उनकी मदद न कर सका । इस बात का मुझे अभी तक खेद है । जोशीजी ने मुझे जो कुछ दिया उसके लिए उनके प्रति श्रद्धावनत हूँ ।

सुबोध विद्यालय को अपने यौवन के दिनो से लेकर प्रौढावस्था को लगभग पार कर जाने वाली आयु तक अपनी सेवाओ से सिंचित करते रहने वाले अन्य गुरुजनो में श्री राधामोहनलालजी गुप्ता, श्री हरिशकरजी शर्मा एव श्री लक्ष्मण चतुर्वेदी के नामों को हम कैसे भुला सकते है ? उस जमाने मे जबकि कपड़ो के पहनाव के प्रति कोई विशेष ध्यान नही दिया जाता था, हमेशा सूट-बूट मे रहने वाले श्री राधामोहनलालजी विद्यालय मे सर्वाधिक स्मार्ट अध्यापको में गिने जाते थे । स्वभाव से रिजर्व श्री गुप्ता का छात्रो पर अत्यधिक दबदबा था, जो अभी तक कायम है । अपने विषय के माहिर श्री गुप्ता का अपना एक अलग कामर्स रूम हुआ करता था । वह स्टॉफ रूम मे न मिलकर प्रायः कामर्स रूम मे ही मिला करते थे । स्काउट टीचर व गेम्स इन्चार्ज के रूप मे सुबोध विद्यालय को दी गई श्री गुप्ता साहब की सेवाये स्तुत्य है । उनकी प्रेरणा व देखरेख मे वर्षो तक सुबोध विद्यालय ने फुटबाल, वालीबाल व बैडमिंटन एव खेलकूद प्रतियोगिताओ तथा स्काउट जम्बूरियो मे अनेक पुरस्कार प्राप्त किये । आज भी श्री गुप्ता एन०एस०एस० जैसी प्रवृत्तियो मे सलग्न है एव महाविद्यालय का नाम ऊचा करते रहने के लिए प्रयत्नशील हैं । वाणिज्य का विद्यार्थी न होने के कारण यद्यपि मुझे श्री गुप्ता का छात्र रहने का अवसर तो नही मिला किन्तु उनके सौम्य व्यवहार, अनुशासनप्रियता एवं संस्था के प्रति समर्पित सेवा भाव से मै प्रारम्भ से ही अत्यधिक प्रभावित हू एव उनके प्रति श्रद्धावत नमन करता हूं ।

मेरी याददाश्त के अनुसार श्री हरिशकरजी 1948 मे विद्यालय की सेवा मे आये थे और तब

मे लगातार अपनी विद्वतापूर्ण सेवाओं से संस्था को लाभान्वित करते आ रहे हैं। पुस्तक लेखन के क्षेत्र म निरंतर कार्यरत रहकर एवं और जहाँ उन्होंने हजारों छात्रों को लाभप्रद पाठ्यसामग्री प्रदान की है, वहीं दूसरी ओर स्वय का एव सुबोध महा-विद्यालय का नाम भी गौरवान्वित किया है। इतिहास एव राजनीति विषय मे एम०ए० की डिग्री प्राप्त श्री शर्माजी की स्वष्टवादिता एव वाकपटुता ने उनके छात्रों पर स्थाई प्रभाव छोडा है। आज जब कभी वे मुझे 'आप' कह कर सम्बोधित करते हैं, तब बरबस मेरे मुँह मे निकल पडता है कि 'आप से सम्बोधित कर मेरे गुरु भाव म कमी मत कीजिये, सर।'

वतमान मे सुबोध उ० मा० विद्यालय के प्रधानाध्यापक पद पर काय कर रहे श्री लक्ष्मण चतुर्वेदी के गाँधीवादी रहन-सहन, सरल व सौम्य व्यवहार, निश्छल व्यक्तित्व एव अध्यापन के प्रति ईमानदारी ने इस विद्यालय मे उनके 25 वर्षों के सेवाकाल मे सहस्रों विद्यार्थियों पर जो अमिट प्रभाव छोडा है, उसका मूल्याकन कर पाना कठिन है। श्री चतुर्वेदी मेरे अध्यापक रह हैं और मेरे हृदय मे आज भी उनके प्रति अटर्पाधिक श्रद्धा है, जो हमेशा बनी रहेगी। रिटायरमेन्ट सम्बन्धी कानूनी बाध्यताओं के कारण सम्भवत हमे बहुत अधिक समय तक उनकी सेवायें प्राप्त न हो सकें फिर भी उनका मार्ग-दर्शन विद्यालय को बराबर मिलता रहेगा, यह आशा तो की ही जा सकती है।

स्वर्ण जयन्ती के अवसर पर उल्लिखित गुरुजन तथा उन सभी अध्यापक महानुभावों के प्रति पुन श्रद्धा से शत् शत नमन, जिनकी दीर्घ-कालीन सेवाओं से हमारी शिक्षण संस्थाएँ सिंचित, पोषित एव विकसित होती रही हैं।



# परम्परागत नारी जीवन विकास की ओर

—अखिलानन्द शर्मा
व्याख्याता–समाजशास्त्र विभाग

संसार की रचना से आज तक नारी पुरुष के लिए एक समस्या रही है पर आज वह स्वयं के लिए एक समस्या बन गई है। भारतीय सामाजिक व्यवस्था के इतिहास मे नारी की स्थिति एक लम्बे समय से विवाद का विषय रही है। 'आखिर वह चाहती क्या है ?' प्रश्न आज भी पुरुष के समक्ष केवल प्रश्न चिह्न ही लेकर खड़ा है। फ्राइड की वह नारी जिस पर तीस वर्ष तक शोध कार्य करने के पश्चात् भी फ्राइड का कथन था कि "नारी में न्याय की भावना बहुत कम होती है क्योंकि उसके मस्तिष्क मे ईर्ष्या भरी हुई है।"

सामाजिक परिस्थितियो एवं समस्याओं का अध्ययन करते समय प्रायः हम या तो पूर्व विचार पक्षपात व भावनाओं से प्रभावित हो जाते है या फिर विदेशी सिद्धान्तों, मान्यताओं और मूल्यो से। फलतः समय, स्थान व परिस्थिति में परिवर्तन होने के कारण हमारे निष्कर्ष भी गलत, काल्पनिक और तथ्यों से परे होते है। यहां हमारा प्रयास इस दृष्टिकोण से दूर रहकर वास्तविक स्थिति से ही अपने आपको सम्बन्धित करने का रहा है। इस तथ्य पर आश्चर्य किया जाता है कि एक लम्बे समय तक समाज सुधार आन्दोलनों के दौर से गुजरने के बावजूद आज की भारतीय नारी जहां की तहां ही क्यों कर खड़ी है ? यह आश्चर्य भारतीय सामाजिक संगठन की वैज्ञानिक जाँच के अभाव का ही सूचक है।

वैदिक काल की 'जाया' उत्तर वैदिक काल की 'साध्वी' एवं भिक्षुणी', धर्मशास्त्र काल की 'याचिका' मध्यकाल की 'सेविका' अग्रेजों के आते-आते 'पर्दे की बीवी' आज स्वतन्त्र काल मे अपने अधिकारो के प्रति सजग हो अनावृता के रूप मे अपना स्थान बनाने के लिए प्रयत्नशील दृष्टिगोचर होती है। पौराणिक कथाओ से स्पष्ट हो जाता है कि मध्यकाल मे न केवल उत्तराधिकार मे नारी को प्रतिवादी माना गया है अपितु समूची आक्रमक शक्ति से नारी को समाप्त करने की साजिश की गई है। जन्म लेते ही कन्याओं का वध करने की दुष्प्रवृत्ति कही वे 'कुल कलकिनी' न बन जाय। विधवा होने पर प्राचीन युग ने उन्हे अग्नि की भेंट चढ़ाया और 'डाकनियो' के रूप मे उन पर निर्मम अत्याचार किये। यूरोप जिस समाज संगठन और उसके आर्थिक व धार्मिक आधारों को ईसा से 600 वर्ष पूर्व ही तिलाजलि दे आया, उसे हम आज भी सीने से चिपकाये हुए है। 'आधुनिक समाजवाद' में भी 'आदिम साम्यवाद' की धरोहर आज हमारे पास ज्यों की त्यों सुरक्षित है। परिवर्तित परिस्थितियो से समझौता कर आज भी समाज व सामाजिक प्रथाओ के अस्तित्व व स्थायित्व के नाम पर हम पुरानी लकीर पीट रहे हैं। भारत मे पुनर्जागरण अभियान पुरातनवादी व पोगापन्थी आदर्शो का औचित्य सिद्ध करने का एक प्रयास मात्र ही तो रहा है। रामायण और

महाभारत काल की इस भूमि के समाज का सगठन, रीति रिवाज मान्यताओ और धारणाओ का विश्लेषण तथा उनके बीच खडी मूक नारी की स्थिति का प्रश्न आवश्यक है। सामाजिक सगठन की इस पृष्ठभूमि मे आर्थिक व सामाजिक दृष्टिकोण से यदि हम देखें तो नारी का कोई स्वतन्त्र अस्तित्व हमे दिखाई ही नही देता। जिस घर व जिस आगन मे पलकर वह बडी होती है वही वहा का अनिवार्य अग न होकर 'पराई' मानी जाती है। ऐसी कितनी 'पराई' पति के घर को अपना बनाने मे सफल हो पाती हैं? यह उनके व्यक्तित्व और कृतित्व पर कम तथा उनके पिता की आर्थिक क्षमता और सम्पन्नता पर अधिक निर्भर करता है। उसका समाप्त प्राय स्वतन्त्र अस्तित्व पिता से पति मे समाहित हो जाता है और फिर भी वह 'पराई' ससुराल मे 'पर' ही समझी जाती है। उसका उस नये घर मे 'समायोजन' मजबूरी के मानस से ही होता है। उस पराई' और 'पर' का किसी घर मे कोई अधिकार नही। अभी हाल के उत्तराधिकार, तलाक और गर्भपात के अधिकारो को सामाजिक मान्यता प्राप्त करने मे और कितना समय लगेगा, कहा नही जा सकता, पर आज तो इन्हे प्रभावहीन ही माना जा सकता है।

भारत की नारी असन्तुष्ट है आज अपनी स्थिति से, और 'नई स्थिति' की खोज म भटक रही है। यह बात पिछडे हुए ग्रामीण क्षेत्र या मध्यम-वर्गीय पारम्परिक परिवारो पर चाहे लागू न हो पर नगरा का चकाचौंध मे पली बुद्धिजीवी कहलाने वाली महिलाओ के सम्बन्ध मे यह निर्विवाद सत्य है। किसी युग मे भारतीय नारी की स्थिति पशु या दासी से बदतर थी। वह एक ऐसा वर्ग था जो श्रम तो करता था पर उसे अपने श्रम के प्रतिफल का उपभोग करने का अधिकार नहीं था। उस समय की धार्मिक व सामाजिक धारणा ही कुछ ऐसी थी। बहुत समय तक शिक्षा नारी के लिए अनावश्यक मानी गई तथा अविवाहित होने पर पिता, युवावस्था मे पति और वृद्धावस्था मे पुत्र ही उसका सरक्षक रहा है। उसका जन्म केवल 'पत्नी' और 'माँ' की भूमिका के लिए हुआ है। विवाह को जाति, वर्ग, वर्ण, अन्य निषेधो एव माता-पिता के अधाधुन्ध अधिकारों के पजे ने ही नहीं जकडे रखा है, आर्थिक स्थिति ने भी इस क्षेत्र मे अपनी उपयोगिता प्रमाणित की है। कही भी और कभी भी, जब भी और जहा भी इन सामाजिक व धार्मिक बन्धनो को तोडने का प्रयास नारी द्वारा किया गया, उसे कलकिनी, पथभ्रष्टा एव कुलटा की उपाधिया से सबोधित किया गया है। विवाह से पूर्व या समकालीन यौन सम्बन्धो की सजा कठोर ही सुनाई गयी है।

परन्तु इधर गत कुछेक वर्षों से इस क्षेत्र मे क्रान्तिकारी परिवर्तन के सकेत हमे दृष्टिगत हो रहे हैं। पश्चिमीकरण, लौकिकीकरण और जातीय गतिशीलता के बढते हुये चरणो ने जहा इस क्रान्ति का मार्ग-दर्शन किया है वहाँ स्त्रियो का शिक्षा की ओर बढता हुआ रुझान, तीव्र नगरीकरण व औद्योगीकरण के साथ स्त्रियो का आर्थिक क्षेत्र मे प्रवेश, सयुक्त परिवार का विघटन, सामाजिक अधिनियम, बाल-विवाह, दहेज–प्रथा निषेध एव अन्तर्जातीय विवाहो को प्रोत्साहन ही नहीं—परिवार नियोजन, गर्भपात आदि के प्रति बदलता हुआ सामाजिक दृष्टिकोण स्त्रियो की स्थिति मे परिवर्तन लाया है। पर यदि खेद का विषय हो सकता है तो वह यह कि इस परिवर्तन की परिधि अतीव सकुचित व सीमित है बाकी का समाज अभी अछूता-सा दूर, मौन खडा-खडा यह सब देख मात्र ही रहा है। परन्तु इस तबके ने दूसरे परम्परावादी वर्ग के लिए एक रास्ता अवश्य खोल दिया है जिस पर भविष्य में वह अग्रसर हो सकता है।

पश्चिमी सभ्यता से प्रभावित उच्चवर्गीय मिशिन स्कूल या कानवैन्ट शिक्षा पद्धति में पली लडकियां आज एक उच्च स्थिति के चिह्न रूप में खडी है तथा इस पद्धति मे शिक्षित लड़कियां केवल 'व्यक्तिगत अभिव्यक्ति' के रूप मे मानी जा सकती है। जैसे-जैसे ये बडी होती है, पुरानी पीढ़ियों और रूढ़ियों को चेतावनी सी देती प्रतीत होती है। विलम्ब विवाह ने लड़कियों को उच्च शिक्षा की ओर धकेला है जिससे वे आर्थिक आत्म निर्भरता की ओर अग्रसर हो रही है। पर जरा रुक कर सोचना पड़ेगा कि कॉलेजो की ओर बढ़ता हुआ लडकियों का यह वर्ग कब अपनी मन्जिल तक पहुँच पायेगा और उस समय इनकी संख्या क्या रह जायेगी ? निःसन्देह इस प्रक्रिया ने उन्हें परिवार की परम्पराओं और अमानुपिक नियन्त्रणो के बन्धनों को तोड़ने की प्रेरणा अप्रत्यक्ष रूप से दी है, पर उन्हे इस कसौटी पर अपने को खरा उतरना अभी शेष है। बाल-विवाह के विरुद्ध जन-आन्दोलन तथा आर्थिक व सामाजिक दवाव ने संरक्षको को अपनी कन्याओ को उच्च शिक्षा एवं आर्थिक आत्मनिर्भर बनाने के लिए बाध्य किया है और इस उच्च शिक्षा प्राप्ति की लहर ने कन्याओं में अपने व्यक्तिगत अधिकारों के प्रति जागरूकता व चेतना का उदय किया है जिसका प्रभाव भारतीय सस्कृति पर सीधा पड़ा है।

आधुनिक भारत मे एक नया नारी वर्ग जन्म ले चुका है। वह वर्ग, जो अस्तित्व की नई राह की खोज मे अग्रसर हो रहा है। जहाँ एक ओर नारियों में शिक्षा के प्रसार ने उनमे आर्थिक स्वावलम्बन को जन्म दिया है वहा विवाह का विकल्प भी उनके सामने प्रस्तुत किया है। इस वैज्ञानिक युग मे श्रम बचाने के अनेक विकल्प एवं पति द्वारा घर मे पत्नी के कार्यो मे हाथ बंटाने की प्रवृत्ति ने भी नारी की उन्नति मे सहायता की है, जिससे हमारी संस्कृति में फिर से एक उप-सस्कृति को जन्म मिला है।

आर्थिक और सामाजिक क्षेत्र मे नारी ने जो कुछ भी प्राप्त किया, विवाह की सस्था पर उसका प्रभाव सीधा पड़ा है। विलम्ब-विवाह, उच्च शिक्षा, आर्थिक आत्मनिर्भरता, आदर्श पत्नी और सम्पत्ति एवं तलाक अधिकार और उनके द्वारा नारी की प्रतिष्ठा आदि हमारे विवाह की सस्था को कहां तक प्रभावित कर रहे है, यह एक विचारणीय प्रश्न हमारे समक्ष है। जिनका उत्तर अभी हाल मे किये गये सामाजिक सर्वेक्षणों के निष्कर्षों में हमे प्राप्त होता है।



> श्री जतनमल ढोर इस विद्यालय के भूतपूर्व छात्र हैं। वतमान मे आप जवाहरात का कार्य कर रहे हैं।
>
> —सम्पादक

# डाक-टिकट संग्रह

—जतनमल ढोर
भूतपूव छात्र

किसी भी वस्तु विशेष के सग्रह की रुचि एक अच्छा गुण है। रुचि का क्षेत्र बहुत बडा है जैसे—शिकार, चित्रकला, सगीत, खेल, बागवानी, पशु-पालन, वस्तु-सग्रह आदि लाभदायक रुचिया हैं। वस्तु-सग्रह की रुचि आसान व मनोरजक है। सग्रह किसी भी वस्तु का हो सकता है जैसे फोटोग्राफी, चित्रकारी, खिलौने, सिक्के, डाक टिकट, दियासलाई के आवरण आदि। यहा मैं आपको डाक टिकट सग्रह के बारे मे बताऊँगा, क्योकि डाक-टिकट सग्रह मे यह विशेषता है कि इसको निर्धन और धनी, शिक्षित और अशिक्षित बच्चा और वृद्ध सभी कर सकते हैं।

आज छात्रो व युवको मे बढता हुआ असतोष व अनुशासनहीनता का एक मुख्य कारण उनके बेकार समय का रचनात्मक उपयोग करने हेतु साधन जुटा सकना भी है। शिक्षा शास्त्री छात्रो को उनके अध्ययनातिरिक्त व अवकाश के समय मे कार्यानुभव रुचि व रचनात्मक कार्यों में व्यस्त रखने की आवश्यकता पर बल दे रहे हैं। ज्ञान-वर्धन की दृष्टि से डाक टिकट सग्रह की रुचि छात्रो के लिये अत्यन्त उपयोगी व महत्वपूर्ण है।

डाक प्रेषण शुल्क प्राप्ति के प्रतीक मे डाक टिकट रग-बिरगे कागज के टुकडे मात्र ही न होकर प्रचार व ज्ञान प्रसार के उपयोगी साधन बन गये हैं। डाक-टिकट सग्रह के शौक को अग्रेजी में 'फिलेटली' कहते हैं। डाक-टिकटो से विभिन्न देशो की भाषा, कला, पशु-पक्षी, सभ्यता, सस्कृति, इतिहास, भूगोल, विज्ञान व वैज्ञानिक घटनाओ का ज्ञान हमें अनायास ही हो जाता है। इस प्रकार जीवन मे सफलता के लिये जिस सामान्य ज्ञान की आवश्यकता होती है उसको एक डाक-टिकट सग्रहकर्त्ता सहज ही प्राप्त कर लेता है।

प्रारम्भ मे ही आपको डाक-टिकट सग्रह के शौक की ओर प्रेरित होना और सगृहीत प्रत्येक डाक टिकट के पीछे छिपी कहानी को जानने की जिज्ञासा करनी चाहिये। तब आप पायेंगे कि थोडे से समय मे ही देश-विदेश के विषय मे आपने कितना कुछ जान लिया है। उदाहरणार्थ यदि एक किशोर केवल आजादी के बाद निकले भारतीय डाक-टिकटो की ही पूरी जानकारी प्राप्त करले तो उसे देश विदेश के 105 से अधिक महापुरुषो के बारे मे और 85 से अधिक राष्ट्रीय-अतर्राष्ट्रीय महत्त्व के पर्वों, सस्थाओं और सम्मेलनो के बारे मे जानकारी हो जायगी। यदि इस लक्ष्य को ध्यान मे नही रखकर केवल इसे रग-बिरगी चिप्पियो का सग्रह मात्र ही मान लिया जाये तो उम्र बढने के साथ-साथ यह शौक कम होता चला जायेगा और एक स्थिति ऐसी आयेगी जब यह शौक बिल्कुल समाप्त हो जायेगा।

ससार में प्रथम डाक-टिकट ग्रेट ब्रिटेन में 6 मई, 1840 में निकला। भारत में प्रथम डाक-टिकट 1854 में निकला।

डाक-टिकटो को ग्राप ग्रपने मित्रो से, पत्र-मित्र बनाकर, डाक-टिकट विक्रेताग्रों, घर की डाक, व विनिमय (Exchange) द्वारा प्राप्त कर सकते है।

प्रारम्भिक सग्रहकर्त्ता के लिए शुरू मे सभी देशों के डाक-टिकट संग्रह करना उत्तम है। क्योंकि सीमित देश या सीमित प्रकार के डाक-टिकट सग्रह करने से चारो ग्रोर का ज्ञान नही वढ सकता है। बाद में संग्रह वढ़ने पर ग्रपने सग्रह को सीमित किया जा सकता है।

ग्रतः डाक-टिकट दो प्रकार से सग्रह कर सकते है प्रथम सिर्फ एक देश के ग्रथवा कुछ देशो के समूह जैसे—ब्रिटिश कामनवेल्थ, लेटिन ग्रमेरिका, एशियाटिक देश, भारत ग्रौर भूतपूर्व देशी रियासते।

यदि ग्राप भारत देश का संग्रह करना चाहते है तो प्रकाशित टिकटो की सूची प्राप्त कर लेनी चाहिये। उसके पश्चात् खुले पन्नो वाला टिकट एलबम ले जिसमे प्रकाशन की दिनाक से क्रमवार टिकट लगाए जा सके। टिकटो के ऊपर प्रकाशन का ग्रवसर, दिनाक, लिखे जाने चाहिये। एलबम मे टिकट लगाते समय यह ध्यान रखना चाहिये कि टिकट पास-पास न लगे हो, बल्कि दूर-दूर हो। एलबम मे टिकट लगाने के लिए विशेष प्रकार की चिप्पियां (हिन्ज) काम मे ले। इन हिन्जेज के लगाने से यह सरलता रहती है कि डाक-टिकट उखाड़ते समय न तो कोई कठिनाई होती है ग्रौर न टिकट ही खराब होता है। एलबम मे गन्दे, फटे हुए ग्रथवा गहरी मोहर लगे हुए डाक-टिकट नहीं लगाने चाहिये।

डाक-टिकटो के सग्रहण का दूसरा तरीका किसी एक विशेष विषय के डाक-टिकटो का सग्रह करना जैसे—जानवर, चिड़िया, तितली, यातायात के साधन, फूल, मानव की चन्द्रमा यात्रा, रेडक्रॉस, महापुरुष ग्रादि।

कुछ व्यक्ति डाक-टिकट बिना काम मे लिये हुये (Mint Stamps) काम में लिये हुए (Used Stamps), प्रथम दिवस लिफाफा (First day cover) व फोल्डर (जिसमें टिकट के प्रकाशन का ग्रवसर लिखा रहता है) इकट्ठे करते है। पाश्चात्य देशो मे डाक-टिकट सग्रह केवल विद्यार्थी वर्ग के लिए ही उपयोगी नही समझा जाता वल्कि सभी ग्रायु तथा वर्गों के स्त्री-पुरुष इस सग्रह मे दिलचस्पी रखते हैं। ग्रमेरिका मे लगभग 10% जनता टिकट सग्रह करती है। भारत में कुछ वर्षो से लोगो की डाक-टिकट सग्रह मे रुचि बढी है वह भी केवल विद्यार्थी वर्ग मे, इनका क्या प्रतिशत है? कुछ कहा नही जा सकता, लगभग नही के बराबर। इसका सबसे मुख्य कारण यह है कि केवल जन-साधारण ही नही शिक्षित समाज भी इस सग्रह की उपयोगिता से ग्रनभिज्ञ है। ग्राप किसी भी ग्रायु के हो, डाक-टिकट सग्रह ग्राज से ही प्रारम्भ कर दीजिये। डाक-टिकट सकलन मे ग्रायु का कोई बन्धन नही है, क्योंकि इससे समय का सदुपयोग होता है, लगाया हुग्रा पैसा सुरक्षित रहता है ग्रौर सामान्य ज्ञान मे वृद्धि होती है।

ग्रमेरिका के वदीगृहो मे बंदियों को डाक-टिकट सकलन के प्रति उत्साहित किया जाता है, जिससे इनके मनोविज्ञान पर स्वस्थ सस्कार पड सके। छोटे से देश कुवेत की सरकार ने ग्रपने देश-वासियो को नया नारा दिया है जो डाक-टिकट संकलन शिक्षा ग्रौर ग्रल्पबचत को प्रोत्साहित करता है।

डाक-टिकटो का मूल्य केवल उनकी सुन्दरता या उनके वहुत पुराने होने पर या उनकी मूल कीमत पर नही होता वरन् जो डाक-टिकट जितना दुर्लभ होता है, उसकी कीमत टिकट-सग्रहकर्त्ताग्रो की दृष्टि मे उतनी ही वढ जाती है। कभी-कभी छपाई की भूल के कारण कोई एक-ग्राध टिकट गलत छप जाता है तो डाकखाने की दृष्टि मे यह

एक बडा भारी दोष माना जाता है परन्तु टिकट सग्रह के शौकीन ऐसे टिकट के मुँहमागे दाम देन को तैयार हो जाते हैं ।

छात्रो के जेब खर्च के सदुपयोग की भी एक समस्या है । प्राय छात्र ऊटपटाग खर्चे कर अपनी आदतें और पैसा बिगाडते हैं । टिकट सग्रही द्वारा अपने सग्रह पर किया गया खर्च ठोस बचत व लाभदायक विनियोग (इनवेस्टमेंट) है जो बाद मे ब्याज सहित उसको आर्थिक लाभ पहुँचा सकता है । सन् 1948 मे राष्ट्रपिता महात्मा गाधी की स्मृति मे प्रचलित 10 रुपये के टिकट की कीमत आज 150 रुपये हो गई है । इसी प्रकार सन् 1957 मे चले विश्वविद्यालय शृखला के दस-दस पैसे के टिकट आज एक-एक रुपये मे बिक रहे हैं । इस प्रकार कुछ वर्ष व्यतीत हो जाने पर कुछ टिकटो की कीमत इतनी बढ जाती है कि ब्याज तो क्या पूरे सग्रह पर किया गया खर्च एक टिकट ही दिला सकता है ।

विश्व का सबसे अधिक दुर्लभ डाक-टिकट ब्रिटिश गायना द्वारा सन् 1856 मे जारी किया गया 1 सेंट का टिकट है । विश्व मे ऐसा सिर्फ एक ही डाक टिकट उपलब्ध है जो कि 21 लाख रुपयो मे बिका । भारत का सबसे कीमती दुर्लभ त्रुटिपूर्ण टिकट 1854 मे जारी हुआ, चार आने वाला महारानी विक्टोरिया का टिकट है, जिसमें महारानी का सिर उल्टा छप गया था । इस टिकट की कीमत लगभग 25 हजार रुपया है ।

इस शौक से सम्बन्धित बडे बडे महापुरुषो में स्वर्गीय जार्ज पचम, जार्ज षष्ठ, द्वितीय महारानी एलिजाबेथ, अमेरिका के स्वर्गीय प्रेसीडेन्ट रूजवेल्ट, जनरल करिअप्पा प्रमुख हैं । इस शौक के बारे में यह कहावत प्रसिद्ध है "King of all hobbies and hobby of the kings" शौको का सम्राट और सम्राटो का शौक । ●

# रजत-जयन्ती के कुछ स्मृति-चित्र

उद्घाटनकर्ता तत्कालीन उपराष्ट्रपति डॉ० सर्वपल्ली राधाकृष्णन् का
विद्यालय के बालचरों द्वारा गार्ड ऑफ आनर

शिक्षा समिति के अध्यक्ष स्व० श्री विनयचन्द्र दुर्लभजी स्वागत भाषण करते हुए
मंच पर राज्य के तत्कालीन मुख्य मंत्री श्री टीकाराम पालीवाल, शिक्षा मंत्री श्री नरोत्तमलाल जोशी
एवम् उपकुलपति डॉ० जी० एस० महाजनी विराजमान हैं।

उपराष्ट्रपति प्रदर्शनी-कक्ष मे



रजत जयन्ती के अवसर पर प्रदर्शनी-कक्ष मे मुख्य अतिथि, तत्कालीन उपराष्ट्रपति डॉ० सर्वपल्ली राधाकृष्णन् छात्र-कृतियो का निरीक्षण करते हुए। साथ मे हैं प्रधानाध्यापक श्री बालचन्द्र वैद्य अव० मंत्री श्री ज्ञानचन्द्र चोरडिया एवम् अध्यक्ष श्री विनयचन्द्र दुगमजी।



सेठ श्री राजमल सुराणा द्वारा ध्वजारोहण

## महाविद्यालय के नूतन भवन-प्रवेश के अवसर की कुछ झांकियाँ



भवन प्रवेश से पूर्व हवन-पूजा का एक दृश्य



श्री सुबोध माध्यमिक बालिका ।वद्या।

छात्राएं कलश लिये हुये

# नवीन भवन - प्रवेश के अवसर पर

## आशीर्वाद समारोह

श्री राजमल सुराणा की अध्यक्षता में

मच पर शिक्षा समिति के अध्यक्ष श्री नवलखा,
समाज सघ के अध्यक्ष व मत्री
शिक्षण सस्थाओं के प्रबल पोषक
श्री श्रीचन्द गोलेछा
आशीर्वाद देते हुए





## *धन्यवाद नवलखाजी !*



महाविद्यालय के भूतपूर्व प्राचार्य
श्री बालचन्द वैद्य शिक्षा समिति के अध्यक्ष
श्री सिरहमल नवलखा की तत्परता और
जागरूकतापूर्ण सेवाओं की सफलता
के लिए धन्यवाद देते हुए
पीछे प्रसन्न मुद्रा मे खडे श्री हरिश्चन्द्र वडेर

## एक पुरानी याद :—



इण्टर कॉलेज के छात्रों द्वारा
अभिनीत "रण निमन्त्रण"
नाटक का एक दृश्य

## प्राथमिक शाला के शैक्षणिक कार्यकलाप :—



स० अ० सुश्री रेखा माथुर
बालकों को औद्योगिक
प्रशिक्षण देते हुए



माण्टेसरी विभाग के शिशु
शिक्षा भी और खेल-कूद भी
पीछे माण्टेसरी विभाग की
अध्यापिका

## महाविद्यालय रेडक्रास समिति





प्राथमिक चिकित्सा का प्रशिक्षण प्राप्त करते हुए छात्र





प्राचार्य श्री गोलेछा
व
निदेशक
डॉ० ज्वालादत्त शर्मा
प्रशिक्षणार्थी छात्रों का
निरीक्षण करते हुए

घायलो के तात्कालिक उपचार का अभ्यास करते हुए छात्र







बालिका विद्यालय का वार्षिकोत्सव
रवीन्द्र मंच पर



शिक्षा आयुक्त श्री जगन्नाथसिंह मेहता
पुरस्कार वितरित करते हुए





छात्राएँ अभिनय प्रस्तुत
करती हुईं





तत्कालीन शिक्षा राज्य मंत्री
श्री जुझारसिंह का
मुख्य अतिथि के रूप में स्वागत



## बालिका मा० विद्यालय के वार्षिकोत्सव की कुछ झलकियाँ

शिक्षा समिति के अध्यक्ष श्री नवलखा साहब
से प्रशसनीय कार्यों के लिए पुरस्कार
प्राप्त करती हुई प्रधानाध्यापिका
श्रीमती विजयलक्ष्मी चोरडिया



बालिका विद्यालय द्वारा
लगाई गयी प्रदर्शनी का उदघाटन
करते हुए शिक्षा समिति के
कोषाध्यक्ष
श्री कीर्तिचन्द ढड्ढा



पुरस्कार वितरण समारोह
का एक दृश्य
मंच पर विद्यालय निरीक्षक
श्री नथमल ढड्ढा
श्री घासीलाल शर्मा व शिक्षा
समिति के पदाधिकारीगण

# Why Public Schools ?

—R. K. MADAAN
Senior Teacher in English

The other day my niece studying in a Government Primary School returned home jubilantly with a small packet of sweets in her hand. The other children curiously asked her where she had got the packet from. With obvious pride on her face and in an exalted voice she said, "My teacher gave us. Her son has been admitted to St. Xavier School." Later I found that the boy had been admitted two classes lower than the one he was studying in What does this reflect ? Should one call it craze or something else ? Whatever one may term it but the attraction towards public schools and other English medium schools like St. Xavier is a well known fact.

It may be no more than craze for those who can ill-afford to send their children to such a costly school and for those who know little about the school. There are many moneyed people who fall in the second category; for them it is a status symbol. They, in fact, consider it their prerogative. Nevertheless, we cannot ignore a large number of enlightened citizens like doctors, engineers, I.A.S. officers and others of similar cadres in semi-government and private establishments, who not only can afford but also have valid reasons to send their children there; and they send them deliberately.

The attempt to analyse the reasons of attraction reveals an important reason : undoubtedly these schools have quite a high academic standard. The books prescribed, the labour put in by the teachers, the discipline maintained, the facilities provided, efficient administration and general tone of the school—all these factors contribute to the high standard prevailing in most of these schools.

As is expected from a good school, all-round development of the child is the goal of these schools and they strive hard to achieve it. Literary activities, cultural activities and games and sports receive the desired attention and funds from the management and the authorities. Various teachers look after literary and cultural activities while special coaches are appointed for games and sports. Facilities like grassy fields, swimming pools, auditorium, projector, publication of periodical magazines and proper supervision of each group of students playing games and taking part in other activities go a long way towards producing salutary effect on the development of the child. Inter-class competitions

# The Approach of Cost Accounting System

—Saini B R
Lecturer in Accountancy & Bus Statistics

The system of Cost Accounting is a boon to the manufacturers, and industries that have to face a cut-throat competition This system guides them in finding ways and means to minimise the cost of their productions The system of Financial Accounting cannot give sufficiently accurate information which is necessary for fixing of prices It is because of the fact that financial accounts deal with the total expenditure and not with the expenditure incurred on each product or unit of service

The terms Costing & 'Cost Accounting are defined by I C W A London as below —

Costing is the technique and processes of ascertaining cost

' Cost Accounting is the process of accounting for cost from the point at which expenditure is incurred or committed to the establishment of its ultimate relationship with cost centres and cost units In its widest usage it embraces the preparation of statistical data the application of cost control methods and the ascertainment of the profitability of activities carried out or planned

The main objects or aims of cost accounting may be summarised as follows —

(1) Ascertaiment of cost,

(2) Cost control i e keeping the costs according to the standards

(3) Collection and representation of such information as is required by the management in making decisions

The main object of costing is to ascertain the cost of goods produced or services rendered For this purpose total cost is divided mainly into three groups viz —

(I) Materials cost (II) Labour cost and (III) Other expenses These are also called the elements of cost and can be defined as follows —

**I Material Cost** —The cost of raw commodities supplied to and used by a concern

**II Labour Cost** —The cost of remuneration (wages salaries commissions bonuses etc ) of the employees or workers for their works

**III Other Expenses** —The cost of services provided to a concern and the national cost of the use of its owned

assets. These expenses can be sub-divided into two categories i. e. direct and indirect expenses.

Direct expense is that which can be directly or conveniently allocated to a particular job or product or unit of service. Indirect expenditure is that which can't be directly or easily allocated to a particular job or product or unit of service but which is necessary for the production. For example, when a table is made it can be easily judged how much timber is used and how much money is paid to carpenter i. e. for labour. But in addition to these costs, there are some other expenses you have incurred not only for this purpose but for all the work which is going on. For example the equipments are used, the building is used and the salaries of the clerical and supervisory staff. And this expenditure cannot be allocated easily for a unit of production and service but only on the technical bases. The depreciation of the equipments, rent and depreciation of the building, lighting, salaries etc. can be aportioned. The nature of the direct and indirect expenditure differs from concern to concern.

Direct expenditures are ; (I) Direct materials, (II) Direct labour and (III) Direct expenses or chargeable expenses

Indirect expenditures can be classified according to function as :—

(I) Works or factory expenses;

(II) Office or administrative expenses;

(III) Selling and distribution expenses.

The total direct expenditures (direct materials+Direct labour+Direct expenses) is known as the prime cost or the flat cost.

Prime Cost + Factory expenses = Factory cost or Works Cost.

Factory Cost + Office or administrative expenses = Cost of production.

Cost of production + Selling and distribution expenses = Total cost or cost of sale.

Cost of sale + Desired profit=Selling prices.

**Cost Control** :—Cost Control means expenses which are incurred on the activity which are kept under check. The Cost Control means not merely that the cost should be low but also that quality of production must be upto the mark.

For this purpose 'Standard Costing' is very useful to the concern. Standard Costing means that the cost of a unit or a number of units is predetermined or forecast for the immediate future period. In this system the cost and quality of materials, labour, and overheads are predetermined with the help of the production engineer, cost accountant, technicians and other experts of production. They decide how much will be paid for materials, labours, & overheads under normal conditions. These standards can be changed in abnormal conditions. After the actual productions these standards are compared with the actuals. If there is a variance in actuals and standards then the cause should be found out i. e. why is it so ? For this purpose the role of cost accountant is more important. He analyses the facts and variances. If the cost is more than the

standard then he should try to know as due to whose mistake it is so If it is due to the workers then they should be penalised if due to supervisors or engi neers, or mismanagement then the proper action should be taken against them If the standard are wrong then these should be revised There are two types of costs —variable and fixed or say controllable and uncontrollable Only the variable cost can be controlled fixed cost cannot be controlled because the nature of fixed cost is payable on the basis of time so it is fixed for a certain period and not for a certain production

**Presentation of information and data reguired by the management**

Data of the cost of work done is helpful in future planning and decision making So the data of the costs are collected from costing records and provided to the management according to their requirements The decisions made are of various types Some examples are given below —

**Fixing of prices** under normal or special condition say calculation of tender price Suppose any customer requires the estimated cost of a particular product in that case the costing data are very much helpful From the separate cost classification we can decide as to how much material, labour charges and overheads will be required for that particular product Before calculating estimated prices or tender price the fluctuations in prices of material, labour and overheads should be adjusted i e if the prices of the above elements increase we will also increase the prices in proportion and if the prices have decreased, we will also decrease After calculating estimated cost add the required profit then it gives the estimated price

It is also helpful in determining the priorities of product. Suppose a concern is making two types of products and wants to continue one out of these two, then the question arises which product should be continued In such decision the system of marginal costing is very helpful Under marginal costing system we classify the total cost into two divisions (I) Variable cost and (II) Fixed cost

Variable cost varies with the production while the fixed cost does not vary with the production It is fixed for a certain period or time The variable cost is called the marginal cost If marginal cost is deducted from sales then that becomes the contribution for the fixed costs and profit —

Sales — Variable cost=Contribution
Contribution = Fixed cost + Profit

So out of the two products the one with more cont ibution should be continued because that is profitable But other factors should also be considered viz. supply of materials availability of labour demand of product etc

**Make or Buy Decisions** —The decision of make is much important For example there are two alternatives for the supply of raw materials before a concern either produce in factory or purchase from market Out of these two alternatives which should be adopted ?

It is natural that the least costing alternative should be adopted. We know how much value we will pay in market and with costing system. We can ascertain that how much cost will be incurred when produced in factory. So if the cost of production is low in comparison to the market price then it should be produced in the factory, otherwise it should be purchased from market.

The system is also helpful in deciding the sale below the cost. For example when you receive any order from a foreign market on a price less than the cost. Ordinarily you can say it is not possible to accept the order, but if the concern has recovered its fixed cost already from the home market, then it can be possible to accept and supply the order below the cost. Again the system of marginal costing will help in such decision.

It is evident now that the system of cost accounting is to help the management in taking many complicated decisions and planning for a bright and prosperous future for their concern.

The above objects cannot be achieved by the system of financial accounts which shows overall profitability of the concern but is unable to supply the information about the particular type of unit or job.

It is not true that costing is helpful to business house only. Costing has a vital role to play in every activity which involves expenditure of money, whether it is in a business house or a charitable concern or a government concern. Costing system plays a vital role in public enterprises also where earning profit is as important as avoiding heavy losses.

# श्रम का गौरव

—अशोककुमार कपूर
तृतीय वर्ष विज्ञान'

मनुष्य भूमि खोद रहा था। पसीना बह चला। वह पसीना पोंछता, श्रम करता रहा। थकान बढ चली। वह सुस्ताने के लिए पेड की छाया में बैठ गया। उसने अपनी ओर देखा, सारा शरीर थकान से चूर था। हाथ-पैर मिट्टी से भरे थे। कपडे भी धूल भरे थे। उसका गुस्सा बढ गया।

मनुष्य ने धरती से कहा—"धरती ! सुना था, तू बडी उदार है। मगर मैं देख रहा हूँ, तू बडी ही कृपण है। हम अन्न, फल-फूल, जल देती है, किन्तु बदले में बडा परिश्रम कराती है। तुझे अगर देना है तो वैसे ही दे दे। माथे का पसीना पैरों तले नाकर फिर क्या देना ? बिना परिश्रम किये, हमें सब कुछ मिल जावे, तो तेरा गौरव भी बढ जाए और हमें भी आराम मिल जावे।"

धरती मुस्कराकर बोली—"बेटे ! तूने ठीक कहा। अगर मैं तुझे बिना मेहनत कराये, सब कुछ दे दूँ, तो सचमुच मेरा गौरव बढ जाएगा, मगर तेरा गौरव तो मर जाएगा। मुझे अपने गौरव की नहीं, तेरे गौरव की चिन्ता है।"

यह सुनकर मनुष्य में नया उत्साह जाग उठा। वह उठकर फिर परिश्रम करने लगा। □

## शिक्षक ने कहा

कहते हैं गुरुजी
फॉर्म कराना है, क्या देंगे
फेल हो जाओ तो
कोई चिन्ता नहीं
अगले वर्ष पढा देंगे,
जब किया विरोध मैंने
तो वे बोले,
पढ लेना, इसमें क्या है हर्ज
नींव पक्की ही कराना
तो हमारा है फर्ज !

—पुरुषोत्तम सोमानी
द्वितीय वर्ष वाणिज्य 'ब'

# भारत का पहला उपग्रह "आर्यभट्ट" पृथ्वी की कक्षा में

—नवनीत अग्रवाल
कक्षा IX A. Sc

भारत के लिए 19 अप्रैल, 1975 का दिन बहुत महत्त्वपूर्ण है। इस दिन 360 किलोग्राम के वजन वाला उपग्रह एक सोवियत अन्तरिक्ष केन्द्र से करीब 600 किलोमीटर की ऊँचाई के लिए सफलता-पूर्वक छोड़ा गया। इसके साथ ही भारत विश्व के उन दस राष्ट्रों के बराबर हो गया है जो उपग्रह छोड़ चुके है। यह उपग्रह सोवियत "इन्टर कास्मस" राकेट के जरिए भारतीय समय के अनुसार दिन के 1 बजे छोड़ा गया।

इस वैज्ञानिक उपग्रह का नाम पाँचवी शताब्दी के महान् भारतीय ज्योतिर्विज्ञ तथा गणितज्ञ आर्यभट्ट के नाम पर रखा गया। इसका निर्माण सोवियत वैज्ञानिको की सहायता से भारतीय वैज्ञानिको ने बैंगलोर के भारतीय उपग्रह केन्द्र मे किया।

उपग्रह मे लगे उपकरणो के जरिए सूर्य की किरणो का हर पहलू से चित्र लिया जाएगा। उसकी बिजली की जरूरत उसमे लगे हुए सैल से पूरी होगी जो सूर्य के प्रकाश को बिजली मे परिवर्तित कर देगा लेकिन जब उपग्रह पृथ्वी की परछाईं मे से गुजरेगा तब उसके 'सोलर सैल' बिजली पैदा नही कर सकेगे, क्योकि तब उन्हे सूर्य का प्रकाश नही मिलेगा। ऐसी हालत मे बैटरियाँ काम करने लगेगी। ज्योंही उपग्रह सूर्य के प्रकाश में पुनः आयेगा त्योंही बैटरियाँ अपनी खोई हुई उर्जा को पुनः प्राप्त कर लेंगी।

[सबसे भारी]

यह उपग्रह 8 km. प्रति सैकिंड की गति से पूरे ब्रह्माण्ड का एक चक्कर 96 मिनिट में पूरा कर लेता है। यह उपग्रह अब तक किसी भी देश द्वारा छोड़े गए उपग्रहो मे सबसे भारी है और इसका भार 360 kg. है। सोवियत रूस द्वारा छोड़े गए पहले उपग्रह का भार 83 kg. तथा अमेरिका द्वारा छोडे गए उपग्रह का कुल भार 13 kg. था। उपग्रह का भारी होना ही कोई विशेषता नही है। सफल उपग्रह में उसके डिजाइन तथा उसकी बनावट महत्वपूर्ण होती है। इसमे सबसे महत्वपूर्ण बात यह है कि उपग्रह डगमगाए नही। इसमे यह नही हुआ क्योकि जैसे ही उपग्रह अपने कक्ष मे प्रविष्ट हुआ पूर्वानुमान के अनुसार नाइट्रोजन गैस छोड दी गई। गैस छूटने से तत्काल ही उपग्रह 90 चक्र प्रति मिनिट की गति से घूमने लगा। इसको रोकने के लिए टिटेनियम की बनी गैस की छः बोतले लगी हैं जो उपग्रह को छः महीने तक भली प्रकार घूमाने मे सहायक होगी।

[शक्ति वापस]

आपको यह अचम्भा होगा कि उपग्रह प्रत्येक कक्ष मे से गुजरते हुए अपनी शक्ति प्राप्त करता है। इसमे सौर सैल लगे हैं जो सूर्य के प्रकाश को बिजली मे बदल देते है। उसी समय इसमें लगी 'निकल काडमियम बैटरियाँ' फिर से चालू हो जाती है और जब उपग्रह अंधेरे मे होता है तो बिजली की सप्लाई चालू रहती है।

[सफल सकेत]

यद्यपि कुछ देशो के उपग्रह सफलता पूर्वक कक्ष मे प्रेषित किए गए लेकिन अपने सकेत भेजने मे असफल रहे परन्तु आर्यभट्ट ने इसमें भी सफलता प्राप्त की है। इसके सकेत मद्रास के उत्तर मे 100 km., आंध्र प्रदेश के श्री हरिकोटा तथा मास्को के निकट लेक मे साफ और ऊंची आवाज मे सुनाई पड़ रहे हैं। इसके अतिरिक्त भूमि पर आँकड़े प्रेषित

इस तरह एकाकी जीवन बिताने पर कोई किसी को भला पूछेगा भी क्यो ? आज जब जमाना रफ्तार से बढ रहा है। शानशौकत का रिवाज है, हर व्यक्ति पाश्चात्य जिन्दगी जीना चाहता है। ऐसे मे भला ये इतने दकियानूसी से क्यो रहते हैं ? यह मैं न जान पाई।

मुझे अच्छी तरह याद है, ये कॉलेज मे हमेशा अपने दोस्तो मे सबसे ज्यादा प्रिय थे। दोस्तो को लेकर रोजाना रेस्तराओ मे जाना, घूमना-फिरना इनके लिये साधारण बात थी। मैं भी इनके कॉलेज म थी, लेकिन ये मुझसे एक वर्ष सीनियर थे। अत मिलने का मौका ही न था। फिर भी मैं इनके बारे मे काफी कुछ जानती थी। सोचा करती थी, जिसके साथ इनकी शादी होगी वह कितनी खुश-किस्मत होगी। रोजाना रेस्तराओ मे जायेगी, अपने हर शौक पूरे कर सकेगी। इनका स्वभाव भी कितना अच्छा है, हमेशा मुस्कराते रहते हैं। गुस्सा तो आता ही नही। वक्त का तमाशा कहिये या इत्तेफाक, मैं ही इनकी पत्नी बनी। शादी के बाद सिर्फ इनके मित्रो द्वारा दी गई पार्टिया मे हम सम्मिलित हुए। ये सिलसिला शादी के करीब महीने भर बाद तक चला और उसके बाद जैसे इन्होने कसम ही ले ली हो पार्टियो मे जाने की।

मेरी समझ मे नही आया कि यकायक इनमे यह परिवर्तन कैसे आया ? मैं सोचने की कोशिश करती, लेकिन मेरा सोचना वक्त की बर्बादी के सिवाय कुछ न था। इस बारे म इनसे कई बार पूछा भी लेकिन हमेशा ये इस बात को टाल जाते। अधिक से अधिक एक ही जवाब देते कुछ सवाल, सवाल ही रहे तो अच्छा है। वक्त आने पर तुम स्वय जान जाओगी। इसके बाद मैंने इस बारे मे पूछना छोड दिया। इनमे एक बात जरूर है, इन्होंने मुझे कभी किसी पार्टी मे जाने से रोका नही।

अपनी शादी की पहली वर्षगाठ पर हमने एक पार्टी भी दी थी। वो भी मेरे प्रस्ताव पर। एक दिन सवेरे हम गार्डन में बैठे सुबह की चाय ले रहे थे। मैंने सोचा आज इस बात को मालूम करके ही रहूगी कि आखिर ये पार्टियों से कतराते क्यो है ? वे हमेशा की तरह मेरे प्रश्न को टालने की कोशिश करने लगे। लेकिन आज मैं भी जैसे दृढ प्रतिज्ञ थी। मैं भी जैसे ढीठ बन गई थी। रोज रोज के बहानेबाजी से तग आ गई थी।

अच्छा तो तुम्हे पार्टी मे जाना इतना पसन्द है ? कल शाम मिस्टर शर्मा का फोन आया था। आज उनकी लडकी का जन्म दिन है, हम दोनो को बुलाया है। शाम को तैयार रहना। नही, मैं नही चलूगी। पहले मेरे सवाल का जवाब दो। आज भला तुम्हे पार्टी मे जाने की क्यो सूझी ? क्या कोई दफ्तर मे काम नही है ? व्यग्य बाणो का प्रहार शुरू हुआ। अरे भई सुबह-सुबह लडाई की बात छोडो। अच्छा आज शाम को मैं तुम्हारे सवाल का जवाब जरूर दे दूगा। अब तो खुश।

अरे ! तुम अभी तक तैयार नही हुई ? क्या कही जाना है ? अरे सुबह बताया था ना कि शर्मा साहब के यहा पार्टी मे चलना है। अच्छा अब जल्दी तैयार हो जाओ। लेकिन तुम भी तो तैयार कहाँ हो ? क्या ? मैं तो तैयार हूँ। क्या, इन्ही कपडो मे चलोगे ? ये क्या बुरे है ? अच्छा तुम कहती हो तो दूसरे पहन लेता हूँ। लेकिन तुम भी जल्दी तैयार हो जाओ।

कार शर्मा साहब के घर पर रुकती है। कार मे उतरते ही एक लडका करीब 5–6 साल का गिडगिडा उठता है—बाबूजी आप इस पार्टी मे जा रहे है। मुझे भी साथ ले चलो, लडका सजय के पैर पकड लेता है। बाबूजी मैं भूखा हूँ, दो दिन से मुँह मे कुछ नही गया। तो हम क्या करें ? अरे इस तरह नही डाटते। अच्छा फिर गिड-गिडा उठता है—बाबूजी मैं भी चलूँगा, ले चलोगे ना आप मुझे ? इसे दूर क्यो नही करते, इस भीखमगे का मुँह मत लगाओ। विभा, यह बच्चा भी अपने

साथ जायेगा। यह और अपने साथ ? क्या कह रहे है आप ? यह बच्चा नही जायेगा तो मै भी नही जाऊँगा। आप छोटी-छोटी बातो को बहुत ऊँचा सोचते है। यह छोटी बात नही, मेरा पेट भरा है, यह भूखा है। यह पार्टी मे जरूर जायेगा। विभा, इसके पास अच्छे कपड़े नही है, इसके पास पैसे नही है, यह गरीब है, क्या इसीलिये यह पार्टी मे नही जायेगा ? आज इसके पास कार होती, अच्छे कपडे होते और मै इसकी जगह होता तो यह पार्टी मे जाता और मै बाहर रहता।

यह चलेगा और इन्ही कपड़ो मे चलेगा। वह लड़के को लिये दरवाजे तक जाते है लेकिन दरबान रोक देता है—साहब यह बच्चा नही जा सकता। सजय—अच्छा ??? बस उसी समय बच्चे को कार मे बिठाकर ले जाते है, अच्छे कपडे पहना कर वापस साथ ले आते है। फिर दरबान उसे नही रोकता। विभा, आज इन्सान की कद्र नही, कपड़े की कद्र है, तड़क-भडक की कद्र है। इन्सान की नही, पैसे की इज्जत है। देश मे इस तरह भूखे नगे लोगो की कमी नहीं है जिन्हे दो वक्त की रोटी भी नसीब नही होती। दूसरी तरफ पार्टी के नाम पर हजारों रुपये पानी की तरह बहाये जाते है। ये पार्टियाँ सिर्फ दिखावे के लिये होती है, झूठी शानशौकत के लिये होती है। कुछ नही रखा ऐसी शानशौकत में।

विभा ! आज तुम्हे मेरा जवाब मिल गया होगा। यही कारण है मेरा पार्टियों से कतराने का। जब मैं इन भूखे नंगे लोगो को देखता हूँ तो मेरा मन रो उठता है। इस जवाब को पाकर मैंने भी पार्टियो मे जाने की कसम खा ली।





# साहसी बालक

—सुरेन्द्रकुमार राका
दशम 'स' वाणिज्य

अजमेर जिले में एक कस्बा है ब्यावर। वहीं की बात है। एक दिन बारिश का समय था, जगह-जगह कीचड़ हो रहा था। दो बालक साइकिल पर विद्यालय जा रहे थे। सड़क के किनारे पर एक नाला था, जो तेजी से बह रहा था। दोनों बालक बातें करते करते जा रहे थे कि अचानक एक की साइकिल फिसल गई और वह नाले में जा गिरा। वहां भगदड़ सी मच गई। कोई कुछ बोलने लगा, कोई कुछ। दूसरा साथी घबरा कर आग बुझाने वाली दमकल बुलाने दौड़ा।

नाले के आसपास भीड़ बढ़ती जा रही थी। सब तमाशा देख रहे थे, तथा इन्तजार कर रहे थे दमकल का। तभी एक ओर से 'छपाक' की आवाज आई। कोई तालाब में कूद गया था, पर वह था कौन, यह किसी को पता नहीं था।

लोगों में फिर भगदड़ मच गई, कोई कहता—अरे एक और पानी में गिर गया है, दूसरा कहता—नहीं कोई बचाने के लिए कूदा है।

जितने मुँह, उतनी ही बातें थीं पर बचाने की फिक्र किसी को भी नहीं थी। सब इन्तजार कर रहे थे कि देखें इन्हें कौन बचाता है।

नाले में एक ओर बुलबुले उठ रहे थे। वहां जिन्दगी और मौत का संघर्ष चल रहा था, सभी की नजरें उधर थीं।

कुछ ही क्षण बाद में एक बालक निकला जिसकी बगल में गिरा हुआ बालक था। वह बेहोश था। नाले से निकल कर उस साहसी बालक ने उसे जमीन पर लिटाया। उसके पेट में पानी भर गया था। सारी भीड़ वहां जमा हो गई। इसी बीच बालक ने उसे औंधा लिटाया और उस पर बैठकर धीरे-धीरे दबाव डालने लगा। इस प्रकार से उसका सारा पानी बाहर निकल गया और उसे सांस आने लगी।

तभी दमकल भी वहां आ गई। उस बालक का तुरंत उपचार किया गया और वह होश में आ गया। लोग उस बचाने वाले बालक की प्रशंसा करने लगे। उस बालक को जिलाधीश द्वारा पुरस्कृत किया गया और उसका नाम सभी में फैल गया।

सच है, बड़ा काम करने के लिए ताकत ही आवश्यक नहीं है बल्कि साहस और सूझबूझ की भी आवश्यकता है।



# राष्ट्र निर्माण में विद्यार्थियों का योगदान

—कुमारी मंजु जैन, X

राष्ट्रीय जीवन मे विद्यार्थियों का महत्त्वपूर्ण स्थान है। आज का विद्यार्थी ही कल का नागरिक बनकर राष्ट्र निर्माण के कार्य मे महत्त्वपूर्ण योगदान करेगा। राष्ट्रोत्थान के विभिन्न कार्यक्रमो और योजनाओ के सफल सचालन के लिये आर्थिक साधनो एव जनशक्ति के साथ विद्यार्थी के अदम्य उत्साह की आवश्यकता होती है। राष्ट्रीय जीवन मे श्रमिक और कृषक के समान ही बुद्धिजीवी वर्ग का भी महत्त्व होता है। जिस प्रकार अच्छे भवन का निर्माण सुदृढ़ नीव पर होता है। उसी प्रकार अच्छे राष्ट्र का निर्माण देशभक्त, चरित्रवान, कर्त्तव्यपरायण और सयमी विद्यार्थियो की समाजरूपी आधार भूमि पर होता है। राष्ट्र निर्माण मे विद्यार्थी का महत्त्व नितात स्पष्ट है।

भारत के स्वाधीनता-आन्दोलन मे विद्यार्थी का योगदान अविस्मरणीय है। इस आन्दोलन मे सामान्य नागरिको के साथ-साथ विद्यार्थियों ने बहुत बडी सख्या मे भाग लेकर अपने उत्तरदायित्व का निर्वाह किया। आज स्वाधीन भारत मे विद्यार्थियों के योगदान के असख्य क्षेत्र है। सर्वप्रथम तो अपने अध्ययनकाल मे उन्हे अध्ययन के प्रति निष्ठावान् रहते हुये अपने चरित्र मे अनुशासनप्रियता आदि गुणो, कर्त्तव्यपरायणता, श्रमशीलता, उच्च विचार, स्वदेश-प्रेम आदि गुणो का विकास करना चाहिये। इन्ही गुणो का विकास उनके भावी जीवन को सुखद बनाने मे सहायक सिद्ध होगा। आज हमारे देश के समक्ष असख्य समस्यायें है जिनके समाधान मे विद्यार्थी अपने अध्ययन काल मे ही उल्लेखनीय योगदान कर सकते है। उदाहरण के लिये प्रोढ शिक्षा, समाज सेवा, श्रमदान, कुप्रथाओ का अन्त, भ्रष्टाचार-निरोध आदि वे कार्यक्षेत्र है जिनमे विद्यार्थी महत्त्वपूर्ण भूमिका निभा सकते है। हमारे राष्ट्रीय एव सामाजिक जीवन के पिछड़ेपन का मूल कारण शिक्षा का अभाव है। विद्यार्थी अपने अतिरिक्त समय या ग्रीष्मावकाश मे अपने गाँव, नगर या मुहल्ले मे प्रोढ शिक्षण या साक्षरता अभियान मे भाग लेकर देश की महान् सेवा कर सकते है। इसी प्रकार श्रमदान अभियान द्वारा वे गाँवो व नगरो मे छोटे-छोटे असख्य कार्य कर सकते है। हमारे ग्रामीण समाज मे अनेक रूढिया अन्धविश्वास व कुप्रथाएँ शताब्दियो से व्याप्त है। इनके उन्मूलन हेतु विद्यार्थी एक वातावरण तैयार कर सकते है।

भ्रष्टाचार उन्मूलन मे विद्यार्थियो का योगदान सम्पूर्ण राष्ट्र के लिये वरदान सिद्ध हो सकता है। पिछले दिनो दिल्ली एव बीकानेर के छात्रो ने इस दिशा मे महत्त्वपूर्ण कार्य किये। दिल्ली के छात्रो ने स्टेशन पर बिना टिकिट यात्रा करने वाले सैकड़ों यात्रियो को पकड़ कर हजारो रुपयो की राशि एकत्र कर रेल्वे अधिकारियो को दी। राजस्थान के अनेक सीमात प्रदेशो मे अकाल की काली घटा मडराई थी। छात्रो ने घर-घर जाकर अन्न वस्त्रादि एकत्रित कर अकाल की काली छाया मे राहत कार्यो मे अभूतपूर्व योग दिया।

अपने कर्त्तव्य-पथ पर अग्रसर होते हुये छात्रों को क्रियात्मक राजनीति, दलबन्दी, गुटबन्दी, अनुशासन-हीनता आदि कुप्रभावो से दूर रहना

चाहिये। कहने का अभिप्राय यह है कि राजनीतिक दलबन्दी से विद्यार्थियों को सदैव मुक्त रहना चाहिये।

हमारे देश का विद्यार्थी वर्ग आज जहाँ अनेक रचनात्मक कार्यक्रमों और निर्माण कार्यों में भाग लेकर राष्ट्रोत्थान में योगदान कर रहा है। वहीं उसमें कुछ दूषित प्रवृत्तियाँ भी विकसित हो रही हैं जो चिंता का विषय है। देश की शिक्षण संस्थाओं में आये दिन छात्र छोटी छोटी बातों को लेकर आंदोलन, नारेबाजी और हड़ताल करते हैं। उनमें अनुशासनहीनता, फैशन, गुटबन्दी, साम्प्रदायिकता और मादक पदार्थों के सेवन की प्रवृत्तियां भी देखने में आती हैं। ये प्रवृत्तियां देश के प्रगति पथ की बाधक हैं। अतः इनके लिये जागरूक बन कर हमारे विद्यार्थियों को इनसे दूर रहना चाहिये।

अन्त में यही कहा जा सकता है कि विद्यार्थियों को "जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी" के आदर्श को सामने रखकर राष्ट्र निर्माण के कार्यों में पूरी निष्ठा के साथ योगदान करना चाहिये। विद्यार्थी राष्ट्र की अमूल्य निधि हैं। देशवासियों की आशायें और विश्वास उनकी कर्तव्यनिष्ठा, कार्यक्षमता और त्याग-भावना पर निर्भर है। उन्नत विचार लेकर हमारे छात्रों को राष्ट्रोत्थान के कार्यक्रमों में जुट कर देश को प्रगति के पथ पर अग्रसर करना चाहिये।

---

# फोटोग्राफी का महत्व

—रमेशचन्द्र आचार्य, एकादश 'विज्ञान'

"फोटोग्राफी वह कला अथवा प्रक्रिया है जिसके माध्यम से रासायनिक रूप से तैयार की गयी फिल्म की सतह पर किसी आकृति को प्रकाश की क्रिया से प्राप्त किया जाता है।"

इसका मुख्य रूप से उपयोग प्रचार के रूप में होता है। प्रचार कार्य में जितना समाचार का महत्त्व है उससे भी कहीं अधिक महत्त्व चित्रमय समाचारों का है। चित्रमय समाचार अधिक आकर्षक, बोधगम्य और अधिक संवेदना-ग्राहक होते हैं। उनका जनमानस पर प्रभाव भी अधिक स्थायी होता है। जो बात हम समाचारों के एक कालम में लिखकर पाठक तक पहुंचाना चाहते हैं, कभी-कभी तो उससे भी अधिक केवल एक चित्र के माध्यम से दर्शक या पाठक तक पहुंचा सकते हैं। उदाहरण के लिये जयपुर में "अतिक्रमण हटाओ" अभियान द्वारा जन-जीवन में क्या परिवर्तन आया है, यह बताना चाहते हैं तो शब्दों के बजाय चित्रों के द्वारा अधिक प्रभावशाली ढंग से बताया जा सकता है। इसके लिए अभियान से पूर्व का एक चित्र तथा दूसरा अभियान के बाद का चित्र दे दीजिये, बस पाठक इतने से ही समझ जायेगा कि जयपुर में इस अभियान से कितना परिवर्तन आया है।

समाचार और साहित्य केवल पढ़े-लिखे व्यक्तियों को ही प्रभावित कर सकते हैं लेकिन हमारे राजस्थान में पढ़े-लिखे व्यक्ति कम हैं और उनमें भी अधिकांश लोग ऐसे हैं जो पठन लिखने के ज्यादा अभ्यस्त नहीं हैं। अतः जो निरक्षर या कम पढ़े-लिखे हैं उनको चित्रों के माध्यम से हम विकास का सन्देश पहुँचा सकते हैं। □




# सच्चा-प्रेम

—अशोककुमार जैन
तृतीय वर्ष 'वाणिज्य'

सूर्य अपनी लाल-लाल किरणें फैलाकर आज के लिये संसार से विदा ले रहा था। कुछ समय पूर्व पक्षियों का ची-ची का जो शोर हो रहा था, अब वह बन्द हो चुका था। पशु-पक्षी अपने घोंसलों मे जा चुके थे। शहर की सड़कों पर भी आदमियो, मोटर-गाड़ियों, साइकिलों आदि की चहल-पहल कम हो गई थी। चारों तरफ रात्रि का हल्का-सा अंधकार छाने लगा था। होटलो, नाइट-क्लवो आदि मे भीड़ जमा होने लगी थी। प्रेमियों के जोड़े गुड-नाइट कहकर अपने-अपने घरों के लिए प्रस्थान कर रहे थे। मैंने अपनी मित्र-मंडली से अन्तिम विदा लेकर अपने कदम तेजी से कमरे की ओर वढाये। मुझे आज ही दिल्ली जाना था। मेरी परीक्षा समाप्त हो चुकी थी।

पूरे रास्ते मेरे हृदय में पिताजी के पत्र को पाने की अभिलापा थी। मुझे पूर्ण विश्वास था कि पिताजी अपने पत्र में मुझे अपनी इच्छानुसार विवाह करने की स्वीकृति दे देगे। और जव यह खुशखवरी मैं अंजलि को सुनाऊंगा तो वह न मालूम कितनी देर तक खुश होती रहेगी। वही अजलि जिसकी सुन्दर आँखें, पतली नाक, लम्वे-लम्वे वाल, होठों पर छायी लालिमा एवं गोरा रंग देखकर किसी भी पुरुप का हृदय मोहित हो सकता था। ईश्वर ने अंजलि को एक नारी की समस्त विशेपताएं प्रदान की थी। कॉलेज में प्रवेश लेते ही जव मैंने पहली वार अजलि को देखा था, शायद उसके रूप ने उसी समय मेरे हृदय को जीत लिया था। कॉलेज की सहपाठिन होने के साथ-साथ हम दोनों में मित्रता वढ़ने लगी। धीरे-धीरे हमारी यह मित्रता प्रेमी-प्रेमिका के रूप मे वदल गयी। मैं यह तो नही जान सका कि सुन्दर, सुशील, शर्मीली अंजलि ने मुझसे ही प्रेम क्यों किया? लेकिन इतना अवश्य जानता हूँ कि हम दोनो ने हमेशा एक-दूसरे को दिल-खोलकर प्यार किया। यद्यपि अंजलि एक गैर-जातीय लड़की है, यह जानते हुए भी मैं उसके प्रेम से इतना प्रभावित हो गया कि मैंने उसे अपना जीवन-साथी वनाने का निश्चय कर लिया था। इसी के सम्वन्ध में मैंने पिताजी को पत्र लिखा था जिसका उत्तर आज मुझे प्राप्त होने वाला था।

अंजलि जिसके साथ मैंने अपनी पढ़ाई पूरी की थी और जिसको पाने की मेरी अन्तिम इच्छा थी। इसी इच्छा के साथ मेरे कदम अपने कमरे तक पहुँच चुके थे। आज मेरा मन वड़ा प्रसन्न था। जैसे ही मैंने कमरे का दरवाजा खोला तो सामने पिताजी का पत्र पड़ा था। मैंने उस पत्र को शीघ्रता से खोला और पढ़ने लगा।

प्रिय राजेश,

तुम्हारा पत्र मिला। मुझे यह जानकर वहुत दु:ख हुआ कि तुम एक गैर-जातीय लड़की से प्रेम करते हो और उससे शादी करना चाहते हो।

लेकिन शायद तुम भूल गये हो कि तुमने एक उच्च खानदान मे जन्म लिया है। यहाँ केवल सजातीय स्त्री के साथ ही विवाह किया जाता है। तुमने जो कुछ किया है वह न केवल तुम्हारे लिये ही बल्कि सारे खानदान एव समाज के लिए भी बेइज्जती है। यदि तुम अपने परिवार की इज्जत बनाये रखना चाहते हो तो आज ही अपनी भूल का प्रायश्चित कर उस लडकी के साथ अपने सम्बन्ध तोड देना। परीक्षा समाप्त होते ही घर चले आना। तुम्हारे किये गये कार्यों से सारा परिवार दुखी है। यहा पर हम तुम्हारी इच्छानुसार किसी सजातीय लडकी से विवाह कर देंगे। शेष कुशल है।

—तुम्हारा पिता

मैंने जैसे ही पत्र पढकर समाप्त किया, तो आँखो मे आसू गिरने लगे। जिस पल का मैं बेचैनी से इतजार कर रहा था, उसी ने मेरे दिल पर आज जोरो से धक्का मारा था। मुझे आज यह महसूस हुआ कि हमारे सामाजिक बधन कितने कठोर हैं कि ये हम अपना जीवन-साथी चुनने की भी छूट नही देते। क्या भगवान की यह सतान सिर्फ जाति-बधन के कारण कभी एक न हो सकेगी? क्या हमेशा मनुष्यो के प्रेम मे केवल सामाजिक बधन के कारण दरारें पडती रहेंगी। इसी प्रकार के सैंकडो प्रश्न मेरे मन मे चक्कर काट रहे थे। मेरा हृदय बडा बेचैन हो रहा था। एक तो मैं पिताजी की इकलौती सतान होने के कारण उनकी इस इच्छा को तोडना नही चाहता था, तो दूसरी तरफ अजलि के सच्चे-प्रेम को ठुकरा कर उसके स्वप्न भी तोडना नही चाहता था।

अजलि जिसके साथ मेरा चार वर्ष का सबध था, क्या वह आज सदा सदा के लिये टूट जायेगा? मैंने उसको हमेशा निकट से देखा था आज उससे बिछुडते हुये मैं उसकी कोमल भावनाओ को ठेस नही पहुचाना चाहता था।

मैं बार-बार यह सोच रहा था कि वह आज आयेगी तो मैं उसको क्या जवाब दूगा? अगर वह आवेश मे आकर रो पडी तो मैं उसके आँसूओ को किस प्रकार रोक पाऊँगा। इस प्रकार के हजारो प्रश्न मेरे मन में टकरा रहे थे। जिनका मैं शीघ्रता मे समाधान नही कर पा रहा था। सामान बाधते हुए भी मेरे हाथो मे जोरो से कम्पन हो रहा था।

अचानक बाहर से किसी ने दरवाजा खट-खटाया। मैंने दबे पाव धडकते दिल से दरवाजा खोल दिया। सामने अजलि खडी थी। बहुत उदास, चुपचाप। अजलि शात होकर पास पडी कुर्सी पर बैठ गयी। उसकी आखो से निरन्तर अश्रुधारा बह रही थी। वह मुझसे कुछ न बोली। इधर मेरी मजबूरिया उसकी उलझन बनी हुई थी। मैंने साहस बटोरकर कहा, "अजलि चुप क्यो हो? क्या कुछ बोलोगी नही?"

अजलि "क्या बोलूँ?"

"मैं आज जा रहा हूँ।"

"वह मुझे भी मालूम है" अजलि ने आवेश मे आकर कहा। 'यदि मुझे पहले ही यह मालूम होता कि तुम मेरे प्रेम को इस प्रकार ठुकरा कर बिना मिले ही चले जाओगे तो मैं तुम्हारे साथ कभी जीवन के स्वप्न नही देखती। यह तो अच्छा हुआ कि मैं इधर आ गयी, नहीं तो तुम मेरा दिल तोडकर चले जाते। शायद तुमने सच्चा प्रेम करना अभी नही सीखा। चुप क्यो हो? बोलो न!"

उसकी दर्द भरी आवाज को सुनकर उत्तर मे मेरे हृदय से एक शब्द भी नही निकल सका। एक तरफ मैं अपने पिताजी की उन इच्छाओ को नही तोडना चाहता था जो उन्होंने अपने इकलौते बेटे के सम्बन्ध मे सोची थी तो दूसरी तरफ अजलि के सच्चे प्रेम को ठुकरा कर उसमे विष घोलना भी

नही चाहता था। किन्तु मजबूरियो के कारण मैं अपने हृदय को कठोर बनाते हुये अंजलि से सिर्फ यही कह पाया कि ये सामाजिक बन्धन कभी भी हमारे प्रेम को जीवन-साथी के रूप मे परिवर्तित नहीं होने देगे।

अजलि ने जैसे ही मेरे वाक्यों को सुना तो अपने नेत्रो मे आँसूओ को रोक न सकी। मैंने सात्वना देते हुए कहा, रोती क्यो हो ? मन की बात मैंने कह दी तो तुम बुरा मान गयी। अजलि तुम सोचो, मेरे साथ इस समय बहुत सी मजबूरिया हैं।

अचानक अजलि अपने आँसूओ को रोकते हुए आवेश मे बोली, "मुझे क्या पता था, तुम अपने सिद्धान्तों के लिये इतने कठोर हो। चार वर्ष से तुमने मुझसे कुछ भी नही कहा। मैं भी सन्तोष का दामन पकडे बैठी रही। लेकिन मैं नारी हूँ। मेरी भावनायें तुमसे बहुत कोमल है। मैं मनुष्य हूँ देवता नही।"

अजलि ने कुर्सी से उठते हुये कहा, "अच्छा ! अब मैं चलती हूँ।" मैंने अजलि की साडी का आचल पकडते हुए कहा, "नही, अंजलि नही, अभी मत जाओ। मैं आज तुम्हारे हृदय मे शका की बात उत्पन्न नही करना चाहता, मैंने तुमसे बिना सोचे प्रेम किया, उसके बदले मे मैंने तुमसे कुछ नही चाहा और न परिणाम ही सोचा। मैं बस इतना जानता हूँ कि तुमसे अलग होकर मुझे बहुत ज्यादा दु:ख होगा। इसे चाहे तुम मेरी दुर्बलता समझो। यदि मै पिताजी की इकलौती सन्तान न होता तो सारे सामाजिक बन्धन तोड़कर हमेशा-हमेशा के लिए तुम्हे अपना लेता, चाहे फिर परिवार को कितनी ही ठेस पहुँचती।"

अजलि ने आँसूओ को रोकते हुए कहा, "जीवन मे सुख-दु:ख दो पहलू है। परछाई की तरह ये तो हमारे साथ लगे ही रहते है। तुम तो शायद भूल भी जाओ लेकिन मेरे......" मैंने बात काटते हुए कहा, "यहाँ दिल में जो घाव हो गया है, वह अब जीवन भर नही भर सकेगा। पहले कोई गम न था, अब गम भी साथ लग गया है।"

मैंने घडी की तरफ देखा, गाडी आने मे सिर्फ एक घण्टा बाकी रह गया था। अजलि मुझसे विदा लेकर जा चुकी थी। मैंने शीघ्र ही सामान बाधा और जयपुर शहर को अन्तिम विदाई देता हुआ स्टेशन जा पहुँचा। गाड़ी प्लेटफार्म पर पहुँच चुकी थी। मैंने कुली से जल्दी ही सामान चढवाया। सौभाग्य से मुझे गाडी मे जगह मिल गयी थी। गाड़ी मे बैठे-बैठे भी मेरा दिल बेचैन हो रहा था। मेरा हृदय मुझे बार-बार धिक्कार रहा था कि तुमने आज एक मासूम और बेबस लडकी का दिल तोड दिया है। मैं अपनी मजबूरियों से लाचार था। अचानक अजलि मुझे सामने खड़ी दिखाई दी। शायद इस समय वह मुझे प्रसन्नचित्त मन से अन्तिम विदाई देने आयी थी। वह धीरे से बोली, "राजेश तुम जहाँ भी रहो, सुखी रहना। मेरी तुमसे अन्तिम कामना है कि तुम जहाँ भी रहो वहाँ इन सामाजिक बन्धनो को समाप्त करने का प्रयास करना ताकि हजारो कन्याओ के जीवन को बर्बाद होने से बचाया जा सके।"

अजलि को न अपनाने के लिये मेरा दिल बार-बार मुझे धिक्कार रहा था किन्तु तभी गाड़ी ने रवाना होने की सीटी बजाई। गाडी ने धीरे-धीरे अपनी रफ्तार बढ़ायी। अजलि का आचल हवा में उड रहा था। वह अपने एक हाथ को हिलाते हुए मुझे अन्तिम विदाई देती हुई शीघ्र ही मेरी आँखो से ओझल हो गयी। गाडी तेज रफ्तार से चली जा रही थी। किन्तु अंजलि के अन्तिम शब्द मेरे दिल मे बार-बार चुभन पैदा कर रहे थे।

वर्ष पर वर्ष बीत गये। दिल्ली मे मुझे पिताजी के कारनामे उस समय मालूम हुए जबकि उन्होंने दहेज के लालच मे आकर मेरी शादी एक

अनपढ, गवार, बदसूरत लडकी से करदी। जो कभी मुझे मेरा मनचाहा प्रेम न दे सकी। और इसीलिये मैंने शादी के एक वर्ष मे ही इस लडकी से तलाक ले लिया। मैं अजलि को पुन पाना चाहता था, किन्तु मेरा दिल ऐसा करने के लिए नही माना। मैंने अजलि की अंतिम इच्छा को पूरा करने के लिए एक समाज-सुधारक सगठन बनाया और देश मे जाति प्रथा, दहेज प्रथा आदि को समाप्त करने के लिए आदोलन चला दिया। ठीक पाच वर्ष बाद अजलि का पत्र मिला जो इस प्रकार था।

मेरे राजेश,

मेरी शादी मे तुम आशीर्वाद देने अवश्य आओगे, ऐसा मेरा विश्वास है। शेष कुछ और नही, बस।

—अजलि

अजलि का पत्र पढकर एक बार तो मेरा दिल वहाँ जाने के लिये नही माना किन्तु दूसरी तरफ मैंने शीघ्र ही अपनी भूल को स्वीकार लिया। अगले दिन मैं जयपुर पहुच गया। अजलि आज दुल्हन के रूप मे बहुत सुदर लग रही थी। अन्तिम क्षणो मे जब वह मेरे पास आशीर्वाद लेने आयी तो मेरे चरण छूने लगी। किन्तु मैं एक तरफ हटकर केवल इतना ही कह पाया कि नही अजलि पैर तो आज मुझे तुम्हारे छूने चाहिए क्योकि तुम हमेशा मेरे लिये आदर्श रही हो। तुम सच्चे हृदय से एक बार मुझे माफ कर दो। मेरी शुभकामनाए हमेशा तुम्हारे साथ हैं।



# बाल की खाल

—अशोक डगायच

एकादश स 'वाणिज्य'

1 "बच्चो को प्रेस करके कपडे पहिनाने चाहिए।"

अर्थात् पहिले बच्चो को प्रेस करदो, फिर कपडे पहिनाने चाहिये।

2 "मा रोते हुए बिट्टु से कह रही है कि बेटा, मेरी बात मान जा।"

अर्थात् माँ स्वय रोकर कह रही है कि बेटा मेरी बात मान जा।

3 'भगवान को लड्डू का भोग लगाकर खाना।"

अर्थात लड्डू का भोग लगाकर भगवान को खाना है।

4 नौकर (दुकानदार से)—"जल्दी से बैंगन देदो, साहब का भुर्ता बनाना है।"

अर्थात् नौकर को साहब का ही भुर्ता बनाने की जल्दी है।

# बुझती शमा

—नीरा जैन, X

आज शमा का नीला शव भूमि पर पड़ा सुशोभित हो रहा था, हजारों की संख्या में लोग आ-जा रहे थे व घरवालों से पूछताछ कर रहे थे। परन्तु शव का मुस्कराता मूक-चेहरा अपनी वेदना की दास्तान सुना रहा था। सभी को अपनी इस मृत्यु का दोषी ठहराकर उन पर मूक-शर का प्रयोग कर मानो कह रहा था कि झूठी सहानुभूति किसी काम की नहीं, जब समय बीत चुका हो। और मैं? मैं, शमा के जीवन-चित्रपट मे खो गई। पुरानी यादो ने मेरी सारी रात छीन ली। मैं शमा के जीवन की छोटी-सी कड़ियों को जोड़ने मे लग गई....

शमा मेरी अत्यन्त प्रिय सहेली थी। उसके तीन भाई-बहिन थे। गरीब परिवार मे रहते हुए भी कभी उसने गरीबी का एहसास न किया। माँ-बाप का प्यार सदैव गरीबी की धूप से छायादार पेड की तरह उनकी रक्षा करता और ऐसे मे शमा की तीव्र बुद्धि ने माता-पिता के जीवन मे एक नये आलोक का प्रभात जगा दिया। माँ-बाप का सारा प्यार पाकर उसकी बुद्धि तीव्र होती गई। शुरू से ही शर्मीली व शान्त शमा पढ़ाई मे जुटी रहती। माँ-बाप ने अपने ही लोगो के ताने सहे परन्तु बच्चो को इनका एहसास न हुआ और चारो बच्चे ही पढ़ाई मे तेज निकले। माता-पिता के सजोये स्वप्नो को साकारता का रूप देने का मानो उन्होने निश्चय कर लिया था परन्तु अचानक उनके भाग्य ने पलटा खाया। नौकरी छूट गई और पिता ने व्यवसाय आरम्भ किया। परन्तु यही परिवर्तन शायद शमा की जिन्दगी को तहस-नहस करने की शुरुआत थी। उसके तीनों भाई-बहिन बड़े होते गये। अब शमा भी कुछ अधिक बोलने लगी थी परन्तु उसकी बुद्धि का कमल मुरझाया नही था। धीरे-धीरे माँ की अस्वस्थता, स्कूल की उच्च कक्षा की पढ़ाई व घर पर आने वाले अध्यापक के कार्यो के बीच उसका जीवन उलझने लगा। वह जिस भी सहेली से मित्रता का हाथ आगे बढाती, नई आशाओ के बीज बोती व कल्पनाएँ सजोती, वे पूर्ण होने से पूर्व ही वैमनस्य व धन की आँधियों से क्षण-भर में तहस-नहस हो जाती। कोपलें फूट भी न पातीं कि अविश्वास रूपी गज उन्हे रौंद डालता। धीरे-धीरे वह स्वयं को कैद के पछी की तरह महसूस करने लगी। तीनों ओर के कार्यो की किसी त्रुटि का शिकार वह रोज-रोज होने लगी। बचपन का शर्मीला स्वभाव उसकी जिन्दगी को घुटन से भरने लगा। अब उसकी हँसी नाटकीय मात्र होती थी। सहेली से दोस्ती करने से पूर्व उसका घर का मकान होना जरूरी था परन्तु जब कभी वह किन्हीं दो सहेलियों को हँसते-मुस्कराते देखती, उसे अपनी तन्हाई खलने लगती। परन्तु अब? वह सिर्फ घुटन भरी जिन्दगी जी रही थी। अपमान के घूँट पी रही थी और अपनी बेबसी व निस्सहायता पर रात के वक्त आँसू बहाया करती थी। ऐसे ही क्षणो मे मैं ही थी जो उसके जीवन मे आई और फिर एक दिन इसी प्रकार रोते-रोते उसने अपनी

(शेष पृष्ठ 32 पर)

मैं पूछना चाहती हूँ कि क्या यही स्वतन्त्रता है, क्या वह यह इच्छा नही रखती कि उसका भी समाज मे, घर मे कुछ आदर हो, कुछ सम्मान हो।

हमारे समाज मे स्त्री पुरुष के मिलने पर जितना प्रतिबन्ध है वह किसी और समाज मे देखने को नहीं मिलता। नारी को अगर किसी विभाग मे जिसमे वह काय करती है अगर किसी से बात करती हुई देखली जाए तो उस पर भी एक अर्थ थोपा जाता है।

अन्त मे, मैं यही कहना चाहूँगी कि यह जो भारतीय नारी स्वतन्त्रता है, वह केवल मात्र औपचारिकता है। नारी को ऊपरी अधिकार तो दे दिए गए हैं लेकिन व्यावहारिक रूप मे उनके परिणाम सन्तोपजनक नही निकलते हैं। उपर्युक्त वणन से नारी के जीवन की दयनीय स्थिति का पता चलता है। ❖

---

(पृष्ठ 29 का शेष)

कहानी सुनाई। आज उसकी मौत का कारण उसकी तन्हाई व घुटन भरी जिन्दगी ही थी, जिससे उकताकर उसने मौत को चुना और बाजार से कुछ जहर मँगवाकर अपनी मृत्यु का ऐलान कर दिया। पिंजरे म बन्द एक पछी उन्मुक्त जीवन न पा सकने के गम मे पिंजरे से सिर टकरा-टकराकर सदा के लिये इस बन्दी जीवन से मुक्त हो गया।

शमा की लाश जलाई जा चुकी है और मैं इसी उधेडबुन मे हूँ कि शमा ने मृत्यु को बुलाकर अच्छा किया या बुरा, इतना अवश्य है कि उसने आज के धनी वग के ऊपर इतना बडा प्रहार किया है जो एक शिक्षा है। धन रूपी राक्षस के भयकर रूप का गरीब जनता पर क्या प्रभाव पडता है इसका सजीव उदाहरण देकर उस मूक आत्मा ने धनी वग को एक सन्देश दिया है। अपना बलिदान करने के बाद उसने यह बता देना चाहा है कि अब कभी ऐसा नही होना चाहिये अन्यथा ऐसी अनेक मूक, निर्दोष शमाएँ भीतर ही भीतर घुटकर अपने को धन की बलिवेदी पर चढा देंगी। ❖

# प्रधानमन्त्री का २० सूत्री आर्थिक कार्यक्रम और राजस्थान

—प्रभात शर्मा
बी. ए. फाइनल 'कला'

"राज्य सरकार और मैं तहेदिल से आर्थिक कार्यक्रम को लागू करने की सौगध खाकर बैठे हैं।"

—हरिदेवजोशी
मुख्यमन्त्री 'राजस्थान'

आर्थिक क्राति के सूत्रपात के लिये राष्ट्र के स्वर में स्वर मिलाते हुए राजस्थान ने तत्काल जो कदम उठाकर प्रशासनिक तन्त्र को सही किया तथा आर्थिक कार्यक्रमो के सुधार के लिये प्रभावशाली कदम उठाये है, इस वातावरण से आवश्यक वस्तुओं के भावों मे गिरावट की प्रवृत्ति देखने को मिली वही व्यापार तथा अन्य क्षेत्रो मे भी अनुशासन की भावना पैदा हुई है। जिस युवा वर्ग को पिछले कई वर्षो से गुमराह किया जाता रहा है, इस साल उसकी स्थिति भिन्न है। स्कूलों, कॉलेजों तथा विश्वविद्यालयो मे छात्रों ने विधिवत् पढ़ना प्रारम्भ कर दिया है। उन्हें गुमराह करने वाले तत्त्वों पर भी सरकार की कड़ी नजर है।

श्रमिको और कर्मचारी संगठनों ने भी हडताल तथा तोड़फोड़ का मार्ग छोड दिया है, इससे औद्योगिक क्षेत्र मे हानि नही हुई, जबकि गत वर्ष 2.5 लाख मानव दिनों की हानि हुआ करती थी। राज्य सरकार के कार्यालयों मे समय की पाबन्दी और कर्त्तव्यपरायणता नजर आने लगी है। क्योकि राज्य सरकार ने तत्काल अयोग्य व भ्रष्ट कर्मचारियों तथा अधिकारियो को सेवा-मुक्त करके सारे प्रशासन को सतर्क कर दिया है।

इस क्रान्तिकारी कार्यक्रम को तेजी से लागू करने के लिये मुख्यमन्त्री सचिवालय के अन्तर्गत विशेष **आर्थिक कार्यक्रम समन्वय व क्रियान्वयन विभाग** की स्थापना मुख्यमन्त्री श्री हरिदेव जोशी की अध्यक्षता में की गई है। श्री रामप्रसाद लड्ढा इसके उपाध्यक्ष हैं, जिन्हे केबिनेट स्तर का मन्त्रि पद प्रदान किया गया है।

21 सूत्री आर्थिक कार्यक्रम की प्रगति का विवरण:—

(1) **आवश्यक उपभोक्ता वस्तुओं के मूल्यों में गिरावट, उत्पादन की गति तेज व आवश्यक वस्तुओं की उपलब्धि व वितरण व्यवस्था को प्रभावशाली बनाना:**—उपभोक्ता वस्तुओ की वितरण प्रणाली मे सुधारो के अन्तर्गत प्रत्येक उचित मूल्य की दुकान से लगभग 1000 राशनकार्डो पर राशन वितरण किया जाता है। समय-समय पर कार्डो की चैकिंग भी होती है ताकि फर्जी राशन कार्ड न रहे। केन्द्रीय सरकार से अधिकाधिक मात्रा मे गेहूँ, शक्कर, मिट्टी का तेल, कोयला व कपड़ा प्राप्त करने के प्रयत्न जारी है। उत्पादन मे वृद्धि के लिये चालू वर्ष मे उत्पादन के निम्न लक्ष्य रखे गये है।

| | खाद्यान्न लाख टन | तिलहन लाख टन | कपास लाख टन | गन्ना लाख टन |
|---|---|---|---|---|
| 1. खरीफ | 32.85 | 2.30 | 3.35 | 13.00 |
| 2. रबी | 42.15 | 2.05 | ,, | ,, |

आवश्यक वस्तुओ की जमाखोरी व कालाबाजारी करने तथा मूल्यसूची प्रदर्शित नही करने वालो के लिये आवश्यक वस्तु अधिनियम के अन्तर्गत अब तक 961 अभियोग, 174 गिरफ्तारियाँ व 43 16 लाख के लगभग रुपये की लागत की आवश्यक वस्तुएँ जब्त की गई हैं।

(2) कृषि भूमि की सीमा निर्धारण कानूनों को लागू करना व अतिरिक्त भूमि का भूमिहीनो मे वितरण व भूमि सम्बन्धी अभिलेख पूर्ण करना — 21 सूत्री आर्थिक कायक्रम की घोषणा से पहले लगभग 8 22 लाख एकड भूमि पर खातेदारी अधिकार दिये जा चुके हैं, 9 48 लाख से अधिक भूमिहीन किसानो को लगभग 61 15 लाख सरकारी भूमि नि शुल्क आवटित की गई है। अनुसूचित जाति के 2,65,282 व्यक्तियो को 16,31,446 एकड भूमि अनुसूचित जनजाति के 1,95,623 व्यक्तियो को 8,64,183 एकड भूमि आवटित की गई है। 5 लाख एकड भूमि सिंचित साधारण निर्धारित दरो पर सुविधाजनक किश्तो पर भूमिहीनो, किसानो व समाज के कमजोर वग को आवटित की जा चुकी है।

(3) भूमिहीनो व समाज के कमजोर वग को आवासीय भूखण्डों को तेजी से आवटित करना — अनुसूचित जाति व अनुसूचित जन जाति व भूमिहीन लोगो के करीब $5\frac{1}{2}$ लाख परिवारो को नि शुल्क भूमि पहिले ही आवटित की जा चुकी है, ग्रामीण दस्तकारो व समाज के अन्य पिछडे वग व लघु व सीमान्त कृषको को नि शुल्क आवासीय भू खण्ड देने की योजना लागू की जा रही है। भूमि पर भवन निर्माण हेतु वित्तीय सहायता के लिये राजस्थान स्टेट कोआपरेटिव व हाउसिग फाइनेन्सर सोसाइटी का गठन हुआ है। अब तक 21 476 हरिजनो को 8 59 करोड की राशि और न्यून आय के 1315 व्यक्तियो को 1 करोड 35 लाख की राशि प्राप्त हो चुकी है। और 2,553 मकान बनकर तयार भी हो चुके हैं।

(4) मजदूरों से जबरन काम लेने को तत्काल गैर कानूनी घोषित किया जायेगा —राज्य मे सागडी प्रथा को समाप्त करने हेतु 1961 मे कानून बना था, उसमे सशोधन करके सागडी प्रथा को अपराध पुलिस हस्तक्षेप योग्य घोषित कर दिया गया है। इस अभियोग की सक्षिप्त सुनवाई होगी व 500 रुपये तक जुर्माना व 1 वर्ष तक जेल की व्यवस्था है। पचायत समितियो को अधिकार सौंपकर उन पर दायित्व डाला है कि सागडी प्रथा से पीडित व्यक्तियो को कानूनी कायवाही की व्यवस्था करावें।

(5) ग्रामीण पर कज का बोझ समाप्त, ग्रामीण क्षेत्रो मे भूमिहीनों, मजदूरों, दस्तकारों, व छोटे किसानो से ऋण वसूली पर रोक लगाने का कानून बनाकर प्रतिबन्ध लगाये जायेंगे —ग्रामीण कृषकों भूमिहीनो व दस्तकारो के ऊपर गाव के बोहरा का जितना भी कर्जा निकलता है, उसकी वसूली या कज से सम्बन्धित दावो को एक वप के लिये स्थगित कर दिया है। केवल राज्य सरकार, बैंक, सहकारी सस्थाओ व जीवन बीमा के ऋणो को छोडकर, गिरवी रखी जमीन जिसको गिरवी रखे 5 साल हो चुके हो, कजदार की स्वत हो जायेगी। राजस्थान साहूकार अधिनियम मे सशोधन करके बिना लाइसेन्स रखे गये कज देने वालो के या जिनने धारा 22 व 23 का विवरण पत्र प्रस्तुत नही किया हो उनके द्वारा दायर सभी दावो को खारिज कर दिया जायेगा।

(6) खेतिहर मजदूरों को न्यूनतम मजदूरी सम्बन्धी कानून मे सशोधन —बडी सिंचाई योजना क्षेत्रो मे खेतिहर मजदूरो की न्यूनतम दैनिक मजदूरी 5 रुपये से बढाकर 6 रु कर दी गई है राज० नहर, गगनहर, कनाल, भाकडा व चम्बल को छोडकर, सिंचित भूमि पर खेतिहर मजदूरो की न्यूनतम मजदूरी 4 25 पसे निर्धारित की जा चुकी है। पचायत के अधिकारियो को निर्देश है कि मजदूरो को वेतन सही नहीं मिलता, इसके लिये उनको कानूनी अधिकार प्रदान किया गया है।

(7) **50 लाख हैक्टर भूमि में सिंचाई व्यवस्था व भूमिगत जल के अधिकाधिक उपयोग के राष्ट्रीय कार्यक्रम बनाना:**—केन्द्र सरकार ने सूचित किया है कि इस कार्यक्रम के अन्तर्गत राज्य सरकार को वृहत् एवं मध्यम सिंचाई परियोजना के अन्तर्गत 3.80 लाख हैक्टर अतिरिक्त भूमि को सिंचाई में पाचवी योजना के शेष चार वर्ष की अवधि मे लाना, इसके अतिरिक्त शेष 1.20 लाख हैक्टर भूमि को लघु सिचाई योजनाओ तथा भूमि जल के स्रोतो द्वारा सिंचित करने की योजना है। भू-जल भण्डार से 268 मिलियन क्यूबिक मीटर पानी पेयजल की योजनाओ के लिये सुरक्षित रखा गया है। इससे 92 लोग लाभान्वित होगे।

(8) **विद्युत उत्पादन के कार्यक्रमों में तेजी लाई जायेगी व केन्द्रीय सरकार के नियन्त्रण में सुरताप बिजली घरों की स्थापना की जायेगी:**—लघु व सीमान्त कृपको को विद्युत् की सुविधा प्राप्त करने मे अब तक कुछ कठिनाई थी, इसे अब दूर कर दिया गया है। इन व्यक्तियों को बिजली के लिये कनेक्शन के सम्बन्ध में दिये गये प्रार्थनापत्रो की तिथियो पर भी ध्यान दिये बिना ही बिजली की सुविधा दी जायेगी। कूँओ पर बिजली पहुँचाने के लिये खम्बों तथा तार का खर्च बोर्ड उठायेगा। अब तक विशेष दस्तो ने 38 लाख यूनिट् की बिजली की चोरी राज्य भर में पकड़ी है।

(9) **हाथ करघा उद्योग के विकास की भी योजना बनाई जायेगी:**—हाथ करघा उद्योग का कार्य उद्योग विभाग को सौप दिया है, उद्योग विभाग हाथ करघा उद्योग के सर्वाधिक विकास हेतु निगम की स्थापना पर विचार कर रहा है।

(10) **जनता-कपड़े की किस्म में सुधार किया जायेगा तथा वितरण की समुचित व्यवस्था की जायेगी:**—राज्य मे इस समय जनता कपड़े की उपलब्धि के सम्बन्ध मे कोई कठिनाई नहीं हैं। उचित मूल्यों की दुकानों पर कपड़े का वितरण किया जा रहा है। किस्मो के बारे मे केन्द्रीय सरकार उचित व्यवस्था कर रही है।

(11) **शहरी भूमि तथा शहरी काम में लाने योग्य भूमि का समाजीकरण करना व खाली छोड़ी हुई भूमि तथा नये मकानो के क्षेत्रफल की सीमा निर्धारित की जायेगी**—इस सम्बन्ध मे केन्द्रीय सरकार से नीति निर्देशो की प्रतीक्षा है।

(12) **शहरी सम्पत्ति के मूल्यांकन हेतु विशेष दस्तों का गठन व करचोरी व गलत मूल्यांकन करने वालों के विरुद्ध त्वरित मुकदमें चलाकर कड़ी सजायें दी जायेंगी:**—राज्य मे भूमि व भवन विभाग स्थापित है। जो शहरी सम्पत्ति का मूल्यांकन कर 50 हजार से अधिक मूल्य के भवनो व शहरी भूमि पर आधे प्रतिशत की दर से कर वसूल करता है। इस कार्य को और अधिक व्यवस्थित किया जा रहा है।

(13) **तस्करों की सम्पत्ति जब्त करने के लिये विशेष कानून बनाना:**—इस सम्बन्ध मे केन्द्रीय सरकार आवश्यक कार्यवाही कर रही है। राज्य सरकार भी इसमे पूर्ण सहयोग देने को तैयार है।

(14) **पूंजीनियोजन की प्रक्रिया को आसान बनाया जाना व आयात लाइसेन्सों के दुरुपयोग करने वालों के विरुद्ध सख्त कार्यवाही करना:**—इस सम्बन्ध मे केन्द्रीय सरकार द्वारा आवश्यक कार्यवाही की जा रही है। वित्त निगम ने यह फैसला किया है कि जिन लोगों या संस्थानों के विरुद्ध आर्थिक अपराध के मामले हैं, उनके ऋण स्वीकृत नही किये जायेंगे।

(15) **उद्योगों के प्रबन्ध में मजदूरों को साथ लेने की योजना:**—राज्य सरकार की यह नीति है कि प्रबन्ध में भी सभी स्तरों पर यथा उत्पादन, व्यवस्था आदि में मजदूरों को सम्मिलित किया जाये। राज्य सरकार इस सम्बन्ध में केन्द्रीय सरकार से नीति निर्देशो की प्रतीक्षा में है।

(16) **सड़क परिवहन हेतु राष्ट्रीय परमिट व्यवस्था की जायेगी**—इस सम्बन्ध में केन्द्रीय सरकार द्वारा कार्यवाही की जा रही है।

(17) **मध्यम आय वर्ग को आयकर में राहत देने के लिए आयकर में छूट की सीमा 6 हजार से बढ़ाकर 8 हजार कर दी गई है**—इस सम्बन्ध में केन्द्रीय सरकार द्वारा आवश्यक कार्यवाही की जा रही है।

(18) **छात्रावासों में रहने वाले छात्रों के लिए नियंत्रित मूल्य पर आवश्यक वस्तुओं की व्यवस्था की जायेगी**—सरकार राजकीय व निजी छात्रावासों में रहने वाले छात्रों के लिये प्रति विद्यार्थी के हिसाब से प्रतिमाह 8 किलो गेहूँ 1 किलो शक्कर व आवश्यकतानुसार मिट्टी का तेल व कोयला देने की व्यवस्था है। कुछ कॉलेजों व स्कूलों में सहकारी उपभोक्ता भण्डार स्थापित किये जा रहे हैं। जिसमें पाठ्य पुस्तकें, कापियाँ व स्टेशनरी आदि बेचने की व्यवस्था है। इसमें राशन से मिलने वाली वस्तुओं को भी बेचा जाय ऐसी व्यवस्था की जा रही है।

(19) **पाठ्य पुस्तकें व स्टेशनरी नियंत्रित मूल्यों पर उपलब्ध की जायेंगी**—वर्तमान में 1 से 8 कक्षा तक की सभी 52 पुस्तकें राष्ट्रीयकृत हैं। इन 52 पुस्तकों में से 37 के मूल्यों में कमी कर दी गई है। कक्षा 9 से 11 तक कोई पुस्तक राष्ट्रीयकृत नहीं है। विश्वविद्यालयों में भी ऐसी व्यवस्था की जा रही है कि वे भी पाठ्य पुस्तकें अपने प्रेस में ही सस्ते कागजों में छपवाने की शीघ्रातिशीघ्र व्यवस्था की जाये। सरकार से प्राप्त सस्ते कागज की $2\frac{1}{2}$ करोड़ की कापियाँ बनाकर डिपोज, स्कूलों, सरकारी समितियों व अधिकृत दुकानदारों के माध्यम से वितरित की गई। पाठ्य-पुस्तकों की कालाबाजारी न हो इसके लिए "विजीलेंस-स्क्वॉड" बनाये गये हैं। इन्होंने कई स्थानों पर छापे मारे व उनके विरुद्ध कार्यवाही की है। इस समय 20 डिपोज व 1100 से अधिक वितरकों द्वारा पाठ्य पुस्तकों व कापियों का वितरण किया गया। निर्धन छात्रों को पुस्तकें उपलब्ध कराने में 38 कॉलेजों में बुक-बैंक की स्थापना की जा चुकी है।

(20) **रोजगार व प्रशिक्षण के अधिक अवसर बढ़ाने के लिए ऐप्रेंटिसशिप की नई योजना शुरू की जायेगी व योजनाओं में समाज के कमजोर वर्गों को प्राथमिकता प्रदान की जायेगी**—रोजगार व प्रशिक्षण के अधिक अवसर बढ़ाने के लिए ऐप्रेंटिसशिप की योजना पर राज्य में पहले से ही कार्य हो रहा है, इस समय विभिन्न उद्योगों में 645 ऐप्रेंटिस प्रशिक्षण प्राप्त कर रहे हैं। 21 सूत्री आर्थिक कार्यक्रम के अन्तर्गत इसको और तेजी से क्रियान्वित किया जा रहा है। सितम्बर 75 में 645 एप्रेंटिस प्रशिक्षणार्थियों से बढ़ाकर 1200 की संख्या कर दी गई है। प्रशिक्षण में अन्य लोगों के साथ साथ विकलांगों व अल्प संख्यकों को भी अवसर प्रदान किया जायेगा। राजकीय प्रतिष्ठानों, सरकारी विभागों व स्वास्थ्य संस्थाओं व अभियान्त्रिक स्नातकों व डिप्लोमा प्राप्त व्यक्तियों के जितने भी पद हैं उनका 10% भाग ऐप्रेंटिस, अभियान्त्रिक स्नातकों व डिप्लोमा प्राप्त व्यक्तियों के लिए सुरक्षित रखा जायेगा व वजीफे में मिलने वाली राशि का 50% दिन के द्वारा प्राविधित किया जायेगा, नई नियुक्तियों में 75% स्थान एप्रेंटिसों के लिए सुरक्षित रखने के प्रश्न पर भी विचार किया जा रहा है।

(21) **सरकारी खर्च में सख्ती से कमी की जायेगी**—राज्य सरकार ने वित्तीय वर्ष में प्रशासनिक खर्च से लगभग 10% कमी करने का निर्णय लिया गया है। यह कमी किन-किन मदों में, किस प्रकार की जायेगी इसकी विस्तृत रूप रेखा सरकार तैयार कर रही है।

---

# Age of Advertisement

—MAHENDRA KUMAR SETHIA, X D

It is scientific age, as well as commercial age, and advertisement is necessary for trade.

It is only the advertisement through which a company can do a good business of its products. At the same time it can produce new things and can attract the consumer. Consumers are attracted to buy things with the help of advertisements and a company can even sell its inferior goods for a handsome price.

Today advertisement has become a good means to popularise the things.

If we switch on the radio, we hear advertisements. The moment any item of a programme is over, advertisement starts.

Advertisement is every where. Both sides of roads are full of advertisements In hotels the posters are on the wall and walls of the city are seen painted with different types of advertisement. Even some school advertisements are seen painted here and there.

A small thing worth 5 paise as well as one of high cost is popularised by advertisement. To maintain the demand of a thing it is necessary to advertise it. Advertisement is very important for a business or a trade.

No doubt, advertisement is a good method of selling and popularising any thing. Do you also need advertisement ? □

---

*Failures are the pillars of success.*

**—Welsh Proverb**

*No great deed is done by those who ask for certainty.* **—George Eliot**

*All philosophy lies in two words sustain and obtain.*

**—Epiclatus**

---

# Value of Games and Sports

—RAMPRASAD AGARWAL XI C

There are different kinds of games and sports Cards carom, ludo and chess etc are indoor games Cricket, Hockey, Football, Basket ball etc are outdoor games which are very popular Games and sports are important means of entertainment The students prefer to play outdoor games to regain their lost energy They are also useful from the point of view of health The sports not only refresh the mind but also improve digestion

Games and sports teach students to live with co operation Every player has to play for the team which also teaches him to work for the common good in life The sense of sacrifice can also be learnt from them

They also provide an outlet for the surplus energy of youth If there are no games they will express it in the from of mischief

Games and sports are very useful for students, provided they do not come in the way of their studies These should not be played at the cost of studies In that case it will not be a blessing but shall prove a curse for the students as excess of every thing is bad On the whole we can say that games and sports are necessary for the integrated development of a student s versatile personality □

# Life and Death

—SUNIL CHAND DAGA, XI C

1 Life is a journey to death and death is a passport to life

—Colton

2 When life is woe
And hope is dumb
The world says 'Go !
The grave says, Come !'

—Unknown

3 Life is not victory but battle
Ever keep a brave and happy heart

—Unknown

5 Death is the liberator of him whom freedom cannot release, the physician of him whom medicine cannot cure the comforter of him whom time cannot console

—Colton

# Raja Durga in the year 2000 A. D.

—RAJA DURGA
B. Sc. Part II

My mind is still hazy with the drugs of sleep and seeing the beautiful dawn outside. I realise that the spring has come. Then the mists of sleep clear away and I realise that 'Gandhinagar' the capital of India is enjoying eternal spring because the atmosphere inside the plastic bubble enclosing the city is carefully regulated to suit human requirments.

I think of the over mechanised life in the twenty-first century. I soon get up, shave with my auto shaver, punch a button and get my breakfast, dress up and climb into my zip suit, use my portable jet pack, which will convey me to the Nehru space launching centre.

At the space launching centre, I am working on the Pluto Mission. Today two astronauts Mr. Raja Durga—Mission Commander and Miss Asha Rani—Commander landing module will blast off in the space ship "Taj Mahal VII" on the sixteen days mission to land on the planet Pluto.

I see the giant hele-tankers which will carry fuel on our mission. After the blast off we have a lovely ride through the galary of stars, passing through the vast ocean of heavenly bodies and finally we reach planet Neptune.

Myself and my comrade get into the landing module which will land on the surface of the planet Pluto.

Miss Asha Rani commands the landing module and I place myself in the state of suspension aboard the landing module and will remain so until I reach Pluto.

When I enter the gravitational field of Pluto, I find a satellite racing towards me. I inform the commander of landing module which in turn takes advice from ground control on Earth. Miss Asha Rani then tries to handle the situation and tries to avoid the collision. I try to save myself, but at the whip of moment the satellite collides the spaceship with a force of millions of megatons and......

I get up, oh ! ! find that my brother is trying to put a pillow under my head.



democracy can survive only when certain basic rules are observed and freedom does not mean walking on the wrong side of the road

During the state of emergency people in general are feeling happier and healthier Its purpose is to bring more self discipline It aims at increasing production which will bring about greater employment and better distribution of wealth This is time for activity and discipline Each day the situation is improving and the country is gathering more strength

We the people of India have to remember that the present time in the history of the nation is not a time for any agitation, go slow or strike In the words of Smt Gandhi 'The country is passing through a very difficult period and it is only through hard work perseverance and discipline that this crisis can be faced In life there is no miracle for anything there is no magic remedy The magic is in each one of you The magic is of hard work with sincerity, discipline and dedication Smt Gandhi has introduced a 20 point economic programme for the prosperity of the nation and it is our solemn duty to co operate in this May God help us □

---

(*Continued from page 42*)

These are the qualities needed in times of peace as well as in times of war If we are not true to our studies, we would fail If our leaders are not fit, they would lead us to ruin If the people are indisciplined our nation will be doomed If a general is coward and dishonest, he can never command his soldiers If an army loses patience it is bound to give way to the enemy An indisciplined and demoralised army can never protect our frontiers Only 100 soldiers, who are fit in every respect can teach a lesson to a big army of 1 000 soldiers

Thus Fitness is the key to success In peace and war fitness wins It makes a man great Let us strive for that

# दहेज प्रथा एक सामाजिक अभिशाप !

—शैलबाला, X

आदिकाल से ही जबसे मानव ने सुखी दाम्पत्य जीवन की आवश्यकता महसूस की है, उसी समय से विवाह के अवसर पर दहेज अर्थात् कन्या को माता-पिता एवं परिवार के लोगो द्वारा कुछ न कुछ सामान देने की परम्परा अनवरत चली आ रही है। अपने प्रारम्भिक रूप मे शायद यह प्रथा बहुत अच्छी रही हो और उसके परिणाम भी सम्भवतः अच्छे ही रहे हो, किन्तु कालान्तर मे अर्थात् मध्य-काल के आते-आते इस प्रथा ने विकृत रूप धारण कर लिया। परिणामतः राजपूतो मे कन्या के जन्म लेने के साथ ही मार देने की परम्परा बन गई जो काफी लम्बे समय तक चलती रही। इससे स्पष्ट होता है कि मध्य काल से ही इस प्रथा मे विकार उत्पन्न होने लगे, जिसका पल्लवित रूप आज भी हमे साक्षात् दृष्टिगोचर हो रहा है। वर्तमान समय मे दहेज-प्रथा न केवल विकृत रूप से हमारे समक्ष आती है वरन् इसके परिणाम भी अत्यन्त भयंकर होते है। आजकल के शर्तो पर आधारित विवाह इसके ज्वलत उदाहरण है।

जहाँ तक मेरा दृष्टिकोण है प्रचलित दहेज प्रणाली ने कन्या को माँ-बाप के लिए एक अभि-शाप बना दिया है क्योकि बढ़ती हुई दहेज की माँग लडकी के परिवार वालो की चिन्ता का कारण बन जाती है। परिणामतः उन्हे संदैव चिन्ता रूपी अग्नि में जलना पडता है जो उन्हे भीतर ही भीतर खोखला बना देती है। रहीमदास ने ठीक ही लिखा है—

"रहिमन कठिन चितान ते,
चिंता को चित चेत।
चिता दहत निर्जीव को,
चिंता जीव समेत॥"

समाज मे हजारों की सख्या मे शिक्षित युवक एव युवतियाँ हैं जो खुले रूप में दहेज के विरुद्ध अपना वक्तव्य देते रहते हैं किन्तु जब उनके स्वय के विवाह का वक्त आता है वे अपने आदर्शों की बलि देकर खुले आम हजारों रुपयो के दहेज की माग करते हैं। मेरे दृष्टिकोण मे तो ऐसे विवाह को विवाह की सज्ञा न देकर लडके के विक्रय की सज्ञा देना ही अधिक उपयुक्त रहेगा। शर्त रखने से पूर्व लडके के माँ-बाप एवं स्वय लडका भी यह नही सोचते कि इसका परिणाम क्या होगा और लडकी एव उसके घरवालो पर इसका क्या प्रभाव पड़ेगा ?

उपर्युक्त बातो को देखने के पश्चात् मेरे मस्तिष्क मे एक प्रश्न उभर आता है और वह है, क्या शर्त पर आधारित विवाह के पश्चात् लडकी उस घर मे भलीभाँति सामञ्जस्य स्थापित कर सकती है; सदेहास्पद है। कारण स्पष्ट है, इच्छा मुताबिक धन न मिलने पर ससुराल मे लड़की की उपेक्षा की जाती है। परिवार के सदस्यो द्वारा उसे व्यग्य-बाणों का शिकार बनना पडता है, जिसका परिणाम सामने है—बढ़ती हुई तलाको की संख्या। लड़की की शादी के पश्चात् माँ-बाप प्राय: स्वय को जिम्मेदारी से मुक्त समझते है क्या उनकी जिम्मेदारी आरक्षित है, नही, कदापि नही ! क्योकि ऐसे अनेक उदाहरण हमारे समक्ष है, जिसमे लड़की को शादी के पश्चात् भी अपनी बाकी

जिन्दगी अपने संरक्षकों के संरक्षण में ही, व्यतीत करनी पड़ती है।

दहेज-प्रथा का सर्वाधिक प्रभाव मध्यम वर्ग पर पड़ रहा है। एक मध्यम वर्गीय परिवार का औसतन व्यय उसकी आय के बराबर होता है। ऐसी स्थिति में उस परिवार से यह अपेक्षा करना कि दहेज के रूप में हजारों रुपयों की प्राप्ति हो, उसी प्रकार असम्भव है जैसे मरु भूमि में जल की अपेक्षा करना। किन्तु मरता क्या नहीं करता ? इसी प्रकार एक विवश पिता भी अपनी लड़की की शादी के लिए लड़के वालों के हाथ की कठपुतली बन कर हजारों रुपयों के कर्ज का बोझ अपने सर पर रख लेता है और सारी जिन्दगी उस बोझ से दबा रहता है। ऐसी स्थिति में लड़की उनके लिए अभिशाप बनकर रह जाती है।

यद्यपि मैं दहेज-प्रथा के पूर्णतः विपक्ष में नहीं हूं जैसा कि पहले भी कहा गया है कि प्राचीन काल में अपनी विशेषताओं के कारण यह प्रथा अवश्य ही लोकप्रिय रही होगी किन्तु मध्य काल में और तदन्तर वर्तमान समय में भी इसका वही रूप रहता तो यह एक लोकप्रिय प्रथा सिद्ध हो सकती थी। इसके लिए आवश्यक है, शादी शर्तों के बन्धन से पूर्णतः स्वतन्त्र हो। तभी दोनों परिवारों में प्रेम एवं सामञ्जस्य बना रह सकेगा और सामान्य घर की लड़की को भी अच्छे जीवनसाथी की प्राप्ति हो सकेगी। इससे बहुत सीमा तक वर्ग भेद की समाप्ति होगी।

वैसे कोई भी प्रथा अपने आप में दूषित नहीं होती है क्योंकि इनके द्वारा हमारे सामाजिक सम्बन्ध और अधिक प्रगाढ़ बनते हैं। सामाजिक रीति रिवाज एवं धारणाएँ ही किसी भी प्रथा को अच्छाई और बुराई की ओर अग्रसर करने में अपना महत्त्वपूर्ण योग देती है। यदि समस्त जन इस प्रथा के दोषों की ओर दृष्टिपात करें और उसके निराकरण के उपाय करें तो इस प्रथा में शीघ्रातिशीघ्र सुधार कर इसे लोकप्रिय प्रथा बनाया जा सकता है।



# दीर्घायु के लिए शाकाहारी होना लाभप्रद

—अशोककुमार लोढा
तृतीय वर्ष वाणिज्य 'अ'

भारतीय एवं विदेशी वैज्ञानिको द्वारा किये गये सर्वेक्षण से यह ज्ञात होता है कि दीर्घ आयु एवं स्वस्थ जीवन के लिए मनुष्य को पूर्ण शाकाहारी होना लाभप्रद है। इसके पक्ष में डॉ० एलन, डॉ० रास आदि अमेरिकी वैज्ञानिक, कोलाम्बर् विश्वविद्यालय; एव डॉ० स्वलिन स्वीडन आदि अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त वैज्ञानिको ने अपना मत दिया है। इनके अनुसार मास का सेवन करने से हृदय-रोग एव केन्सर जैसी भयकर बीमारिया हो जाती है।

इस बात की पुष्टि राष्ट्रीय केन्सर सस्थान मेरीलैंड के कुछ महीनो पूर्व निकले बुलेटिन से कर सकते हैं। जिसमे लिखा गया है कि 1973 मे 47 हजार व्यक्ति कोलन एवं बाउल केन्सर मे कालग्रस्त हो गये, जिसके होने का मुख्य कारण गाय के मास का भक्षण था। इसी प्रकार अमेरिकी डॉक्टरो के अनुसार 90% तक हृदय रोग से शाकाहारी बनकर बचा जा सकता है।

प्रतिवर्ष लगभग 10 लाख व्यक्ति भोजन के रूप मे मुर्गी के मास का सेवन करने से कालग्रस्त हो जाते हैं, क्योंकि उनका भोजन जहरीला हो जाता है, इसका मुख्य कारण मुर्गी के मास मे सोभानिला नामक कीटाणु का पाया जाना है।

ब्रिटेन के डॉ० डेनिस और चिकित्सा अनुसधान परिषद् के सदस्यो का तो यहाँ तक कहना है कि सास रोग, अलसर, गुर्दे की बीमारी, कब्ज रोग आदि अधिकतर मांस के सेवन से होती है।

वैज्ञानिको की मान्यता है कि शाकाहारी भोजन करने पर मनुष्य मासाहारियो की तुलना में औसत $6\frac{1}{2}$ वर्ष तक अधिक जीवित रहता है जिसका मुख्य कारण शाकाहारियो का शारीरिक विकास धीरे-धीरे होना एव मासाहारियों का विकास तीव्र गति से होना है। इसके लिए एक प्रयोग किया गया, जिसमे कि चूहो को भोजन के साथ प्रोटीन की अधिक मात्रा देने के लिए मास अधिक दिया गया। जिसका परिणाम यह निकला कि वे जल्दी-जल्दी विकसित होने लगे एव अपनी औसतन आयु से काफी पूर्व ही मर गये।

इन सबके अलावा प्रोटीन की मात्रा, विज्ञान की दृष्टि से मास मे अधिक होती है, किन्तु इस रूप मे प्रोटीन (मांस) को पचाने मे शरीर की अधिक टूट-फूट होती है एव शक्ति भी देरी से प्राप्त होती है। जबकि अनाज, सभी प्रकारो की दालो, तेल, घी आदि का प्रयोग किया जाये तो उसको पचाने के लिए शरीर को कार्य भी कम करना पड़ता है एव शक्ति भी शीघ्र एव ज्यादा प्राप्त होती है। इसका मुख्य कारण चावल का शीघ्र पच जाना, अनाज का 2–3 घटे मे पच जाना एवं मास का 5–6 घटे मे पचना है।

इसकी सत्यता की जाँच के लिए 1900 मे बेल्जियम के वैज्ञानिको ने दोना प्रकार के भोजन करन वाला की आपस मे तुलना की तो पाया कि स्प्रिंग दबाने वाले काट मे शाकाहारी 69 यूनिट व मासहारी 68 यूनिट तक काटा चढ़ा पाया।

इसी तथ्य को अधिक सत्य करने के लिए एक एसा ही प्रयोग मनुष्य पर किया गया जिसमे कि एक व्यक्ति को शाकाहारी एव मासाहारी मिश्रित भोजन 7 दिन तक करवा कर एक साइकिल चलवाई गई, तो वह 114 मिनट तक साइकिल चलाकर थक गया। तत्पश्चात् ही उसे तीन दिन तक भोजन के रूप मे मास, मछली एव अडा खिलाया गया और फिर उससे साइकिल चलवाई गई तो वह 57 मिनट मे ही साइकिल चलाकर थक गया। इसके बाद उसी व्यक्ति को तीन दिन तक अनाज, फल एव सब्जियो को भोजन के रूप म दिया गया एव फिर उससे साइकिल चलवाई गई तो वह 165 मिनट अर्थात् 3–4 घट तक लगातार साइकिल चलाता रहा। यही कारण है कि यूनान एव रोम के खिलाडी मास का सेवन नहीं करते।

कुछ व्यक्तियो का कहना है कि प्रोटीन की मात्रा अधिक प्राप्त करन के लिए माम खाना आवश्यक है, जिससे शरीर को अधिक शक्ति प्राप्त हो। किन्तु भारत के सुप्रसिद्ध पहलवान राममूर्ति का उदाहरण लीजिए वे पूर्णतया शाकाहारी थे, फिर भी लोहे का सकिल तोडन की क्षमता रखते थे। इसी प्रकार वतमान हिंद केसरी मास्टर चन्दगीराम एव गुरु हनुमान पूर्णतया शाकाहारी हैं, फिर भी कितन शक्तिशाली हैं।

अब तक हम विज्ञान के दृष्टिकोण से मनुष्य को शाकाहारी होना चाहिये इस विषय पर बात कर रहे थे। अब नीचे कुछ जन साधारण सत्य बातें लिखी जा रही हैं, जिनके आधार पर "मनुष्य का शाकाहारी होना चाहिए" मानय की पुष्टि होती है।

(1) हम देखते हैं कि मासहारी जीवो के आग के दात तेज, नुकीले एव बडे होते हैं, जिससे उन्हे मास खाने मे सुविधा रहती है एव वे जानवरों को आराम से शिकार कर सकते हैं। जबकि हमारे (मनुष्य) के समस्त दात लगभग समान होते हैं।

(2) हम शरीर की गदगी को अपनी चमडी द्वारा पसीने के रूप में निकालत है तथा साथ ही आवश्यकता से अधिक तापमान हमारे शरीर म नहीं रह पाता जबकि मासाहारियों को पसीना तो आता नही, किन्तु वे मूत्राशय द्वारा शरीर की गदगी को बाहर निकालते हैं।

(3) मासाहारी जीवो की भोजन नली छोटी होती है, अत शीघ्र ही भोजन (मास) पेट मे पहुँच जाता है। किन्तु शाकाहारियो (मनुष्यो) की भोजन नली लम्बी होती है। अत मास का सेवन करन से वह उन नलियों म थोडी देर भी चिपके रहन से विभिन्न प्रकार की बीमारिया जिगर का रोग, कब्ज, सास रोग उत्पन्न कर देता है। चूकि मास जल्दी सड जाता है, जबकि फल एव सब्जियाँ देरी से सडती है एव बीमारियाँ भी देरी से उत्पन्न होती हैं।

(4) सबसे बडी बात तो यह है कि हम जिस जानवर का मास ग्रहण करन जा रहे हैं, वह पूर्णतया स्वस्थ है, इस बात की क्या गारटी है? और यदि वह पूर्णतया स्वस्थ्य नहीं है, तो उस जानवर के मास का सेवन करन स हानिकारक कीटाणु हमारे शरीर मे पहुँचकर विभिन्न प्रकार के रोग उत्पन्न कर देंगे।

प्रयोगो से ज्ञात होता है कि विभिन्न प्रकार के जानवरो के मास मे लगभग 160 से भी ज्यादा

जीवाणु ऐसे हैं, जो कि मनुष्य के स्वास्थ्य की दृष्टि से हानिकारक है।

(5) ससार का सबसे शक्तिशाली जीव मानव है और वह मानसिक दृष्टि से दयावान व सरल स्वभावी होता है। जबतक कि उसमे विपरीत भावनाएं न डाली जाय। यही कारण है कि बच्चा बचपन मे चाहे कितना भयकर जानवर पास क्यो न आ जाय उसे निर्दोष भाव से प्यार करता है एव उसके साथ खेलने लगता है। यदि वही इन्सान उनको (जीवो) को संरक्षता न देकर उनका वध करे तो वह मासाहारी जीवों से बचने के लिए किसके पास जायेगा ?

(6) मांस मे दो भयानक विष यूरिया एवं यूरिक पाये जाते हैं। पाँच सौ ग्राम मांस मे इनकी मात्रा 7 से 19 ग्रेन तक होती है, जबकि वनस्पति पदार्थों मे इसकी मात्रा 4–5 ग्रेन से भी कम होती है।

(7) कृषि अनुसंधान द्वारा 17 एकड़ भूमि मे पाले गये जीवो से उतनी ही प्रोटीन की मात्रा मिलेगी, जितनी की एक एकड़ मे सोयाबीन की फसल उगाने से।

(8) डेढ़ किलोग्राम अनाज पैदा करने के लिए लगभग 300 गैलन जल की आवश्यकता होती है। जब कि एक किलो अनाज एवं आधा किलो मांस का उत्पादन करने में 2500 गैलन जल की आवश्यकता होती है।

अन्त में सबसे मुख्य बात यह है कि जिस किसी भी जानवर का मांस हम खाना चाहेंगे, उस जानवर की जीवनलीला को समाप्त करना पड़ेगा। अत. यदि किसी जीव को जीवित करने की शक्ति हममे नहीं है, तो किसी जीव का प्राण लेने का हमें क्या अधिकार है ?

आइये, हम सब मिलकर मासाहारियों को प्रेरणा द्वारा शाकाहारी बनाने का प्रयत्न करें एवं स्वयं भी मांस का सेवन न करने का व्रत लेलें। साथ ही अधिक से अधिक अनाज का उत्पादन कर देश की खाद्य समस्या को हल करने का प्रयास करें। साथ ही भगवान् महावीर द्वारा दिये गये "अहिंसा परमो धर्म:" एवं "जीवो और जीने दो" के सिद्धांतों को सबल बनाये एवं समस्त जीवों के प्रति दया का भाव रखें। यही भगवान् महावीर के प्रति हमारी सच्ची श्रद्धा होगी।

---

"किसी भी जीवित प्राणी की हत्या न की जाये; उसे तनिक भी चोट न पहुँचाई जाये; न तो उसे डराया जाये और न ही उसे बल पूर्वक अधीन या दास बनाया जाये। अहिंसा का यह धर्म ध्रुव, सनातन, परम और ईश्वर प्रदत्त है।"

—भगवान् महावीर

# भारत के एकीकरण में सरदार पटेल का योगदान

—प्रकाशचन्द गोलेछा
कक्षा दशम 'ब'

भारत की स्वतन्त्रता के सुख-स्वप्न साकार भी नही हुये थे कि 3 जून, 1947 को भारत के वायसराय लार्ड माउन्ट बेटन ने यह घोषणा की कि ब्रिटिश सरकार औपनिवेशिक दर्जे के आधार पर दो सरकारों—भारत व पाकिस्तान को सत्ता सौंपने के लिए तैयार है । इस घोषणा के सुनते ही भारत की 562 देशी रियासतो म उटपल-बाजियाँ शुरू हो गई । वायसराय की घोषणा का भिन्न-भिन्न अर्थ लगाया जाने लगा । कुछ शासक जैसे त्रावणकोर, हैदराबाद, जम्मू-कश्मीर के ऐसे थे, जो भारत मे स्वतन्त्र रूप से शासक बनने के स्वप्न देख रहे थे । इधर जूनागढ, भोपाल और राजस्थान के कुछ राज्य पाकिस्तान से सौदेबाजी करने की ताक मे थे ।

ऐसी विडम्बनापूर्ण स्थिति म जब देश के समक्ष एकीकरण की जटिल समस्या थी, भारत को एक ऐसे नौ जवान की आवश्यकता थी, जो इस समस्या को सुलझा सके और भारत के सूखे वृक्ष को फिर स हरा-भरा बना सके । जो व्यक्ति भारत को मिला, वह था—सरदार वल्लभ भाई पटेल । सरदार पटेल ने उन नवाबो और राजाओं के स्वतन्त्र रहने के सुख-स्वप्न साकार नही होन दिये । उन्होंने एकीकरण की समस्या को जिस प्रकार सुलझाया, वह निम्नलिखित प्रकार म है ।

श्री पटेल न एकीकरण की दिशा मे पहला कदम पूर्वी भारत की रियासतो के सम्बन्ध मे उठाया । उडीसा और छत्तीसगढ के शासको की निरंकुश सत्ता के विरुद्ध व्यापक आन्दोलन उठ खडा हुआ । अत श्री पटेल ने राजाओ को मनाने के लिए मैत्रीपूर्ण तरीको को अपनाया तथा साम दाम, दण्ड और भेद-नीति से काम लिया । फलस्वरूप दिसम्बर, 1947 के मध्य उडीसा की सारी रियासतें उडीसा मे विलीन हो गयी ।

वर्तमान मध्य प्रदेश के विलासपुर जिले तथा उत्तर प्रदेश म इलाहबाद व झांसी जिलो के बीच रियासतो का एक समूह था जो बुन्देल खण्ड व बघेल खण्ड कहलाता था ।

भारत के ठीक मध्य मे 25 रियासतें थी । जिनमे ग्वालियर, इन्दौर प्रमुख थी । सरदार पटेल के प्रभावी वचनो, दूरदर्शितापूर्ण कार्यों एव सूक्ष्म दृष्टि से मध्य प्रदेश की व भारत के मध्य की सभी रियासतें अलग-अलग राज्यो मे सगठित कर दी गई ।

काठियावाड की रियासतो की स्थिति कुछ भिन्न थी । यह देशी रियासतो का अविभाज्य खण्ड था । कुल 222 रियासतें थी जिनमे भावनगर, जूनागढ, राजकोट व नवानगर प्रमुख थी । श्री वी० पी० मेनन ने भी एकीकरण मे सरदार पटेल का साथ दिया । श्री मेनन ने एक योजना बनाई जिसके अन्तर्गत छोटी मोटी सभी रियासतो को मिलाकर एक सघ बनाया जाय । काठियावाड के समस्त शासको ने उस पर हस्ताक्षर कर दिये ।

उत्तर मे काठियावाड तथा वम्वई के मध्य 17 अविकार क्षेत्रीय तथा 127 अर्ध अधिकार क्षेत्रीय एककों का एक और समूह था। वड़ौदा की वड़ी रियासत भी इसी में सम्मिलित थी। श्री मेनन के प्रभावों व श्री पटेल की वारीक चालो से फरवरी, 1948 में सारी रियासतें वम्वई मे विलीन कर दी गयी।

जुलाई, 1948 में पूर्वी पंजाव की रियासतो को मिलाकर पटियाला की रचना की गयी।

हिमालय की 25 पहाड़ी रियासतों को मिलाकर हिमाचल प्रदेश का गठन किया गया।

सरदार पटल को राजपूताना की रियासतों मे जितना ध्यान व सावधानी से काम लेना पड़ा, उतना अन्य किसी रियासत समूह के गठन मे नही। इसका एक मात्र कारण लोगों का दृष्टि-कोण संकीर्ण होना था। ये अपनी रियासत को ही राष्ट्र मानते थे और उसके लिए कुर्वानी देने को तैयार थे। उन्हें शांतिपूर्ण ढंग से समझाना व सघ वनवाना, किसी भी व्यक्ति के लिए वड़ा ही कठिन कार्य था, फिर भी जैसे-तैसे इसे भी सरदार पटेल ने 5 अवस्थाओ मे पूरा किया।

वड़ौदा का महाराजा प्रतापसिंह अपनी रियासत को वम्वई मे मिलाना स्वीकार नही कर रहा था। उसने श्री पटेल को वचन दिया पर फिर मुकर गया। विशुद्ध परिणाम यह हुआ कि वडौदा को वम्वई मे मिला लिया गया।

हैदरावाद की समस्या वड़ी ही जटिल थी। यह भारत की एक प्रमुख रियासत थी। निजाम सर्व प्रभुत्व सम्पन्न शासक वनने के सुख-स्वप्न देख रहा था। इतिहाद-ए-मुसिलमन जैसी सस्थाएँ उसका हौसला वढ़ा रही थी। इस संस्था की एक सेना थी जो रजाकार कहलाती थी। निजाम ने पाकिस्तान को 20 करोड़ रुपये का ऋण देकर हैदरावाद मे भारतीय मुद्रा के प्रचलन पर रोक लगा दी। इधर रजाकारों ने हिन्दुओं पर आक्रमण किये जिससे सारे राज्य मे अराजकता व अव्यवस्था फैल गयी। इसके जवाव में भारत सरकार ने हैदरावाद की आर्थिक नाकेवन्दी कर दी। श्री पटेल ने चेतावनी दी कि निजाम रजाकारो की गतिविधि पर अकुश लगाये। जब नवाव ने इस पर कोई ध्यान नही दिया तो श्री पटेल की योजनानुसार 13 सितम्वर, 1948 को भारतीय सेना ने हैदरावाद को तीन ओर से घेर लिया। 26 सितम्वर को रियासती सेना ने हथियार डाल दिये और विना शर्त आत्म-समर्पण कर दिया। यह "सैनिक कार्यवाही" थी।

इस प्रकार सरदार पटेल ने भारत की रियासतो के एकीकरण में अपना अपूर्व योग दिया है। उन्होंने "शक्ति व शांति" के माध्यम को अपनाया। आज हम गर्व से कहते है कि भारत विशाल देश है पर यदि हम सूक्ष्म दृष्टि से देखें तो पता चलता है कि इसकी नींव तो सरदार पटेल ने ही वनाई है। उत्तर में हिमालय से लेकर दक्षिण में कन्याकुमारी तक भारत को एकता प्रदान की है तो सरदार पटेल ने ही की है। जिस तरह स्वतन्त्रता से पूर्व अनेक व्यक्ति देश हित उत्सर्ग हुए ठीक उसी प्रकार सरदार वल्लभ भाई पटेल ने स्वतन्त्रता के पश्चात् अपनी वुद्धिमता, दूरदर्शिता व अद्भुत साहसिकता का परिचय देकर इतिहास मे नाम कमाया है।



# छात्र-अध्यापक सम्बन्ध और शिक्षाविदो के विचार


भेंटकर्त्ता

—सुरेशचन्द्र शर्मा
*B Sc Final*

—प्रमोद गोलेछा
*B Sc Final*

—प्रभातकुमार शर्मा
*B A Final*

—प्रदीप गोलेछा
*B Sc Final*


वतमान समय मे शिक्षा सम्बन्धी वातावरण पहले की अपेक्षा बहुत बदल गया है। जब हम प्राचीन समय पर दृष्टिपात करते हैं तो प्रतीत होता है कि उस समय छात्र और अध्यापक एक दूसरे के अधिक निकट थे। गुरुकुल प्रणाली थी। प्रकृति का खुला-स्वच्छ वातावरण था। सीमित जीवन और उसकी सीमित आवश्यकताएँ थी। अध्ययन करने वालो की सख्या भी कम थी और पाठ्य सामग्री भी गठी बधी थी, परन्तु आज वैज्ञानिक युग है। दुनिया ही बदल गई है। मानवीय दृष्टिकोण, जीवन और विचारशैली मे आमूलचूल परिवर्तन हो गये हैं। दिन पर दिन शिक्षा जगत मे भी उथल-पुथल हुई है। देश लोकतन्त्र प्रणाली पर चल रहा है। प्रत्येक नागरिक को कत्तव्य तथा अधिकार के प्रति सजग-सतक होना आवश्यक प्रतीत हो रहा है। ऐसी दशा मे बुद्धिजीवी वग का विस्तार तेजी से हो रहा है, जहा चिन्तन, विवेक और तकपूर्ण शैली की नितान्त आवश्यकता है, जिसका माध्यम है शिक्षा। अध्यापक ज्ञान का अक्षय भण्डार है और छात्र उसका नियमित उपभोक्ता। अब प्रश्न यह है कि आज छात्र व अध्यापक के पारस्परिक सम्बन्ध किस प्रकार के हैं? इस सम्बन्ध मे कुछ आवश्यक प्रश्न लेकर जयपुर नगर के कुछ ख्याति प्राप्त शिक्षाशास्त्रियो से जो विचार-विनिमय किया गया वह इस प्रकार रहा —

सव प्रथम हम मिले उनसे, जिनका नागरिक अभिनन्दन 22 फरवरी, 1975 को श्री महावीर दि० जै० उ० माध्यमिक विद्यालय के आडीटोरियम हाल मे हुआ था और जिन्होंने अपने जीवन मे एक शिक्षक तथा प्रशासक के रूप मे उल्लेखनीय काय किया है—ये है शिक्षा-जगत् के जानेमाने शिक्षा शास्त्री श्री तेजकरण डडिया—हम आपके बारे मे श्री महावीर दि० जै० उ० मा० विद्यालय के प्रधानाध्यापक के रूप मे तथा राजस्थान, माध्यमिक शिक्षा वोड के सचिव के रूप मे बहुत कुछ सुन चुके थे। जब हम उनके निवास पर कुछ सकोच के साथ पहुचे तो उन्होंने स्नेह पूर्वक हमे बैठाया, परिचय ज्ञात किया और गहरी आत्मीयता के साथ आने का कारण जानना चाहा।

यद्यपि डडिया का प्रथम परिचय ही हमारे अधिकाश प्रश्नो का उत्तर बन चुका था, किन्तु उनके शानदार व्यक्तित्व से प्रभावित उनके बहुत

लम्बे समय तक शिक्षा क्षेत्र में कार्य करने के अनुभवो से हम और भी बहुत कुछ जानकारी लेना चाहते थे, हमारा पहला प्रश्न था—



• आप वर्तमान छात्र-अध्यापक सम्बन्धो से संतुष्ट है ?

इस पर उन्होने किंचित मुस्कराते हुये उत्तर दिया कि समाज पर एक विहगम दृष्टि डालने से ज्ञात होता है कि आज आम जनता को इन सम्बन्धो के बारे मे कतिपय शिकायत है। लेकिन ये सम्बन्ध एक दम गलत या खराब ही हो, ऐसी बात नही। मैं कम से कम ऐसा नहीं मानता। छात्रो और अध्यापकों के आपसी सम्बन्ध हर शिक्षण सस्था मे अलग-अलग तरह के होते है। इनमें वातावरण का भी प्रमुख हाथ रहता है। यह सस्थागत और व्यक्तिगत प्रश्न है। मैंने स्वय देखा है, जाना है कि जिस संस्था मे अध्यापक अपने उत्तरदायित्व के प्रति सजग एवं जागरूक है, वहां छात्रो के सम्बन्ध उनके प्रति अच्छे सम्मानित रहते है। यह तो ध्रुव सत्य है कि जिन अध्यापको के हृदय मे छात्रों के प्रति पुत्रवत् भाव रहता है, एक दर्द पलता है, वहाँ बालक स्वत: ही अध्यापको के प्रति आदरभाव से झुके रहते है। आज के युग मे ज्ञान अर्जन का कार्य केवल पाठ्य-पुस्तको तक ही सीमित नही रहता। इसके लिये रेडियो, टी० वी०, पत्र-पत्रिकाएँ आदि और भी कितने ही साधन है। विद्यार्थी आज ज्ञान-पिपासा के लिये मात्र अध्यापक अथवा पाठ्य-सामग्री पर ही निर्भर नही रहता। अत: अध्यापक केवल पुस्तको, शारीरिक श्रम या खेल-कूद-व्यायाम आदि से ही बालको का मन नही जीत सकता। याद रखने वाली बात है कि किसी भी हृदय से तभी भावनाएँ प्राप्त की जा सकती है, जब खुद अपनी भावनाएँ प्रेषित होती हैं। मन को जीतना मन से ही होता है। इसलिये सीधी सी बात है कि जहाँ कही भी जितनी मात्रा मे यह मन की कमी अध्यापको मे आ गई है, वही....और उतनी ही मात्रा मे अध्यापक और छात्र के मधुर सम्बन्धो मे भी कमी आ गई है। यही वजह है कि कई स्थानो पर न छात्र—छात्र है और न अध्यापक—अध्यापक ही रहा है। विद्यार्थी अपने गुरु से आज नजर चुराता है। पहले मिलने मे गर्व अनुभव करता था....मेरे विचार से शायद आज अध्यापक के मन मे धर्म (कर्त्तव्य) और ईश्वर (कर्म) के प्रति आस्था भी नही रह गई है। कही-कही कुछ आपसी स्वार्थ तन्तु भी इन सम्बन्धो को कुतर डालते है। छात्र को दिशा देना अध्यापक का कर्त्तव्य है। सही अर्थो मे अध्यापक बालक के भविष्य का 'आकाश-दीप' होता है। अंधेरे में उजाला फैलाने वाला दिशादीप, लेकिन क्या वह है ?....यह एक प्रश्न चिह्न बन गया है। कोई भी पद प्राप्त कर लेना बहुत आसान होता है....लेकिन उसका 'प्रतिपालन करना अत्यधिक कठिन होता है, क्योकि प्रतिपादन करने का माध्यम त्याग, तपस्या, साधना और लगन होती है। अध्यापक वर्ग की सफलता का मुख्य क्षेत्र उसकी अपरिमित योग्यता पर भी निर्भर होता है। जो अपने विषय की हर

समाज समुदाय अधिक समय तक नही कर सकता– परिश्रमी, लगनशील, विमर्गतियो से दूर, अपने ही उत्तरदायित्व के प्रति जागरूक, नि स्वार्थ भाव रखने वाले प्रसन्नचित्त अध्यापक को प्रत्येक छात्र व समाज अवश्य आदर दता है। आदर है सम्मान भी है लेने वाला चाहिये जहस-नक से आदर नही मिलता मागने से नही मिलता।

• क्या स्कूल यूनियनो का छात्र अध्यापक सबन्धो पर सीधा प्रभाव पडता है ?

*अवश्य पडता है। देखा जाये तो 'यूनियन नाम ही स्कूल कालेजो की सस्थाओ के लिए गलत है।* शिक्षार्थियो का लोकतान्त्रिक शासन पद्धति का व्यावहारिक ज्ञान कराने के उद्देश्य से ही छात्र ससद् की स्थापना हुई थी ताकि छात्र दोष रहित मतदान प्रणाली सीख सकें और अपने भावी जीवन म व्यवहार रूप मे उस ला सकें परन्तु *राजनीतिक दलो के प्रभाव मे आ जाने से इसमे* अनेक विकार और विवाद जडे हैं। छात्र-ससद् की स्थापना मे कल्पना यह की गई थी कि चुने हुए सदस्यो द्वारा प्रधानमन्त्री का चुनाव होगा और वह अपनी केबिनेट के साथ स्कूल एव कालेज की आन्तरिक सुव्यवस्था देखेगा। गलत गतिविधियो पर रोक लगायेगा। सस्था के प्रधानाचार्य व *प्रिंसिपल का सहयोगी बनेगा। कालान्तर मे* हुआ उसके बिल्कुल विपरीत कि स्वय छात्र *प्रधानमन्त्री ही प्रधानाचार्य के* विरुद्ध विद्रोह का झण्डा लेकर खडा हो गया। विपक्षी छात्र भी इस काय म अग्नि लगाने का काय करने लगे। इसका परिणाम यही अधिक रहा कि छात्र-ससद् के प्रति भी अच्छी कल्पना नही रही। यह भी छात्र अध्यापक के आपसी मधुर सम्बन्धो की कैंची रही।

आवश्यक यह है कि चुने हुए ससद् सदस्यो को लोकतान्त्रिक प्रणाली मे अपने अधिकारो व कर्त्तव्यो का ज्ञान कराने तथा शिक्षण सस्थाओ की सुव्यवस्था कायम रखने के लिए छात्र को व्यावहारिक ज्ञान भी देना चाहिये।

श्री डण्डिया जी के विचार जानने के अनन्तर हम लोग महारानी कॉलेज की डाइरेक्टर श्रीमती गायत्री वैश्य के विचार जानने हेतु महारानी कॉलेज पहुँचे। हम लोग इस बात से बहुत प्रभावित हुए कि वहा के शिक्षक शिक्षिकाएँ ही नही अपितु प्रत्यक कर्मचारी भी सजग होकर अपने उत्तरदायित्व का निवहण कर रहे थे। उनमें प्रत्येक मे हमे एक नये कमचारी का रूप दिखाई दिया जो आज के सरकारी कमचारियो से भिन्न था।

कुछ समय पश्चात् हमे श्रीमती वैश्य से उनके विचार जानने का अवसर मिला, उनके विचार अधोलिखित थे।



श्रीमती वैश्य ने छात्र अध्यापक सम्बन्धो के विषय मे कहा कि आज छात्र व अध्यापको म वह सम्बन्ध नही रह गय हैं, जो पहिले थे। इसका कारण बतलाते हुए उन्होने कहा कि आज छात्रो

की सख्या पूर्व से द्विगुणित, त्रिगुणित हो गई है और यह सम्भव नही कि एक अध्यापक कक्षा के 60–70 छात्रो को व्यक्तिगत रूप से जान सके। व्यक्तिगत रूप से जानने के लिए छात्रो की संख्या कम होनी अनिवार्य है। अध्यापक वर्ग के बारे में आपने बताया कि आज अध्यापक केवल कक्षा मे आकर अपना लेक्चर देकर चले जाते हैं, वे व्यावहारिक ज्ञान की तरफ ध्यान नही देते हैं। आपने बताया कि छात्र-छात्राओ की आकाक्षा इस बात की होती है कि उन्हे व्यावहारिक ज्ञान अधिक से अधिक मिले, लेकिन अध्यापकगण व्यावहारिक ज्ञान नही दे पाते, क्योकि वे भी इन बातो से अनभिज्ञ होते है और इस प्रकार जब अध्यापक छात्रो को सन्तुष्ट नही कर पाता है तो छात्र-छात्राएँ उनसे कतराने लगते है। अध्यापको के साथ-साथ छात्र छात्राओ को भी श्रीमती वैश्य ने दोषी बतलाया। आपने कहा कि छात्र छात्राएँ अकारण ही कक्षाएँ छोड़ देते है। किसी सगोष्ठी व वाद-विवाद प्रतियोगिता तथा अन्य शैक्षणिक गतिविधियो में भाग लेने के बजाय कालेज ग्राउन्ड मे जाकर बैठ जाते है। छात्र छात्राएँ अपने अध्यापकों की आवश्यकता नही समझते तथा नोट्स मे विश्वास करते हैं, अपने गुरु की इज्जत नही करते हैं।

छात्र छात्राओ को हमेशा अपने गुरु को प्रणाम करना चाहिए तथा विनम्र रहना चाहिए। विनम्र छात्र छात्राओ के प्रति हर अध्यापक का व्यवहार अच्छा रहता है। छात्रों को अतिरिक्त गतिविधियो मे अधिक से अधिक भाग लेना चाहिए, जिससे छात्र अधिक से अधिक अध्यापको के सम्पर्क मे आ सके। आपने बतलाया कि यदि गोष्ठी, खेल-कूद, वाद-विवाद, नाटक व अन्य अतिरिक्त गतिविधियों मे अध्यापकगण भी उस प्रकार योग-दान दे तो अवश्य ही छात्र-अध्यापक सम्बन्ध मधुर होगे। निर्धन मेधावी छात्र छात्राओ को अतिरिक्त सुविधा देने के लिए श्रीमती वैश्य ने सलाह दी। छात्राओं के बारे में आपने बतलाया कि उन्हें पढ़ लिखकर कुर्सी पर बैठकर क्लर्की के बारे मे नही सोचना चाहिए बल्कि अपनी शिक्षा का उपयोग घर गृहस्थी मे कर अपने जीवन को सफल बनाने मे करना चाहिये।

श्रीमती गायत्री वैश्य के विचार जानने के पश्चात् हम लोग राजस्थान विश्वविद्यालय के राजनीति विषय के विभागाध्यक्ष डॉ० पी० डी० शर्मा से उनके विचार जानने हेतु पहुंचे। उन्होने बड़े स्नेह से हमें अपने पास बिठलाया और अपनी मधुर वाणी मे जो बतलाया वह इस प्रकार है—

डॉ० शर्मा ने आज के छात्र-अध्यापक सम्बन्धो को ठीक नही बतलाया। इसके लिए उन्होने शिक्षक को दोषी ठहराया। उन्होने कहा कि जब



छात्र स्कूल मे प्रविष्ट होता है तो अध्यापक को उसे अपने पुत्र के समान समझना चाहिए या अपने को बड़ा भाई समझ कर छात्रों को छोटे

भाई की तरह जानकर उन्हें सही दिशा देनी चाहिए तथा उनके हितों की रक्षा करनी चाहिए। आपने बतलाया कि छात्रों के हृदय में भी अध्यापकों के प्रति श्रद्धा होनी चाहिए तथा उन्हें ऐसा मानना चाहिए कि अध्यापक मेरे लिए जो भी कर रहे हैं मेरी भलाई के लिए कर रहे हैं। शिक्षकगण को दोषी बतलाते हुए आपने कहा कि शिक्षकगण सिर्फ अपना काम कक्षा में लेक्चर देकर आना ही समझते हैं। डॉ० शर्मा ने कहा कि आजकल शिक्षा क्षेत्र में गलत व्यक्तियों का प्रवेश हो गया है जो किताबी ज्ञान प्राप्त करके इसमें प्रवेश कर गये हैं। किन्तु उन्हें व्यावहारिक ज्ञान का पता भी नहीं है।

डॉ० शर्मा ने बतलाया कि आधुनिक शिक्षकों की चयन पद्धति भी गलत है, जिन्हें अन्य किसी विभाग में नौकरी नहीं मिलती वे इस क्षेत्र में आ जाते हैं जबकि चयन सिर्फ उनका ही होना चाहिए जो शिक्षक बनने के योग्य हों। शिक्षकों व छात्रों की निकटता व मधुर सम्बन्धों के विषय में आपने कहा कि अध्यापकगण युवा छात्रों की पीढ़ी को समझकर चलें, क्योंकि ऐसी बातें होती हैं जिन्हें अध्यापक गलत समझता है लेकिन छात्र सही, तथा कुछ ऐसी बातें होती हैं जिन्हें अध्यापक सही समझता है किन्तु छात्र गलत।

यदि छात्र अपनी बात समझकर उसे अपनावें परन्तु उसके साथ साथ अध्यापक का सम्मान भी करते रहें तथा अध्यापक विभिन्न समस्याओं के समाधान हेतु छात्रों में बैठकर उनका उचित समाधान निकालें तो निश्चय ही छात्र अध्यापक सम्बन्ध मधुर होंगे। अध्यापकों व छात्रों में विचारों की भिन्नता को आपने स्वाभाविक बतलाया।

आपने विद्यार्थियों को शिक्षा सम्बन्धी सुविधाएँ देने के विषय में बतलाते हुए कहा कि विद्यार्थियों का हॉस्टल में रहकर पढ़ना अनिवार्य करना चाहिए जिससे वे आपस में एक अच्छा सम्बन्ध स्थापित कर सकें तथा पढ़ाई का वातावरण बना सकें।

आपने बताया कि हॉस्टल में छात्रों को सस्ते मूल्य पर भोजन उपलब्ध होना चाहिए तथा कॉलेजों में पुस्तकालयों की उचित सुविधाएँ होनी चाहिए। आपने सिनेमा में छात्रों को कन्सेशन देना भी गलत बतलाया।

अन्त में शिक्षकों के विषय में आपने कहा कि छात्र अध्यापक सम्बन्ध शिक्षकों के ऊपर विशेष निर्भर करते हैं। इसके लिए आवश्यक है—उचित शिक्षकों का चयन। आज समाज शिक्षक का सम्मान नहीं करता। शिक्षक के प्रति आज अन्याय हो रहा है, उसके पढ़ाए छात्र कलक्टर बनकर उससे अधिक वेतन पाते हैं, शिक्षक से अधिक सुविधाएँ उन्हें उपलब्ध होती हैं जबकि अध्यापक मात्र अध्यापक रहता है जिसे अधिक सुविधा भी प्राप्त नहीं होती। आपने बताया कि अध्यापक के प्रति अन्याय होते हुए भी उससे यह आशा की जाती है कि वह अपना काम सही ढंग से करे तथा छात्रों को तेजस्वी व परिश्रमी बनाकर देश के नवनिर्माण में सहायक हो।

अन्त में हम अपने कॉलेज के प्राचार्य श्री नथमल गोलेछा के विचार इस विषय में जानने हेतु पहुँचे। उस समय प्राचार्य महोदय विद्यालय की स्वर्णजयन्ती के विविध कार्यों में अत्यन्त व्यस्त थे, फिर भी उन्होंने अपना अमूल्य समय निकाल कर हमें अपने विचारों से अवगत कराया। श्री गोलेछा साहब को हम कभी नहीं भूल सकेंगे, वे एक तेजस्वी, मृदुभाषी और सरल स्वभाव वाले व्यक्ति हैं। छात्रों की वे तन, मन, धन से सदा सेवा करने को तत्पर रहते हैं। अपने इन्हीं गुणों के कारण वे छात्रों को अत्यन्त प्रिय हैं।

श्री गोलेछा साहव ने छात्र अध्यापक सम्वन्ध मे सुधार की अपेक्षा वतलाई, आज के सम्बन्धो से वे सन्तुष्ट नही प्रतीत हुए। सम्वन्ध सुधार हेतु कक्षा मे 40 छात्रो से अधिक छात्रो का न रहना वतलाया। छात्रो को विविध समूह मे बाँट कर प्रत्येक समूह का सरक्षक अध्यापक होना चाहिए जो कि प्रति सप्ताह 3 दिन छात्रों से सम्पर्क करके उनकी कठिनाइयों का विश्लेषण कर समाधान ढूंढे। इस कार्य को अध्यापक के कार्य मे सम्मिलित करना चाहिये।

वर्त्तमान छात्र समुदाय मे क्या क्या सुधार अपेक्षित है ? यह पूछने पर आपने वतलाया कि छात्रो को अनुशासन मे रहना चाहिए, छात्रो को पाठ्येतर प्रवृत्तियों की ओर ध्यान देना चाहिए और कर्त्तव्यपरायण होना चाहिए।

नये महाविद्यालय प्राङ्गण मे आपकी क्या-क्या अपेक्षाएँ है ? यह पूछे जाने पर आपने कहा कि महाविद्यालय में खेलकूद की सुविधाएँ मिलने पर छात्र इस क्षेत्र मे राजस्थान स्तर पर कीर्तिमान स्थापित कर सकेंगे तथा "Work-Shop" की स्थापना कर विद्यार्थी को शिक्षा के साथ-साथ कमाने के साधन उपलब्ध होंगे तथा वे जीवन में उन्नति के शिखर पर पहुंच कर महाविद्यालय का नाम उज्ज्वल करेंगे।

अन्त मे हमने उनसे पूछा कि आपकी दृष्टि से आपात स्थिति मे छात्रों में अनुशासन कैसा है ? पूछे जाने पर आचार्य महोदय ने वतलाया कि आपात स्थिति के पश्चात् छात्रो के अनुशासन और अध्ययन मे सुधार आया है, हड़तालें वन्द हो गई है तथा वास्तव में जो 5% उद्दण्ड छात्र 95% छात्रों की हानि करते थे—उनके अध्ययन मे वाधा उपस्थित करते थे, उनका नामोनिशान भी नही रहा।

निष्कर्ष यह है कि हम छात्रो को अपने गुरुओ के प्रति नम्र रहना चाहिए और उनकी हर वतायी हुई नयी दिशा पर चलना चाहिए। यदि हम गुरु का सम्मान करे और विनम्र रहें तो निश्चय ही उनके साथ हमारे सम्वन्ध मधुर होंगे।

वे छात्र निस्सन्देह भाग्यशाली है, जिन पर गुरु की कृपा रहती है।

———

आज के वातावरण में मेरी कामना :—

## वन जाऊं "फिल्मी हीरो"

—गिर्राजप्रसाद गुप्ता
प्रथम वर्ष 'कला'

पढ़ते-पढ़ते ऊब गये, रहे फेल के फेल।
कॉलिज तो लगता है, अव जैसे सैन्ट्रल जेल।।
जैसे सैन्ट्रल जेल, नम्वरों को देख भय खाते।
देख कापियाँ, आँखों में आँसू आ जाते।।
इम्तिहान मे सदा, मार्क मिलता है जीरो।
सोच रहा हूँ ? मैं वन जाऊँ "फिल्मी हीरो"।।

# Students
and
# Social Service

RAJESH BABU SAXENA
Third Year 'Commerce

Man is selfish by nature Whatever he does he does with an eye to his own interest But there are selfless men too

Mahatma Gandhi was one of them Binoba Bhave is another He does not work for gain He has no thought for self He works for the welfare of society He stands for social service We are all social animals We live and move in society We have our being in society Our wellbeing depends on the help and co operation of our fellows We sink or swim with society A writer has rightly said Man in society is like a flower blown in its native bed It is there only that his faculties expand in full bloom

Indeed mutual help is a door to the welfare of every member of society

India is a land of villages and farmers But poverty stares them in the face They are illiterate These evils stand in the way to national progress They must be fought

But the fight needs money and our country is extremely poor We bank on the financial help of other countries for the execution of Five Year Plans Therefore the country badly needs the service of selfless men

No doubt students main duty is to study They have to attend classes and do their lessons But they do not study all the while Besides they have plenty of push and go They have lofty ideals They itch for name So they are the fittest persons to serve society

They can serve in a hundred ways They can keep their home and street clean and thus set a good example to others They can join N C C N S S etc Illiteracy is the greatest evil It is the root of many other evils It breeds superstition In vacations students can go to villages and start night schools for adults They can run day schools for small children Thus they can strike at the root of evils that hinder national progress There is a lot to do in the field of health and sanitation

# The United Nations Organisation

—MAHESH KOOLWAL, XI C

The World War II came to its end in 1945. People in great number died in that war. Others became homeless and many more began to starve. In short, misery was the result of war. Hence the people of the whole world longed for lasting peace and better conditions of life. Consequently there was held a great conference at San Francisco in the spring of 1945 and the U. N. O. came into existence in order to deal with the quarrels among nations that might lead to war and to help the member-nations in the age—long fight against human misery, injustice and oppression.

The U. N. O. is not a world Government It is a world meeting to talk over the pressing dangers of time and to find out the ways leading to prosperity and world peace.

It has its secretariat with head office at New York, with the Secretary-General as its head. The membership of Organisation is open to all the peace loving countries which are willing to abide by the obligations contained in its Charter. At present over one hundred countries are its members.

The U. N. O. has certain organs to carry on its work. They are General Assembly, Security Council, Economic and Social Council, Trusteeship Council, International Court of Justice and Secretariat. The mission of the U.N.O. is the maintenance of world peace and settlement of the disputes of nations. It is the world forum for discussions, through which all nations can voice their grievance and put suggestions. In case of need, the member-countries are always at the disposal of the U. N. O. to depute their armed forces for restoring peace anywhere. The U.N.O. is meant for the welfare and benefit of all Nations. Good things done by it cannot be overlooked.

☐

---

*My strength is as strength of ten because my heart is pure.*

**—Tennyson**

*Home makes the man.*

**—Samuel Jhonson**

---

# "राष्ट्र निर्माण मे छात्रो का योगदान"

—अनिल कासलीवाल
एकादश 'इ' वाणिज्य

भूमि, जन तथा सस्कृति इन तीनो के समूह को राष्ट्र का स्वरूप कहा जाता है। राष्ट्र के निर्माण मे मनुष्य का सहयोग अत्यन्त आवश्यक है और उसमे भी छात्रो का महत्त्वपूर्ण स्थान है। राष्ट्र निर्माण मे छात्र सर्वाधिक योगदान दे सकते हैं, वे अपनी कार्यशीलता स्फूर्ति, लगन, गति, उत्साह आदि मे किसी वग से कम नही हैं। इन गुणो के कारण ही छात्र राष्ट्र निर्माण मे बहुत कुछ योगदान दे सकते हैं।

विद्यार्थी जीवन वह जीवन है जब विद्यार्थी अपनी सम्पूर्ण शक्ति-लगन व पूर्ण रुचि के साथ पढाई की ओर ध्यान केन्द्रित कर देता है। जो आज विद्यार्थी हैं, वे ही कल के देश के कर्णधार हैं उनके कन्धो पर देश का भार आने वाला है। अत उन्हें मनोयोग पूवक अपने अध्ययन मे लीन रहना चाहिये तभी वे राष्ट्र निर्माण म सहयोग दे सकेंगे। यदि वे निष्ठा पूवक अध्ययन नही करेंगे तो राष्ट्र का निर्माण ठीक प्रकार मे नही हो सकेगा।

दूसरे, यदि छात्र अपने विद्यार्थी जीवन को निष्ठा पूवक व्यतीत करते हैं एव धम व छात्रोचित व्यवहार का पालन करते हैं तो वे राष्ट्र निर्माण मे सहयोग देते हैं। अनुशासन, कत्तव्य-परायणता, समय का सदुपयोग, अध्ययन-शीलता, गुरु-जनों के प्रति आदर, सयम इत्यादि गुणो को अपनाकर विद्यार्थी राष्ट्र निर्माण मे सहयोग देते हैं।

यह तो छात्र जीवन को सफल व सार्थक बनाकर राष्ट्र निर्माण में सहयोग देने की बात हुयी इसके अतिरिक्त भी विद्यार्थी राष्ट्र के निर्माण मे योगदान दे सकता है वह इस प्रकार है —

राष्ट्र निर्माण केवल राजनैतिक तत्वों द्वारा नही होता। राष्ट्र का निर्माण भौतिक, आर्थिक, सामाजिक, साहित्यिक व नैतिक सभी प्रकार के अगो से मिलकर होता है। इसके लिए राष्ट्र के लोगों को शिक्षित करना राष्ट्र निर्माण मे महान योगदान होगा। जब तक राष्ट्र के निवासी शिक्षित नही होगे तब तक वे राष्ट्र निर्माण मे सहायक नही हो सकते। अत छात्र वग अशिक्षित देश-वासियो को शिक्षित बनाकर उन्हे भी राष्ट्र निर्माण म सहायक बनाने मे योगदान दे सकता है। छात्र अपने सहज गुणो को समाज की उन्नति मे लगा सकते हैं। वर्षों से चली आ रही दोषपूर्ण परम्पराओ एव रूढियो को समाप्त करने मे सहायता दे सकते हैं। कई बार राजनैतिक दल छात्रो को अपना साधन बना लेते हैं तथा उनके कधो पर हडतालो की बन्दूकें रखकर अव्यवस्था व असतोष की गोलियाँ चलवाते हैं। इसका निवारण छात्र उन दलो की बातो एव राजनैतिक मामलो मे न उलझकर अध्ययन को ही अपना लक्ष्य मानकर कर सकते हैं। वास्तव मे छात्र जीवन को सफल बनाकर ही वे राष्ट्र निर्माण मे अपना योगदान दे सकते हैं।

छात्र वर्ग राष्ट्र का सर्वाधिक गतिशील वर्ग है। अतः स्वाभाविक है कि उसके कार्य, जिम्मेदारियाँ अन्य वर्गो से अधिक होगी। जिस कार्य को करने में अन्य कोई भी वर्ग जितना समय लगाता है उसी कार्य को युवा-वर्ग कम समय में सुचारू रूप से सम्पादित कर सकता है। अतः यह तो निर्विवाद सिद्ध है कि राष्ट्र का उपकार जितना छात्र-वर्ग कर सकता है उतना अन्य कोई वर्ग नही कर सकता।

आज देश मे सर्वत्र अव्यवस्था, अशाति व असतोप ही दृष्टि गोचर होता है। देश के कुछ चुने हुये व्यक्ति या एक वर्ग-विशेप अनैतिकता का सहारा लेकर स्वय को परिपुष्ट किये चला जा रहा है। इससे दलित-वर्ग और भीं दलित होता जा रहा है। जमाखोरी, काला-बाजारी, रिश्वत, आयकर की चोरी इत्यादि घुन कीट हैं, जो हमारी राष्ट्र की नीव को और खोखली किये जा रहे हैं, उसे भ्रष्टाचार और पतन की ओर ले जा रहे है। आज आवश्यकता है इन दोषो का दृढ़ता-पूर्वक सामना करने की व इनको पूरी तरह से जड़ से उखाड़ने की। इस कार्य मे भी छात्र योगदान दे सकते है। सच तो यह है कि कार्य या तो उनके द्वारा समाप्त हो सकता है या सरकार द्वारा कदम उठाकर। अभी थोड़े दिनो पहले छात्रों ने ऐसे ही कार्य जमाखोरी के विरुद्ध किये थे, जिनमे उन्हे अत्यधिक सफलता मिली थी।

यदि छात्र राष्ट्र-निर्माण में अपना योगदान देना चाहते है तो पहले उन्हे राष्ट्र के निर्माण मे उपस्थित होने वाली समस्याओं से अवगत होना होगा क्योकि जब तक वे राष्ट्र की समस्याएँ नही जान पायेगे तब तक वे उनका समाधान कैसे कर सकेंगे? अतः छात्रों का कर्तव्य है कि वे उन समस्याओ से परिचित हो और उन्हे दूर करने में तत्पर हो जाये।

इनके अतिरिक्त छात्र राष्ट्र-निर्माण मे अपना योगदान दे सकते है—यह उनकी रुचि, सुविधा एवं कार्य-क्षमता पर निर्भर करता है। छात्रों को दलीय राजनीति मे न फंसकर राष्ट्र सेवा को ही अपना लक्ष्य मानना चाहिये। वे समाज-सेवा दल में सम्मिलित होकर समाज सेवा कर सकते है। छात्रों को मुख्य रूप से चरित्र-निर्माण मे लगना चाहिये क्योकि दृढ़ व चारुचरित्र से सम्पन्न छात्र ही परोपकार कर सकते है। इससे एक न एक दिन छात्र-वर्ग-समाज और फिर राष्ट्र, आदर्श-चरित्र सम्पन्न हो जायेगा।



# विद्यालय के प्रांगण में
## आयोजित सह-शैक्षिक प्रवृत्तियाँ

विद्यार्थी जीवन मानव के सर्वांगीण विकास का मूल स्रोत है। इस स्वर्ण अवसर का सदुपयोग करने वाला श्रेष्ठ छात्र ज्ञानार्जन और चरित्र-निर्माण कर भौतिक तथा आध्यात्मिक उन्नति के चरम लक्ष्य को प्राप्त कर, अपने कुल का दीपक, राष्ट्र की आशा एवम् विश्व का भाग्य-विधाता बनता है। शिक्षार्थियो मे अन्तर्निहित प्रतिभा का विकास के समुचित अवसर प्रदान करने के लिए इस विद्यालय मे विशेष ध्यान दिया जाता है। इसके लिए शिक्षा के साथ साथ ही सह शैक्षिक प्रवृत्तियो का सत्रारम्भ से ही प्रारम्भ कर दिया जाता है। इस सत्र मे सह-शैक्षिक प्रवृत्तियो के संचालन के लिए जिन समितिया का गठन किया गया और उनके द्वारा जो कार्य सम्पन्न हुए, उनका संक्षिप्त विवरण निम्नलिखित प्रकार से है।

**सुबोध छात्र संसद् —**

छात्रो को प्रजातान्त्रिक पद्धति का प्रत्यक्ष ज्ञान कराने के लिए इस विद्यालय मे छात्रो की एक संसद् का गठन निर्वाचन प्रणाली द्वारा किया जाता है। इसके द्वारा यह आशा की जाति है कि आज के छात्र, जो कल के नागरिक हैं, तथा जिनके कंधो पर देश के शासन का भार आने वाला है, सुनागरिक तथा अनुशासन प्रिय बन सकें और प्रजातन्त्र की परम्परा को अक्षुण्ण रखें। इसके लिए सर्व प्रथम कक्षा प्रतिनिधियो का चुनाव किया जाता है और निर्वाचित प्रतिनिधियो मे से अध्यक्ष, उपाध्यक्ष तथा प्रधानमन्त्री के चुनाव किये जाते हैं। प्रधानमन्त्री स्वेच्छा से अपने मन्त्रिमण्डल का गठन निर्वाचित सदस्यो मे से करता है। मन्त्रिमण्डल के कार्यों पर नियन्त्रण रखने हेतु एक विरोधी दल का नेता भी होता है जो अपने दल के अन्य सदस्यो की सहायता से मन्त्र मे प्रश्नोत्तर करता है तथा उसके कार्यों की प्रशंसा एव आलोचना करता है।

**वाणिज्य-परिषद् —**

विद्यालय मे इस परिषद् का कार्य वरिष्ठ अध्यापक श्री चिरंजीलाल जैन की देख रेख मे सफलता पूर्वक चल रहा है। इस परिषद् के लिए प्रत्येक कक्षा के हर वर्ग से एक प्रतिनिधि मनोनीत किया गया जिससे इस परिषद् का गठन निम्नलिखित प्रकार से हुआ।

अशोक कुमार कोहली—अध्यक्ष, विनोदकुमार शर्मा—उपाध्यक्ष, यशवन्त जैन—सचिव, महेन्द्र सुखलेचा—कोषाध्यक्ष, अरुण बाकीवाला—संयुक्त सचिव, महावीरकुमार जैन, अभय परमार, गिरधारीलाल अग्रवाल और हरेश तनवानी सदस्य मनोनीत किये गये। कार्यकारिणी की सभा मे स्वर्ण जयन्ती के अवसर पर मानचित्र, निबन्ध और वाद-विवाद प्रतियोगिताएँ आयोजित करने और संचयिका मे बचत के रुपये जमा करने का निर्णय लिया गया। वाणिज्य भूगोल के 30 छात्रो ने विश्व, भारत और राजस्थान के विविध मानचित्र निर्मित किये। श्री रतिरामजी यादव के पास विभिन्न देशो की मुद्रा जमा कराई गई और श्री पूरणमलजी राजोरिया ने संचयिका का कार्य भार सम्भाला।

**संचयिका (छात्रों का अपना बैंक)—**

राष्ट्रीय बचत संगठन द्वारा प्रतिपादित योजना

के संदर्भ मे इस विद्यालय मे सचयिका का कार्य 4 दिसम्बर, 75 से आरम्भ किया गया। 15 दिसम्बर से 21 दिसम्बर, 75 के आर्थिक कार्यक्रम सप्ताह में सचयिका के 94 खाते खोले गये जिनमे 1585.00 रु. जमा हुए।

**विज्ञान-क्लब:—**

इस सत्र मे विज्ञान-परिषद् के स्थान पर विज्ञान क्लब की स्थापना की गई। इस क्लब का सचालन वरिष्ठ अध्यापक श्री हरीशचन्द्र गुप्ता सफलता पूर्वक कर रहे है। इस सत्र मे रसायन शास्त्र, भौतिक शास्त्र व गणित विषय से सम्बन्धित 30 मॉडलो का निर्माण किया गया, जिन्हे जिला स्तरीय विज्ञान मेले मे भी प्रदर्शन के लिए भेजा गया। रसायन शास्त्र के मॉडल को प्रतियोगिता मे तृतीय स्थान प्राप्त हुआ। इण्डियन काउन्सिल फार इण्टरनेशनल एकिटि' के तत्वावधान मे दिनाक 25 सितम्बर, 1975 को हुई सामान्य ज्ञान प्रतियोगिता मे इस विद्यालय के 14 छात्र सम्मिलित हुए जिनमे से 11 छात्रो को सफल घोषित किया गया।

**कला-परिषद्:—**

कला वर्ग के छात्रों को प्रजातान्त्रिक पद्धति से कार्य करने की प्रेरणा देने के लिए प्रतिवर्ष एक कला-परिषद् का गठन किया जाता है। इस परिषद् के तत्वावधान मे विविध साहित्यिक एव सांस्कृतिक कार्यक्रमों का आयोजन किया जाता है। स्वर्ण जयती के अवसर पर कला वर्ग के छात्रो ने 15 ऐतिहासिक चार्ट और मानचित्र निर्मित किये।

**आंतरिक मूल्यांकन योजना:—**

बोर्ड द्वारा सचालित आन्तरिक मूल्याकन योजना का इस विद्यालय मे सफल क्रियान्वयन किया गया है, जिसके द्वारा छात्रों की विविध रुचियों के विकास की ओर पूर्ण ध्यान दिया जाता है। अन्तर्विद्यालय प्रवृत्तियो के अन्तर्गत वाद-विवाद, रचनात्मक लेखन, पद्य-पाठ, नाटक और खेल-कूद आदि तथा वाह्य प्रवृत्तियो के अन्तर्गत फुटवाल, वॉलीवाल, क्रिकेट, स्पोर्टस्, कवड्डी, समाज सेवा, एन. सी. सी. आर्मी व एयरविंग तथा वालचर्य की व्यवस्था है। इस वर्ष इस प्रवृत्ति का सचालन वरिष्ठ अध्यापक श्री सुभाप चन्द्र पारीक कर रहे है। योजना की सफल क्रियान्विति के लिए प्रत्येक प्रवृत्ति के लिए अलग-अलग अध्यापको को प्रभारी नियुक्त किया गया है।

योजना के अन्तर्गत प्रवृत्तियो मे राजस्थान शिक्षा विभाग द्वारा आयोजित **क्षेत्रीय हिन्दी निबन्ध प्रतियोगिता में इस विद्यालय के छात्र हेमन्तकुमार जैन IX A ने प्रथम स्थान प्राप्त किया** तथा गुजरात समाज द्वारा आयोजित भाषण प्रतियोगिता मे XI B का छात्र अनिलकुमार शर्मा पुरस्कृत हुआ। **क्षेत्रीय अंग्रेजी वाद-विवाद प्रतियोगिता में इस विद्यालय के छात्र महेश कूलवाल XI C (पक्ष) और अशोक कोहली XI C (विपक्ष) ने भाग लिया। दोनों के अंको के आधार पर इस प्रतियोगिता में विद्यालय का दूसरा स्थान रहा। इस विद्यालय के छात्रों ने क्षेत्रीय सांस्कृतिक कार्यक्रमों के अन्तर्गत श्री डी. एन. शैली के निर्देशन में चार कार्यक्रमों में भाग लिया जिनमें से तीन में–राष्ट्रीय गान, एकल गान व समूह गान में प्रथम तथा सामूहिक नृत्य (भांगड़ा) में द्वितीय स्थान प्राप्त किया। रोटरी क्लब, जयपुर के तत्वावधान मे आयोजित फैंशी ड्रेस प्रतियोगिता में इस विद्यालय के छात्र महेश कूलवाल XI C, अशोक कोहली XI C और प्रभात औदित्य XI D ने भाग लेकर प्रथम स्थान प्राप्त किया।**

**खेल-कूद.—**

विद्यालय मे खेल-कूद की नियमित व्यवस्था है। इस वर्ष श्री इन्दरसिंहजी शारीरिक व्यायाम शिक्षक के आ जाने से इस क्षेत्र मे पर्याप्त उन्नति हुई। खेल-कूद से सम्बन्धित पर्याप्त सामान इस सत्र

मे क्रय किया गया। बास्केट बॉल तथा बैडमिन्टन खेल के लिए नये मैदान बनाये गये। कक्षा 5, 6, 7 और 8 के छात्रों को पी टी के प्रदर्शन की शिक्षा दी गई। हॉकी, बास्केट बॉल, टेबिल टेनिस और बैडमिंटन खेलों के कोचिंग की विशेष व्यवस्था की गई। सेवा दल की स्थापना इस सत्र की विशेष उपलब्धि है। इसमे 105 छात्र स्वेच्छा से भाग ले रहे हैं। इस सत्र मे इस विद्यालय के दो छात्र राजस्थान स्कूल क्रिकेट के लिए चुने गये। इस विद्यालय के छात्र बनवारीलाल चौधरी XI A ने क्षेत्रीय तिक्डी-कूद प्रतियोगिता मे भाग लेकर प्रथम स्थान प्राप्त किया तथा इसी छात्र ने क्षेत्रीय तथा जिला स्तर पर कुश्ती प्रतियोगिताओ मे प्रथम स्थान प्राप्त कर एक कीर्तिमान स्थापित किया।

### राष्ट्रीय कैडेट कोर-एयरविंग —

विद्यालय मे इस प्रवृत्ति का काय प्रथम ऑफिसर श्री डी एन शैली की देख रेख मे सफलता पूवक चल रहा है। इसमे 100 कैडेट्स, स्क्वाड्रन लीडर श्री वी एम छावडा ओ सी फस्ट राज एयर स्क्वाड्रन एन सी सी के निर्देशन मे ड्रिल, एरो-मॉडलिंग, प्रिंसीपल ऑफ फ्लाइट, ऐयर रेंकी, ऐरो इन्जिन और जनरल सर्विस नॉलिज की शिक्षा प्राप्त कर रह हैं। इस वष सागानेर मे हुए वार्षिक प्रशिक्षण शिविर मे 10 छात्रो न फ्लाइट सार्जेन्ट छात्र महश कूलवाल XI C के नतृत्व मे भाग लिया। 26 जनवरी, 1975 को हुई दिल्ली की गणतन्त्र दिवस परेड मे हमारे विद्यालय के छात्र फ्लाइट सार्जेन्ट महेश कूलवाल ने राजस्थान का प्रतिनिधित्व किया और उस अवसर पर शिविर मे आयोजित सगीत प्रतियोगिता मे भाग लेकर प्रथम स्थान प्राप्त किया।

### राष्ट्रीय कैडेट कोर अवर प्रभाग-थल —

इस प्रभाग का कार्य प्रथम ऑफिसर श्री जे पी सिह चन्देल की देख-रेख मे सुचारु रूप से चल रहा है। इस प्रवृत्ति मे 100 कैडेट्स स्वेच्छा पूवक भाग लेकर शास्त्र शिक्षा, फिल्ड क्राफ्ट, मैप रीडिंग, पद-कवायत, प्राथमिक चिकित्सा आदि की शिक्षा पा रहे हैं। इस वष एन सी सी डे पर आयोजित 'शूटिंग कम्पीटिशन' मे इस विद्यालय के छात्र महेन्द्र प्रतापसिंह XI D ने द्वितीय स्थान प्राप्त किया।

### बालचय —

इस विद्यालम मे बालचर्य प्रवृत्ति का सचालन वरिष्ठ अध्यापक श्री लाभचन्द माहेश्वरी कर रहे हैं। इसम 32 बालचर स्वेच्छा से भाग ले रहे हैं जो चार टोलियो मे विभाजित ह। टोली-नायक पट्रोल लीडर कहलाता है। इस वर्ष चार छात्रो को पट्रोल लीडर का प्रशिक्षण दिलाया गया, जिससे वे अपनी-अपनी टोली का काय सफलता पूर्वक कर सकें। हमारे बालचरो म एक बालचर 'प्रसीडेन्ट स्काउट' भी है इस वष हमारे बालचर स्काउट हैड क्वाटर के काय क्रमानुसार विविध कार्यक्रमो मे भाग लेते रहे हैं।

### कार्यानुभव योजना —

विद्यालय मे यह योजना पिछले 5 वर्षों मे श्री सीताराम शर्मा की देख-रेख मे सफलता पूवक चल रही है। इस सत्र मे विद्यार्थियो ने विविध प्रकार की वस्तुएँ जैसे डस्टर, ब्लेक-बोड, लेटर-बक्स, पेपर-ट्रे, की बोड, कैरम बोड, चायना चैकर, वेस्ट पेपर बास्केट, तौलिया स्टैण्ड और फर्नीचर रिपेयर आदि का काय किया। इस सत्र मे जिला शिक्षा अधिकारी श्री राजदान जब विद्यालय मे पधारे तो उन्होने छात्रो द्वारा निर्मित सामान का भी निरीक्षण किया और उसकी सराहना की।

### पुस्तकालय एव वाचनालय

वतमान मे विद्यालय पुस्तकालय मे विभिन्न विषयों की 8813 पुस्तकें हैं, जिनका छात्र तथा अध्यापक नियमित रूप से उपयोग करते हैं। इस वर्ष पुस्तकालय मे 1480 80 रु० की 301 पुस्तकें

क्रय की गई। विद्यालय के वाचनालय मे आने वाली 28 दैनिक, साप्ताहिक और मासिक पत्र-पत्रिकायें छात्रों व अध्यापकों के लिए सुलभ है। इस सत्र में दिनाक 16-12-75 तक 6487 पुस्तके विद्यार्थियो को पुस्तकालय से निर्गमित की गई।

**पुस्तक-बैंक :**

इस विद्यालय के पुस्तक-बैंक मे 1883 पुस्तके है, जो साधनहीन और निर्धन छात्रो को सत्र भर के लिए अध्ययन हेतु दी जाती है। इस सत्र में इस बैंक के द्वारा 66 विद्यार्थियो को 393 पुस्तके दी गई तथा लगभग 300.00 रुपये की नवीन पुस्तके क्रय की गई।

**छात्र सहायता कोष :**

निर्धन एव साधनहीन छात्रो के लिए इस विद्यालय मे एक छात्र सहायता कोष की भी स्थापना की गई है। इस कोष के अन्तर्गत इस सत्र मे 15 छात्रो को ऊनी वस्त्र तथा 7 छात्रो को बोर्ड के परीक्षा शुल्क की सहायता दी गई।

**कक्षा-नायक परिषद् :**

विद्यालय की अनुशासन व्यवस्था मे छात्रो का प्रत्यक्ष रूप से सहयोग प्राप्त करने के लिए प्रतिवर्ष एक कक्षानायक परिषद् का निर्माण किया जाता है। यह परिषद् विद्यालय का अनुशासन बनाये रखने के लिए शिक्षको के समान ही कार्य करती है।

**विद्यालय-बैण्ड :**

इस वर्ष विद्यालय मे 'विद्यालय-बैण्ड' की स्थापना एक नवीन और महत्वपूर्ण उपलब्धि है। इसके लिए पर्याप्त सख्या मे वाद्य-यत्रो को क्रय किया गया है। इस प्रवृत्ति मे 25 छात्र बैण्ड-मास्टर श्री गोपाल कृष्ण पवार के कुशल निर्देशन मे बैण्ड कार्य की शिक्षा प्राप्त कर रहे है।

**अध्यापक-अभिभावक सम्पर्क :**

घर व स्कूल के परस्पर सहयोग व सामजस्य से ही बालक को पूर्ण शिक्षा प्रदान कर एक उपयोगी नागरिक बनाया जा सकता है, इस दृष्टि से अध्यापक-अभिभावक सम्पर्क का बहुत ही महत्वपूर्ण स्थान है। इस सत्र मे परीक्षा परिणाम समुन्नयन तथा छात्रो की प्रगति पर विचार-विमर्श करने हेतु तीन बार अध्यापक-अभिभावक-सम्पर्क किया गया, जिसके परिणाम बहुत ही आशाप्रद रहे।

**अल्प बचत-योजना :**

छात्रो मे बचत की आदत डालने तथा जमा राशि को राष्ट्रीय कार्यो मे लगाने की दृष्टि से इस विद्यालय मे अल्प बचत-योजना का सफल क्रियान्वयन किया गया है। योजना के अन्तर्गत इस सत्र मे लगभग 250 छात्रों ने बैंक आफ जयपुर एण्ड बीकानेर मे अपने खाते खुलवाये।

**अन्य कार्यक्रम—(आर्थिक सप्ताह) :**

दिनाक 15-12-75 से 21-12-75 तक विद्यालय मे आर्थिक सप्ताह कार्यक्रम का आयोजन किया गया। कार्यक्रम के अन्तर्गत दिनांक 17-12-75 को राज० उ० मा० विद्यालय मोती कटला, जयपुर के प्राचार्य श्री गर्ग साहब, राज० पौद्दार उ० मा० विद्यालय, जयपुर के प्राचार्य श्री राव साहब और शैक्षणिक एव व्यावसायिक निर्देशन केन्द्र के विद्यालय-परामर्शक श्री गोयल साहब ने आर्थिक सप्ताह के विविध कार्यक्रमो पर अपने विचार प्रकट किये। श्री गर्ग साहब ने कार्यानुभव योजना की प्रगति विषय पर अपने विचार प्रकट करते हुए कार्यानुभव योजना की शिक्षा को व्यावहारिक जीवन के लिए उपयोगी बतलाया। आपने 10+2+3 की शिक्षा नीति पर भी अपने विचार प्रकट किये। श्री राव साहब ने व्यावसायिक शिक्षा को जीवन के लिए अपरिहार्य मानते हुए आने वाली नवीन शिक्षा के प्रति आस्था प्रकट की। श्री गोयल साहब ने जीवन मे निर्देशन के महत्व पर प्रकाश डाला। सभा की समाप्ति पर आगन्तुक अतिथियो ने विद्यालय स्टाफ से साक्षात्कार किया और उन्हे नवीन नीति के

पाठनेतर प्रवृत्तियां

# विकासोन्मुख बालिका विद्यालय

—विजयलक्ष्मी चोरडिया

श्री जैन श्वेताम्बर स्थानकवासी शिक्षा समिति की विशेष उपलब्धियो मे एम० एस० जैन सुबोध बालिका माध्यमिक विद्यालय भी एक है। यह जयपुर नगर की जानीमानी बालिका सस्थाओ म अपना एक विशिष्ट स्थान रखती है। इसकी स्थापना 1918 की पावन प्रभात बेला म जयपुर के *स्थानकवासी श्वेताम्बर जैन समाज* के शिक्षा प्रेमी महानुभावो द्वारा की गई थी। आज से करीब 57 वष पूव बालिकाओ की शिक्षा का काय आरम्भ करना अपने आप मे अभूतपूव एव सराहनीय काय था।

प्राथमिक स्तर पर प्रारम्भ की गई इस शाला का 1949 मे शिक्षा विभाग द्वारा मान्यता प्रदान की गई। 1958 तक *शाला का समस्त व्यय भार* स्थानकवासी जैन समाज द्वारा वहन किया गया। 1959 60 मे राज्य सरकार ने अनुदान देना स्वीकार किया, जो अनवरत रूप से अब तक मिलता आ रहा है। 1965 मे शाला का स्तर उन्नत हुआ तथा इसे उच्च प्राथमिक स्तर की मान्यता राज्य सरकार द्वारा प्रदान की गई। जुलाई सन् 1973 मे विद्यालय को माध्यमिक शाला के रूप मे क्रमोन्नत होने का गौरव प्राप्त हुआ। आज शाला मे करीब 500 बालिकायें शिक्षा ले रही हैं। राज्य सरकार द्वारा वर्गीकृत सस्थाओ मे इसका स्थान 'ब' श्रेणी मे है जो अपने आप मे विशिष्टता का द्योतक है।

विद्यालय के विकास मे समाज के अनेक महान् शिक्षा प्रेमियों का योगदान निरन्तर मिलता रहा है। आज हम उन्हें अपनी ओर से श्रद्धा सुमन अर्पित कर उनके प्रति आभार प्रदर्शित करते हैं।

शिक्षा के प्रचार एव प्रसार करने मे जो योग स्व० श्री मुन्नीलाल जी सुवलेचा, स्व० श्री केसरी-चन्द जी चोरडिया, स्व० दुलभ जी त्रिभुवन जी, पद्म श्री केलशकर दुलभ जी, स्व० श्री मूलचन्द जी कोठ्यारी, स्व० श्री सागरमल जी डागा, श्री उमरावमल जी चोरडिया, श्री सिरहमल जी, नवलखा, श्री सिरहमल जी कोठ्यारी, श्री ज्ञानचद जी कोठ्यारी एव स्व० श्री सिरहमल जी बम्ब ने दिया तथा हमारा माग-दशन कर सस्था को उन्नत स्वरूप प्रदान किया, उसके लिए विगत तथा भावी पीढिया सदैव उनकी कृतज्ञ रहेंगी।

शिक्षा का उद्देश्य केवल पुस्तकीय ज्ञान देना न रहकर बालक बालिकाओ का सर्वांगीण विकास माना जाता है। शिक्षा के इस उद्देश्य की पूर्ति हेतु अनेक प्रकार की प्रवृत्तियो एव शिक्षा के माध्यम से उन्हें भावी आदश गृहिणियो का स्वरूप प्रदान करने हेतु हम कृत सकल्प हैं तथा इस कृत्य के लिए अपनाये गये माध्यम मे हम बालिकाओ का विकास कर रहे हैं।

## सुलेख एव गणित प्रशिक्षण शिविर

सुलेख भी शिक्षा का मुख्य अग है, इसके

अभाव में ज्ञान भी पंगु दृष्टिगत होने लगता है। दिनांक 12 अगस्त से 23 अगस्त तक श्री तेजकरण जी डण्डिया के निर्देशन में प्रशिक्षण शिविर लगाया गया जिसमे प्राथमिक कक्षाओं को पढ़ाने वाली सभी अध्यापिकाओ ने भाग लेकर विद्यालय की कक्षाओ का शैक्षणिक स्तर उन्नत करने में सलग्न है। सुलेख के साथ ही 25 अगस्त से 28 अगस्त तक गणित प्रशिक्षण भी अध्यापिकाओं ने लिया तथा अब निरन्तर उससे छात्राओं को लाभान्वित कर रही है।

## समाचार प्रसारण :

विद्यालय के प्रत्येक कक्ष में माइक लगे हुए है तथा कक्ष-नियत्रण यंत्र के द्वारा प्रातः वालिकाओ को समाचार सुनाये जाते हैं। समय-समय पर आकाशवाणी से प्रसारित विशेष शिक्षा-प्रद कार्यक्रम भी वालिकाओ को सुनाये जाते है। समाचारों के साथ-साथ ही सामान्य ज्ञान की वृद्धि हेतु भी जानकारी प्रार्थना-स्थल पर अध्यापिकाओ द्वारा दी जाती है।

## दल विभाजन :

सहपाठ्य प्रवृत्तियों के सचालन हेतु छात्रा-ससद् के अभाव मे वालिकाओं को Houses में विभाजित किया गया है। प्रत्येक House मे एक अध्यापिका संचालिका एवं एक वालिका का उप-सचालिका के रूप मे चयन किया गया। इस प्रकार पूरे विद्यालय की वालिकाओ के पांच Houses वनाकर विभाजित कर साहित्यिक, सांस्कृतिक एवं सामान्य ज्ञान मे वृद्धि की जाती है। प्रार्थना सभा में प्रत्येक दिन वारी-वारी से प्रत्येक House की सचालिका एवं अन्य वालिकाये विचार विन्दु एवं लघु भाषण द्वारा विचार व्यक्त करती है।

## बचत वैंक खाता :

वालिकाओं में वचत करने की आदत को वढ़ाने हेतु बचत वैंक खाते खुलवाये गये है। अक्टूबर माह में करीव 60 वालिकाओं ने स्टेट वैंक ऑफ वीकानेर एण्ड जयपुर, जौहरी वाजार शाखा मे खोले है। आगे भी अधिक वालिकायें बचत खाते खुलवायें, इसके लिए सभी अध्यापिकायें उन्हे प्रेरित करती है।

## निर्देशन कार्य :

शिक्षण कार्य पूरा होने पर क्या किया जाय अथवा उच्च कक्षाओं में कौन से विपय लिये जायँ जिससे शिक्षा जीवनोपयोगी हो सके, इसके लिये वालिकाओं को पूर्ण निर्देशन दिया जाता है। इस गतिविधि हेतु एक अलग कक्ष की व्यवस्था की गई है जिसमें विभिन्न प्रकार के साहित्य एवं व्यवसाय हेतु सामग्री उपलब्ध है। Guidance Newspaper भी वालिकाओ के लिए मंगवाया जाता है।

## पुस्तकालय :

वालिकाओ की सर्वांगीण उन्नति के लिए विद्यालय के पुस्तकालय में करीव 2,000 पुस्तके है तथा प्रमुख पत्र-पत्रिकाये भी उपलब्ध करायी जाती है। कार्ड द्वारा Issue करने के अलावा कक्षा पुस्तकालय की भी व्यवस्था की गई है, जिससे सभी वालिकाये पुस्तके आवश्यक रूप से पढ़े तथा उसका कुछ विवरण भी लिखे है। इस व्यवस्था से अधिक से अधिक लाभ हुआ है और सामान्य ज्ञान मे भी वृद्धि हुई है।

## वुक-बैंक :

पुस्तकालय के अलावा विद्यालय मे इस वर्ष से एक Book Bank भी चालू किया गया है जिसमे छात्राओ एव अभिभावको द्वारा करीव 150 पुस्तके प्राप्त हुई है तथा जरूरतमन्द छात्राओ को इसमे से पुस्तके वर्ष भर के अध्ययन करने हेतु दी गई है भविष्य मे अधिक संख्या वढ़ने की आशा है।

## कार्यानुभव योजना

शिक्षा का मुख्य उद्देश्य यही है कि भविष्य में वे कुछ न कुछ कार्य अवश्य सीखकर अपना जीवनयापन कर सकें। 10 + 2 + 3 शिक्षा पद्धति में भी व्यावसायिक शिक्षा पर अधिक ध्यान दिया जायेगा। अतः विद्यालय में कार्यानुभव योजना के अन्तर्गत गृहोपयोगी वस्तुयें, जैसे विविध प्रकार के अचार, जैम, सॉस एवं कलात्मक अभिरुचि उत्पन्न करने के लिये मोतिया का काम, कशीदाकारी तथा विभिन्न वेशभूषा वाली गुड़िया व अन्य सजावट सामग्री सिखाई जाती हैं।

## रैडक्रास

बालिकाओं में सेवा सुश्रूषा की भावना भरने के लिए प्राथमिक उपचार की शिक्षा भी दी जाती है। इसके लिए समय-समय पर रैडक्रास सोसाइटी द्वारा होने वाली परीक्षाओं में बालिकाओं को बैठाया जाता है। ग्रीष्मावकाश में श्रीमती निर्मला भारद्वाज, जो काउंसलर भी हैं, के साथ चार छात्रायें तारादेवी (शिमला) शिविर में सम्मिलित हुईं और उन्होंने वहाँ नृत्य एवं डायरी वाचन में द्वितीय स्थान प्राप्त कर विद्यालय का गौरव बढ़ाया है।

## साहित्यिक एवं सांस्कृतिक गतिविधियाँ

बालिकाओं में साहित्यिक रुचि जागृत करने हेतु प्रत्येक शनिवार को पद्यपाठ, नाट्यकला, वाद-विवाद एवं निबन्ध की प्रवृत्ति रखी जाती है जिसमें Housewise भाग लेकर सम्पन्न करती हैं। दिनांक 15 मार्च, 1975 को बालिकाओं द्वारा एक नाटक रेडियो पर भी रेकार्ड करवाया गया जो 24 मार्च, 75 को प्रसारित किया गया। सांस्कृतिक क्षेत्र में भी बालिकाओं ने समय-समय पर अपने वार्षिकोत्सवादि पर रंगारंग कार्यक्रम रवीन्द्रमंच पर प्रस्तुत कर अपने उत्साह एवं कला का परिचय दिया है।

## परीक्षा केन्द्र स्वीकृत

यह प्रसन्नता की बात है कि माध्यमिक शिक्षा बोर्ड राजस्थान ने इस विद्यालय को सैकण्डरी परीक्षा का केन्द्र होने की स्वीकृति प्रदान की है।

卐

---

"विद्यालय का सम्पूर्ण जीवन पाठ्यक्रम समझा जाना चाहिये, जो विद्यार्थियों के जीवन का सर्वांगीण विकास करे तथा समायोजित व्यक्तित्व के विकास में सहायता दे। इससे तात्पर्य यह है कि विद्यालय की हर प्रकार की क्रिया को पाठ्यक्रम की संज्ञा देनी चाहिये क्योंकि व्यक्तित्व के विकास में केवल कक्षा शिक्षण ही महत्त्वपूर्ण नहीं है।

—*माध्यमिक शिक्षा आयोग*

---

## श्री फूलचन्द भागचन्द लोढ़ा

ज
य
पु
र

की ओर से

# स्वर्ण जयन्ती

के

अवसर पर



## हार्दिक बधाई

स्वर्ण जयन्ती के अवसर पर



# रतन प्रकाशन मन्दिर

हास्पिटल रोड़

आगरा




की




ओर से






हार्दिक शुभकामनाएँ

स्वर्ण जयन्ती के अवसर

पर

शुभकामनाओं सहित :



# केवलचन्द हीरावत

जयपुर

